हो। और, जो यह कहते हैं कि लोगोंको अविद्यासे, अज्ञानसे ऐसा लग रहा है कि ये भींट चौकी आदिक पदार्थ नहीं हैं, यह तो एक शब्दब्रह्म ही है ऐसा कहना भी ठीक यों नहीं है कि अविद्या भी तो शब्दब्रह्म ही हुई। जो कुछ है वह सब शब्दब्रह्म है तो अविद्या अलगसे कुछ चीज नहीं हुई फिर वह शब्द प्रतिभासका कारण कैसे बना ? आकाशमें कभी-कभी रेखायें सी दीखती हैं उसे, जिसको तिमिर रोग होता है तो तिमिर रोग तो कोई अलग था है कुछ चीज है, आँखोंका रोग है सो आकाशमें रेखायें दिखने लगती हैं, मगर अविद्या तो कुछ चीज ही नहीं है तब तुम्हारा दृष्टान्त दार्ष्टान्तसे मेल नहीं खाता। यह जगत शब्दात्मक नहीं है।

शब्दब्रह्मकी अनुमानसे भी असिद्धि - इस ग्रन्थमें प्रमाणका स्वरूप चल रहा है इस प्रकरणमें। प्रमाण किसे कहते हैं ? जो ज्ञान स्वपर पदार्थका निर्णय करा दे कि अमुक तत्त्व ऐसा ही है, जो हितकी प्राप्ति और अहितका परिहार करा दे वह ज्ञान प्रमाण रूप है। ऐसा कहनेपर शब्द ब्रह्मवादने यह कहा था कि ज्ञान प्रमाणरूप तो है किन्तु ज्ञान शब्द रचनासे अलग कुछ चीज नहीं है। तो जो शब्दात्मक है वही प्रमाण चीज है। इस सिद्धान्तके सम्बन्धमें बहुत विचार विमर्श किया गया। उससे शब्दब्रह्मकी सिद्धि नहीं होती। शायद यह कहो कि हम अनुमानसे शब्दब्रह्मका ज्ञान करने लगे तो अनुमान या तो कार्य लिङ्ग वाला हो या स्वभावादि लिङ्ग वाला हो। स्वभावरूप कारणरूप, कार्यरूप साधनसे ही तुम्हारे साध्यकी सिद्धि होती है क्योंकि अनुपलब्धि आदि साधनसे साध्यविज्ञानके अनुमान जिनके निषेधरूप हेतु बनें वे तो माने ही नहीं गये हैं। तो यहा कोई कारण या कार्य ऐसा दीखता नहीं है कि जिससे हम जानें कि यह सारा विश्व शब्दरूप है और फिर शब्दब्रह्म तुम्हारा नित्य है, एक-स्वभावी है, उससे कार्यकी उत्पत्ति हो ही नहीं सकती। और यदि किसी नित्य पदार्थ से कार्य बनने लगे तो यह बतावो कि वे सब कार्य क्रमसे होंगे या एक साथ ? क्रमसे तो यों ठीक नहीं कि जब कारण समर्थ है, सदैव मौजूद है फिर क्रमसे होनेकी बात क्या ? सब एक साथ हो जाना चाहिए। और, एक साथ होते नजर नहीं आते। इस से किसी कार्यसे भी यह नहीं सिद्ध कर सकते कि जगतमें एक ही शब्दब्रह्म है, शब्द-भगवान है उससे इस जगतकी सृष्टि बनी है। कोई मानते हैं कि ज्ञानानन्द स्वरूप भगवान है और उससे इस जगतकी सृष्टि बनी, तो यहाँ मान रहे हैं कि केवल शब्द ही शब्दका नाम भगवान है और उससे जगतकी सृष्टि बनी। तो कार्य हेतु दे करके शब्दब्रह्मकी सिद्धि नहीं होती। और, स्वभावसे भी शब्दब्रह्मकी सिद्धि नहीं होती, क्योंकि स्वभाववान शब्दब्रह्म ही सिद्धि नहीं है तो स्वभावकी सिद्धि क्या होगी। जब कोई पदार्थ ही सिद्ध नहीं तो उसका स्वभावभूत धर्म क्या अलगसे मानोगे ?

विश्वविभाग—शब्दब्रह्म तत्त्वभूत नहीं, किन्तु यह मानो कि चेतन अचेतन ऐसे दो भागोंमें विभक्त यह सारा विश्व है उसमें जो चेतन तत्त्व हैं वे सब जानने वाले

हैं और जाननेमे आते है और जो अचेतन तत्त्व हैं वे मात्र जाननेमे आते हैं। इस विश्वको तुम शब्दब्रह्मरूप न मानो। शब्दब्रह्म कोई अलग वस्तु नही है। ये शब्द जो सुनाई देते हैं ये एक पृथक् प्रकारकी वर्गणाये हैं। जो कुछ ये नजर आ रहे है ये शब्द नही हैं न ये शब्दके कारण है। शब्दका उपादान भूत शब्दवर्गणाये अलग ही होती जो सर्वत्र व्यापक हैं। जब किसी पदार्थकी टक्कर और किसी प्रकारका वियोग होता है तो उन सब वर्गणावोसे शब्दका विकास होने लगता है। तो वह शब्द अलग वस्तु है। सारा विश्व शब्दमय न हो जायगा। तब यह तुम्हारा जो कहना था कि समस्त भाव शब्दके आकारसे बद्ध हैं सो वे शब्दमय हैं क्योकि जो जिस आकारमे बधे हुए हैं वे तन्मय हुआ करते है। हम जब किन्ही पदार्थोंको जानते हैं तो जाननेके साथ ही भीतरमे शब्द भी उठ जाते हैं तो मालूम होता है कि वे पदार्थ सारे शब्दरूप है। भीट देखा तो भीटका ज्ञान करते ही चित्तमे भीट ऐसा शब्द उठ जाता तो मालूम होता कि यह भीट शब्दरूप है। जो जिस आकारमे अनुस्यूत होता है वह उसमे तन्मय होता है। जैसे घडा दिया आदिक ये सब मिट्टीका आकार रखते हैं तो ये मिट्टीमय प्रसिद्ध हैं इसी प्रकार जब इन पदार्थोंका ज्ञान करते हैं तो शब्द उठते हैं। तो ये सारे पदार्थ शब्दमय हैं, ऐसा जो शब्दब्रह्मवादने कहा है वह केवल कहना मात्र है क्योकि शब्दाकार कहाँ कौन पदार्थ नजर आता ? प्रत्येक पदार्थ अपने-अपने सही सकलमे नजर आते है। पदार्थ जुदा है शब्द जुदा है। जैसे जब हम नीले पीले पदार्थोंको जानते है तो शब्दरहित ही इन पदार्थोंको जानते हैं। शब्द भीतरमें उठ जाते यह हमारा भीतर का परिणमन है और वहाँ भी जो मैं ज्ञानस्वरूप आत्मा हूँ उसमे तो अन्तर्जल्प भी नही होता है।

शब्दकी पुद्गलद्रव्यपर्यायरूपता ये सारे पदार्थ शब्दरहित ही मनुष्योंको जाननेमे आ रहे हैं। शब्दब्रह्म केवल काल्पनिक है वास्तविक चीज नही है अतएव शब्दब्रह्मकी सिद्धि नही है। न तो उनमे शब्दरूपता सिद्ध है न शब्दका आधार बन रहा है फिर भी जबरदस्ती तुम शब्दमय मानोगे तो ऐसी कल्पनासे तो पारमार्थिक शब्दब्रह्मकी सिद्धि नही हो सकती है। शब्द भी एक परिणमन है। जैसे यह पुद्गलका परिणमन है प्रकाश, उद्योत, बध, पतला होना, मोटा होना, उसका आकार बनना, पदार्थका न्यारा हो जाना, पदार्थका जुड जाना, ये पुद्गल द्रव्यकी पर्याये हैं वैसे ही शब्द उत्पन्न होना भी पुद्गल द्रव्यकी पर्यायें है, गुण पर्याय नही है किन्तु प्रदेश पर्याय है। गुणपर्याय तो चार प्रकारके है - रूप, रस, गन्ध, स्पर्श। पुद्गलमे गुण चार है-उनका जो भी परिणमन है वह गुण परिणमन है। इसके अतिरिक्त जो परिणमन ऐसे हैं कि कभी हो जाय कभी न हो जाय, उनका प्रतिपक्ष परिणमन भी नही है वे सब प्रदेशके परिणमन हैं। जैसे यह छाया हुई है तो यह छाया चौकीका परिणमन है। कहते तो यो हैं लोग कि यह हाथकी छाया है मगर वह छाया जिसका परिणमन है उसकी है, वह है यहाँ चौकी। हाथका निमित्त पाकर वह छाया बनी। चौकीपर जो

छाया बनी वह छाया रूप परिणमन चौकीका है। चौकीपर जो प्रकाश है वह प्रकाश परिणमन भी चोकीका है। कहते तो लोग यो हैं कि यह सूर्यका प्रकाश है इस कमरे में, सूर्य तो है लाखो योजन दूर, उसका प्रकाश यहाँ कहाँ आ जायगा। यहाँ तो जिस वस्तुपर प्रकाश पडा है वह उस वस्तुका प्रकाश है। तो जैसे छाया प्रकाश ये सब पुद्गलके परिणमन हैं इसी तरह शब्द भी पुद्गलका परिणमन है। शब्द कोई भिन्न अखड तत्त्व नही है।

शब्द और अर्थके तादात्म्यकी असिद्धि शब्द ब्रह्मवादका यह सिद्धान्त है कि सारा विश्व शब्दरूप है और वह एकात्मक है लेकिन न तो एकात्मक नजर आ रहा है और न शब्दरूप नजर आ रहा है। प्रत्येक पदार्थ कभी एक दूसरेसे समानतामें मिल भी जाते कभी नही भी मिलते। यो भिन्न भिन्न प्रकारके नजर आते हैं, और मोटी बात तो यह है कि यदि ये शब्द पदार्थ शब्द स्वरूप होते तो इन पदार्थोंका ज्ञान होनेपर शब्दका भी तुरन्त ज्ञान होना चाहिये फिर तो जो बहिरे लोग हैं वे आखो से तो देखते हैं ना। तो जब पदार्थ शब्दरूप हैं तो उनको देख कर ही शब्दका भी ज्ञान बहिरोको हो जाना चाहिए। या शब्द और पदार्थ एक है तो जिस समयमे हम बोले पत्थर तो जिसको पत्थर शब्द सुननेमे आया है यो जो बोल रहा है उसको चोट लग जाना चाहिए क्योकि शब्द और पदार्थ एक चीज मान ली है। आग बोलें तो जल जाना चाहिए। तो यह तो बिल्कुल स्पष्ट बात है कि पदार्थ शब्दरूप नहीं मालूम होते। यह कल्पना हमने इसलिये उठाई कि चू कि जानने वाले ये साधारण पुरुष, छद्मस्थ मनुष्य पदार्थोंको जानते ही अपने भीतर कुछ न कुछ शब्दोकी कल्पना कर लेते हैं। उस शब्द कल्पनाके कारण ऐसा ज्ञात होता कि प्रत्येक पदार्थ शब्दरूप पडे हुए है। पर, शब्दात्मक जगत नही है।

विश्व स्वतन्त्र अनन्त पदार्थोंका समूह - पदार्थ ६ जातिके हैं—जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म, आकाश और काल। जीव है अनन्तानन्त, पुद्गल हैं उनसे भी अनन्त गुने। धर्म, अधर्म और आकाश एक एक है व काल द्रव्य असख्यात हैं। विश्वके मायने है इन छहो जातिके पदार्थोंका समूह। चाहे विश्व कहो, चाहे छहो जातिके पदार्थोंका समूह कहो। विश्व, सर्व, सकल ये सब विश्व शब्दके पर्यायवाची शब्द है। विश्व कुछ अलग,बात नही है। तो ये समस्त पदार्थ स्वतन्त्र हैं, अपना अपना स्वरूप रखते हैं, क्योकि प्रत्येकका द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव न्यारा न्यारा है। यदि इस प्रकार की दृष्टि बन जाय कि प्रत्येक पदार्थ अपना स्वतन्त्र अस्तित्व रखता है तो - उसका मोह छिन्न हो सकता है।

भेदविज्ञानसे मोहका प्रक्षय – मोह मिटानेके लिए प्राय. सभी लोगोंने अपनी अपनी बुद्धिके अनुसार उपाय निकाले है। किन्हीने यह उपाय निकाला है कि यह सारी दुनिया ईश्वरका बगीचा है, इसमे मेरा कुछ नही है इस कारण मोह छोडो

ईश्वरकी सब चीजे है, हमारा कुछ नही यो विचारकर मोहको दूर करनेका प्रयत्न किया है। प्रयत्न तो किया है लेकिन अज्ञान अधकार इसमे और आ गया है। इस ईश्वरके बगीचेकी मान्यतामे उन्होने अपने स्वरूपको नही समझा है। यह मोहको दूर करनेका उपाय नही है। लौकिक जन प्राय ऊपरी ढगसे यह कहकर मोहको दूर करना चाहते हैं कि सब भिन्न हैं, कि न्यारे हैं, सब खुदगर्ज है, किसीका साथी नही है, सब धोखा है कोई किसीका होता नही, ऐसा सोचकर वे मोहको दूर करना चाहते है। यद्यपि ऐसा सोचनेमे पहिले मतव्यसे कुछ ठीक है कि यह विश्व ईश्वरका बगीचा है हमारा कुछ नही, वहाँ तो तात्त्विक बात आयी न थी, यहाँ कुछ ठीक है। लेकिन ऐसा सोचनेमे भी केवल ऊपरी ऊपरी चिन्तन है। मूलमे ये भिन्न भिन्न मालूम पडे यह बात तब ही विदित हो सकती है जब यह विदित हो जाय कि सबका अस्तित्व न्यारा न्यारा है किसी पदार्थसे किसी दूसरेकी त्रिकाल कोई क्रिया नही होती। निमित्त नैमित्तिक भावमे यह बात पडी हुई है कि अमुक किसी पदार्थका निमित्त पाकर, सन्निधान पाकर दूसरा पदार्थ खुद परिणमता है। निमित्त खुद उपादानके रूपमे नही परिणमता। इसी तरह उनके प्रदेश भी न्यारे है, उनका पिण्ड भी न्यारा हैं, उनका भाव और स्वरूप भी न्यारा है इस प्रकारका न्यारापन विदित हो तो वह है एक मौलिक भेदविज्ञान। और, उससे फिर मोहके छूटनेका अवसर प्राप्त होता है।

मोहसे विश्वविडम्बना—भैया! मोह ही एक विपदा है। यद्यपि सभी जीव ज्ञानानन्द स्वरूप हैं लेकिन विडम्बना यह बन रही है कि इस ससारमे रुल रहे हैं, शरीर ग्रहण कर रहे है, सम्मान, अपमान, सुख दु खकी अनेक विडम्बनाएँ बन रही हैं। ये सब आपत्तियाँ क्यो लगी हैं? उनका कारण है कि इस जीवमे एक मोह भाव उत्पन्न हुआ है। अपना जो सहज स्वरूप है उसमे तो आत्मतत्त्वकी प्रतीति न की और जो भी समागम—सङ्ग प्रसङ्ग मिले उनमे यह मैं हूँ, इस प्रकारकी प्रतीति करता है। इस अज्ञानके कारण इस जीवमे ये नाना दशायें बनती है और यह दु खी होता है।

व्यावहारिक धर्मकर्तव्यका प्रयोजन निर्मोहताका लाभ—प्रभुभजन, स्वाध्याय, सामायिक, वृद्धसेवा आदिक जितने भी उपाय किए जाते है वे सब एक मोहके छोडनेके लिए किए जाते है। मेरे विकार दूर हो मैं निर्विकार रह सकू, सत्य प्रसन्नता तो निर्विकारतामे। किसी भी घटनाका प्रसग सोचकर हम क्रोधमे बने रहे, गुस्सा आती रहे अथवा अभिमानमे आ जायें, कुछ भी मायाचार करें या किसी पदार्थ की तृष्णा लगे तो ऐसे कषाय भावमें रहकर क्या कोई प्रसन्नता लूटी जा सकती है? वहाँ निर्मलता नही, प्रसन्नता नही, एक तरहसे बुझा हुआसा बना रहता है। अज्ञानसे बढकर और विपत्ति क्या है, सम्यक्त्वसे बढकर और वैभव क्या है सम्यक्त्व प्राप्तिके लिये अहङ्कारको तो बिल्कुल त्यागना पडेगा, पर तत्त्वोमे परभावोमे यह मैं हूँ, यह

मेरा है इस प्रकारका भाव रखकर या इस बाह्य कलासे मेरा बड़प्पन है लोग हमे कुछ बड़ा मानलें इसमे हमारा शृगार है, ये सारी बातें स्वप्नवत् असार हैं। ये सब कल्पनाएँ अहकार हमसे विदा हो जायें तो हम उस सम्यक्त्वका आनन्द प्राप्त कर सकते हैं। तो समझिये कि दुनियाके लिए हम कुछ नही हैं। यह भाव हममे भरा हुआ हो तो हममे आनन्द प्रकट होगा, मुक्तिका आनन्द हमे विदित होगा। और यह बात सभी लोग जब चाहें तब कर सकते है क्योकि हमारी बात है, हमारा विचार है, हमारी दृष्टि है। अपने आपमे बिना हिले डुले, बिना दिखावट, बनावट, सजावटके स्वय अपनी दृष्टिके द्वारा अपने आपमे अपनेको यो निरख सकते हैं। इस कारण कोई इसमे कठिनाई नही है और करनेका कार्य यही है।

**स्वरूपाचरणमे ज्ञानका सदुपयोग** – भैया ! ज्ञान पाया है तो उसका सदुपयोग यही है कि हम अपने आपको यथार्थ सहजस्वरूपमे निरखते रहें। मैं तो यह हूँ। जो कुछ व्यवहारमे करने योग्य काम है वे यदि करनेकी परिस्थितिमें हैं तो सहज होते रहेगे। जिसके यह मौलिक सम्यग्ज्ञान है उस ज्ञानको तो बनाये रहनेका हमे यत्न करना चाहिए। मैं सबसे न्यारा केवल ज्ञानस्वरूप हूँ। यह एक ऐसा भाव है कि प्रत्येक जुदी-जुदी परिस्थितियोमे रहने वाले मनुष्य अपने क्षयोपशम और योग्यताके अनुसार इस भेद विज्ञानकी भावनाका लाभ लूट सकते हैं। कोई विशेष लाभ ले, कोई कम लाभ ले मगर कल्याणलाभ लेनेका उपाय भेदविज्ञान ही है। इस भेद विज्ञानके प्रतापसे ही आत्माका जो सहजस्वरूप है उसमे अभेद स्थित होता है। स्वरूपाचरण चरित्रका मूल साधन तो भेद विज्ञान है। भेदविज्ञान हो तो अपने स्वरूपका परिचय बने कि मैं इन सब पर पदार्थोंसे जुदा हूँ। अपने स्वरूपका परिचय बने तो स्वरूपमे स्थित रह सकते हैं और स्वरूपमें स्थित रहनेका नाम है स्वरूपाचरण। और मात्र स्वरूपाचरण ही एक जीवके कल्याणका साधन है।

**स्वरूपाचरणके प्रयोग बिना विश्रामकी व परमात्मभक्तिकी असिद्धि**— स्वरूपाचरण बिना जीवको विश्राम मिल नही सकता। पर पदार्थोंमे हम अपना उपयोग फसाया करें, उनको ग्रहण करनेकी आशा बनाया करें तो उस आशामे हम कभी सन्तुष्ट नहीं हो सकते, न हमे कभी अनिर्वचनीय आत्मीय आनन्द प्राप्त हो सकता है, और न हम यह भी ज्ञान कर सकते कि भगवानका स्वरूप क्या है। भगवानके स्वरूपकी तरह कुछ भी बात हमे अपने आपमे अनुभवमे न आये तो हम भगवानके स्वरूपका ज्ञान नही कर सकते। जो कुछ भी हम ज्ञान किया करते हैं सो अपने आपमें अनुभव करके ही किया करते हैं। और, फिर भगवानका स्वरूप जो ज्ञानस्वरूप है जो इन्द्रियसे अगोचर है, इन्द्रियको कितना ही फाड़े उससे नही जाना जाता, उसका सम्बन्ध तो सीधे मेरे आत्मासे है, अर्थात् मैं अपने ज्ञान और आनन्दकी कुछ झलक लूं किसी भी उपायसे तो उस झलकके मार्गसे हम यह पहिचान सकेंगे कि भगवानका यह

स्वरूप है इस सब कल्याण लाभके लिए हमे यह चाहिए कि हम पदार्थका यथार्थ ज्ञान करे और भेद विज्ञान अपना दृढ बनाये।

**शब्दाद्वैतकी अनुमानसे सिद्धिके साधनका अभाव**—भैया! तत्व तो यही ज्ञानानन्दस्वरूप अन्तस्तत्त्व है। शब्दब्रह्म मूल तत्त्व नही है। शब्दरचना तो शब्दवर्गणा जातिके पुद्गल स्कन्धोकी परिणति है। जीव पुद्गल धर्म अधर्म आकाश और काल जातिमे साधारण धर्मरूप पाये जाने वाले तत्त्वकी सग्रहदृष्टिमे भी कुछ माना जाय तो उसे सद् ब्रह्म कह सकते हैं सो वह भी तिर्यक् सामान्यकी दृष्टिकी बात वह भी अखण्ड कोई सद् ब्रह्म नही है। शब्दमयताकी कोरी कल्पना ही है। विश्वके शब्दात्मकताकी सिद्धि न तो प्रत्यक्षसे हो सकती है और न अनुमानसे हो सकती है। शब्दब्रह्म साध्यकी सिद्धिका साधन न तो कोई कार्यरूप लिङ्ग है, न स्वभावरूप लिङ्ग है और न कारणरूप लिङ्ग है। कार्यकारणरूप साधन माननेसे शब्दब्रह्मकी अनित्यता व नानारूपताकी प्रसक्ति हो जायगी जो कि शब्दब्रह्मवादियोको अनिष्ट है। स्वभावलिङ्ग स्वभाववान्के होनपर ही बन सकता सो स्वभाववान् शब्दब्रह्म ही असिद्ध है। धर्मिके असिद्ध होनेपर स्वभावभूत धर्म कैसे स्वतन्त्ररूपसे मान लिया जावे। यो विचार करनेपर अनुमानमे भी शब्दब्रह्मकी सिद्धि नही होती।

**शब्दब्रह्मकी आगमसे भी असिद्धि**—आगमसे भी शब्दब्रह्मकी सिद्धि नही होती, क्योकि जो तुम्हारा आगम है जिसमे कि यह सब बखान किया गया हो कि सब कुछ यह ब्रह्म ही है अन्य कुछ नही इत्यादि वह आगम ब्रह्मसे भिन्न है या अभिन्न है। यदि भिन्न है तो लो यही द्वैत हो गया, आगम तो शब्दब्रह्मरूप है नही, फिर शब्दाद्वैत कहाँ रहा। यदि शब्दब्रह्मसे आगम अभिन्न है तो जैसे अभी शब्दब्रह्मकी असिद्धि है ऐसे ही आगमकी असिद्धि रही। सो विश्वकी शब्दात्मकताकीकी सिद्धि आगमसे भी नही हो सकती है।

**व्यवसायात्मक ज्ञानके प्रमाणत्वकी सिद्धि**—यहाँ प्रकरण प्रमाणके स्वरूपका चल रहा है। प्रस्तुत बात यह है कि प्रमाणका स्वरूप "स्व और अपूर्व अर्थ का व्यवसायात्मक ज्ञान" बताया गया है। जिसमे क्षणिकवादियोने तो यह कहा था कि ज्ञान तो प्रमाण है, किन्तु व्यवसायात्मक ज्ञान प्रमाण नही है, वह तो मिथ्या प्रतिभास है, निर्विकल्प याने अव्यवसायात्मक स्वलक्षणमात्र ज्ञान प्रमाण है। इस मन्तव्यके निराकरणमे शब्दाद्वैतवादी यह कह रहे थे कि व्यवसायात्मक याने सविकल्प ज्ञान तो प्रमाण है, किन्तु शब्दानुविद्ध ही प्रत्यय (ज्ञान) होता है अत सविकल्प ज्ञान का लक्षण शब्दानुविद्धता है और यो माननेपर मूलतत्त्व शब्दब्रह्म ही रहता है। यो शब्दाद्वैतवादमे शब्दानुविद्धतारूपमे ही व्यवसायात्मक प्रत्यय माना है। किन्तु यह मन्तव्य कोरी कल्पना है, युक्त नही है इसका सविस्तार वर्णन किया। यथार्थ बात यह ही है कि जो सशय, विपर्यय व अनध्यवसायरूप मिथ्याज्ञानका निवारण कर देता है ऐसा निर्णयात्मक ज्ञान ही प्रमाण है।



# परीक्षामुखसूत्रप्रवचन

## [ तृतीय भाग ]



प्रमाणप्रकरण—प्रमाण क्या चीज है ? इसका वर्णन चल रहा है। प्रमाण बताया है—जो स्व और अपूर्व अर्थका निश्चय कराने वाला ज्ञान हो वह प्रमाण होता है। तो यहाँ विचार चल रहा है व्यवसायात्मक ज्ञान प्रमाण होता है इस बातपर। जो ज्ञान पदार्थका निर्णय कर रहा है कि पदार्थ ऐसा है और इसी निर्णयमे यह भी बात पडी हुई है कि इसमे हमारा हित है और इसमे हमारा अहित है। तो जो हित की प्राप्ति कराये अहितका परिहार कराये वह ज्ञान प्रमाण होता है।

व्यवसायात्मक ज्ञानको प्रमाण माननेमे शङ्काकारकी आपत्ति—व्यवसायात्मक ज्ञानकी प्रमाणतापर एक दार्शनिक यह आपत्ति कर रहा है कि व्यवसायात्मक ज्ञानको प्रमाण माननेपर तो सारे ज्ञान प्रमाण हो जायेंगे क्योंकि जो भी ज्ञान होता है वह कुछ न कुछ तो निश्चय रखता ही है। पदार्थ है कुछ और जान लिया जाय कुछ तो भले ही और कुछ जान लिया हो, किन्तु वहाँ भी निश्चय तो है। जैसे पडी तो सीप है और हम जानते हैं कि यह चाँदी है तो कुछ निर्णय तो है ही। यदि व्यवसाय (निश्चय) करने वालेको प्रमाण माना जाय तो सारे ज्ञान निश्चयभूत होते हैं, सभी प्रमाण बन बैठेंगे तो विपर्यय ज्ञान फिर कुछ नही रहा। क्योंकि उल्टा ज्ञान भी कुछ न कुछ निर्णय तो बनाये हुए है, अथवा जिस किसी पदार्थको हमने जान लिया उस ही पदार्थको हम बार बार जाना करें—चौकी है, चौकी है, चौकी है, लगातार जाना करे तो ऐसा धारावाही ज्ञान भी प्रमाण बन बैठेगा, किन्तु तुम्हारे स्याद्वाद सिद्धान्तसे तो प्रमाण होगा अपूर्व अर्थ। नई बात जाने तो प्रमाण है। एक बार जाना चौकी, पर उसको बार बार जाननेकी रट लगायें तो अनेक बारका जानना इसमे प्रमाणपना नही रहा कहा, लेकिन निर्णय तो सभी ज्ञानोमे बसा है। बार बार जान रहे हैं उनमे भी निर्णय पडा हुआ है। तो धारावाही ज्ञान भी और विपरीत ज्ञान भी प्रमाण बन बैठेगा। और, जब उल्टा ज्ञान और धारावाही ज्ञान प्रमाण बन गये तो फिर व्यवहार न चल सकेगा। फिर हम व्यवहारमें किसे प्रमाण कहें और किसे अप्रमाण कहे ? सारे प्रमाण बन गए, अप्रमाण कुछ रहा ही नही तो व्यवहार कैसे चलेगा, इस कारणसे व्यवसायात्मक ज्ञान प्रमाण होता है यह बात समझमें ठीक नही बैठती कुछ और सोचना चाहिए।

अपूर्व विशेषणसे धारावाही ज्ञानके प्रमाणत्वका निरास—व्यवसायात्मकताकी शङ्कापर आचार्य उत्तर देते हैं कि जो कुछ और सोचना चाहिए वह सोच कर ही तो कहा गया है। अपूर्व अर्थका जो निश्चय कराये उस ज्ञानको प्रमाण कहते है। केवल निश्चय करने वाले ज्ञानका नाम प्रमाण हमने नही कहा किन्तु नये सही पदार्थका ज्ञान कराने वालेको हम प्रमाण कहते हैं। यदि इतना ही कहे कि निश्चय करने वाले ज्ञानको प्रमाण कहते है तो सारे ज्ञान प्रमाण बन बैठेंगे क्योकि निश्चय सारे ज्ञान रखते है, पर इसमे अपूर्व अर्थका विशेषण भी दिया है कि नये अर्थका निश्चय कराये वह ज्ञान प्रमाण है। तो नवीन अर्थका निश्चय कराये यह कहकर तो धारावाही ज्ञानसे अलग किया है। धारावाही ज्ञान उसे कहते है कि एक बार जानने पर उस ही रूपमे बराबर जानते ही रहना इसका नाम है धारावाही ज्ञान। जैसे धाराका प्रवाह है तो वही है इसी तरह एक बार जान लिया अब उसको उस ही रूपमे उतने ढगसे बराबर जानना सो धारावाही है। यदि कुछ और विशेष जानकारी रखी जाय तो धारावाही नही। जैसे कमण्डलको जान लिया कि यह कमण्डल है अब इस ही बारेमे और और विशेष जाने यह लकडीका है। यह नारियलका है, यह समुद्रके किनारे पाया जाता है, यो जानकारिया करें तो धारावाही नही रहा। धारावाही तो तब था जब जितना जानें उतना ही बराबर जानते रहे पर विशेष-विशेष जाना तो धारावाही नही है। तो इस धारावाही ज्ञानको प्रमाण न माननेके लिये सूत्रमे अपूर्व शब्द दिया है।

अर्थ विशेषणसे विपर्यय ज्ञानका निरास—उल्टा ज्ञान प्रमाण न हो जाय इसकी रक्षाके लिये अर्थ विशेषण दिया है। जैसा पदार्थ है वैसा ही निश्चय करें तब ज्ञान प्रमाण है। पदाथ तो है और कुछ और निश्चय कर रहे हैं और कुछ तो यद्यपि उसमे भी निश्चय पडा है लेकिन वह निश्चय पदार्थके अनुरूप नही है। पदार्थ है कुछ और निश्चय किया जा रहा है अन्य कुछ अतएव अप्रमाण है। विपर्यय ज्ञान तो पदार्थको विषय नही करता। पडी तो है रस्सी और जान लिया साप तो यथार्थ पदार्थ तो जाननेमे नही आया। तुम्हारी कल्पना बन गई अलगसे। तो पदार्थका ज्ञान होना सो प्रमाण है। पर पदार्थ तो है और कुछ जानते हैं और कुछ तो यो विपरीत ज्ञान प्रमाण नही है। जो जान लिया उससे कुछ विशेष नही जाना और वही वही जानते रहे याने धारावाही ज्ञान वह अविशेषग्राही है अर्थात् जो समझा था उससे और कुछ अधिक न समझकर उसी उसीको रटते हैं वह अपूर्व शब्दके देनेसे अलग हो जाता है तथा अर्थ विशेषणसे विपर्यय ज्ञानकी प्रमाणताका निराकरण हो जाता है।

अपूर्वार्थ विशेषणसे धारावाही ज्ञानके प्रमाणत्वका निराकरण व व्यवसायात्मक विशेषणसे सशय विपर्यय अनध्यवसाय ज्ञानका निराकरण—अथवा अपूर्व अर्थका विशेषणने तो धारावाही ज्ञानका निषेध किया और व्यवसायात्मक

ज्ञान प्रमाण है इस मुख्य प्रतिपादनने सशय, विपर्यय, अनध्यवसाय इन तीनो समारोपोका परिहार किया। सशय ज्ञान कहते हैं किसी पदार्थके सम्बन्धमें अनेक कोटिका ज्ञान बनाना कि यह पदार्थ ऐसा है या ऐसा। जैसे रस्सी पडी है और वहाँ दो कोटि का ज्ञान बने कि यह रस्सी है या साप है तो उसका नाम सशयज्ञान है। सशयज्ञान भूठा ज्ञान है। इसी प्रकार है तो रस्सीपर जान रहे हैं कि यह साप ही है तो यह ज्ञान भी सही है क्या ? यह भी मिथ्या है, क्योकि पदार्थ है और कुछ, जान लिया और कुछ, यह हो गया विपर्यज्ञान। इसी तरह किसी पदार्थके सम्बन्धमे कुछ तो प्रतिभास हो गया लेकिन उसका निर्णय कुछ नही हो पा रहा, जैसे रास्ता चलते हुयेमे कितने ही शब्द सुनाई देते हैं पर उन सबके बारेमे यह निर्णय नही बन सकता कि ये शब्द क्या है, किसका है, ऐसा अनध्यवसित ज्ञान अनध्यवसायसे ज्ञान होनेसे कहलाता है। यह अनध्यवसाय भी प्रमाण नही होता, किन्तु जिस ज्ञानमे सशय न हो, विपर्यय न हो, अनध्यवसाय न हो और सही अर्थका पूर्ण निश्चय कराने वाला हो वह ज्ञान प्रमाण होता है।

**प्रमाण स्वरूपका सस्मरण** –हम आप सब ज्ञान स्वरूप पदार्थ हैं। हम अपने ज्ञानकी ही बात न जान पाये तो हमने अपने लिये क्या किया ? दूसरे वस्तुके स्वरूपका निर्णय प्रमाणसे होता है। तो प्रमाणको समझना तो चाहिए कि प्रमाण का तत्त्व क्या है ? प्रमाणका स्वरूप समझ लेंगे तब ही हम वस्तुका ठीक-ठीक विचार कर सकेंगे। तो इस तरह यहाँ तक यह बात सिद्ध की है कि जो ज्ञान स्व अपूर्व अर्थका निश्चय कराये वह प्रमाण होता है। तो निश्चयात्मक ज्ञान ही प्रमाण होता है क्योकि ऐसा ही ज्ञान सशय विपर्यय और अध्यवसायको दूर करता है।

**शङ्काकारद्वारा सशयके स्वरूपकी असिद्धका प्रयास**—इस प्रसङ्गमे कोई यह कहते हैं कि सशय, विपर्यय और अनध्यवसाय ये ज्ञान ही सिद्ध नही हैं। सशयका क्या स्वरूप ? स्वरूप ही नही बनता फिर व्यवसायात्मक शब्द देकर तुम किस ज्ञान का निराकरण करते हो ? सशय कहते किसे है कि किसी पदार्थमे कई विकल्प उठ जाना कि यह पदार्थ यह है कि यह है, सीप है या चादी है या काँच है ? अनेक प्रकार के विकल्प उठ जाना तो सशय ज्ञान है। तो यह बतावो कि सशय ज्ञान जब हो रहा है तो उस सशय ज्ञानमे धर्मी प्रतिभासमे आ रहा है या धर्म ? अर्थात् सशय ज्ञानमे वह समूचा पदार्थ आ रहा है या उस पदार्थका कोई धर्म ज्ञानमे आ रहा है ? यह प्रश्न किया। यहाँ प्रतिपक्षी द्वारा प्रस्तुत सिद्धान्तके खिलाफ कहा जा रहा है कि सशय कोई चीज नही है। सशयका स्वरूप ही सिद्ध नही होता। अगर सशय है तो वह बतावो कि सशय ज्ञानमे वह पदार्थ पूरा ज्ञानमे आ रहा है या उस पदार्थका कोई अश ज्ञानमे आ रहा है।

**सशयज्ञानके स्वरूपकी असिद्धिमे धर्मी, धर्म, तात्त्विक, अतात्त्विक**

विषयके विकल्प—सशय ज्ञानके विकल्पो द्वारा पूछनेका मतलब यहाँ यह है कि संशय नामकी कोई चीज ही नही है। वह व्यवसायात्मक विशेषणको व्यर्थ करनेके लिये सशय ज्ञानको उडाना चाहता है, पर सशय ज्ञान होता है। भले ही वह यथार्थ ज्ञान न हो, पर सशय नामका ज्ञान होता है दुनियामे। सब लोगोको अपनी प्रतीतिमे आ रहा है कि सशयात्मक भी ज्ञान हुआ करता है। सशय ज्ञानमे धर्मी प्रतिभास होता है या धर्म, अर्थात् पूरा पदार्थ। अगर पदार्थ प्रतिभासमे आ रहा है तो वह सही आ रहा है या झूठ ? यदि सही आ रहा है तो फिर सशय क्या रहा है ? जब तात्त्विक अर्थका ग्रहण कर लिया तो तात्त्विक अर्थका ग्रहण करने वाला ज्ञान तो प्रमाण है। जैसे हाथका तला हम जान रहे है तो यह तो सही है, प्रमाण है, झूठ क्या हो सकता है। यदि सशय ज्ञानमे तात्त्विक पदार्थ जाननेमे आ रहा है तो जानकारीमे तो वह ठीक ही हो गया। अगर अतात्त्विक ज्ञान समझमे आ रहा है तो वह अतात्त्विक अर्थ को विषय बनानेसे सशय भी भ्रान्त रहा, सशय स्वय कुछ चीज नही रहा। जैसे जिस का कुछ बिगाड करना हो तो किसी भी प्रकार हो, कुछ न कुछ बिगाड कर दे चाहे काम बिल्कुल उल्टा हो जाय। उसे तो बिगाडसे मतलब है।

सशय ज्ञानके स्वरूपमे शङ्काका विवरण—यहा सशय ज्ञानके स्वरूपका बिगाड करनेकी दृष्टिसे एक दार्शनिक यह कह रहा है कि सशय ज्ञान कोई वस्तु ही नही है, फिर अप्रममाणकी बात क्या रही ? और वह इस शब्दसे सिद्ध कर रहा है कि सशय ज्ञानमे पदार्थ तो आया नही। यदि पदार्थका धर्म आये जैसे कि सुबह ५ बजे कोई घूमने जा रहा है, कुछ अधेरा उजेला है, रास्तेमे किसी खडे हुए ठूठमे यह भ्रम हो जाय कि यह आदमी है या ठूठ है, तो यहाँ पुरुष व ठूठका जो साधारण रूप से सभवित आकार ज्ञानमे आया है वह तो हुआ धर्म और जो भी वह चीज है वह है धर्मी। साधारण आकार प्रकार जाननेमे आया तो वह धर्म कहलाया। तो यह बतलावो कि सशय ज्ञानमे ठूठपना जाननेमे आ रहा या पुरुषपना जाननेमे आ रहा या दोनो बातें जाननेमे आ रही। यदि रास्तेमे ठूठपना जाननेमे आ रहा तो वह भी सही है या झूठ ? सही कहोगे तो सशय क्या अतात्त्विक कहोगे तो भी सशय क्या ? ऐसी ही धर्मकी बात भी तात्त्विक व अतात्त्विकके विकल्पसे खण्डित हो जायेंगे यदि कहो कि दोनो ही ज्ञानमे आ रहे सशय ज्ञान करने वाले पुरुषके ज्ञानमे ठूठपना और पुरुष पना दोनो रहे तो दोनो सही है या झूठ ? उसमे भी वही दोष है। यदि कहो कि उनमे एक धर्म तो तात्त्विक है और एक अतात्त्विक सशय ज्ञानमे वे दोनो बातें तराजू के बराबर तौल माफिक समान रूपसे आ रही है, जैसे कि पडी है सीप और जान रहे है कि सीप है या चाँदी तो ये दोनो तरहके ज्ञान एक तौल आ [illegible] सशयज्ञान मे तो जितने ज्ञान किए जाते हैं वे सब एक समान [illegible]
को तो सब एक बराबर है। इसपर वे समाधान देते [illegible]
ज्ञान आ रहा हो और एक अतात्त्विक हो यह बात

धर्म तात्त्विक और एक अतात्त्विक धर्म ये विरुद्ध बातें नही हो सकती। फिर भी उस का विषय कहेगे तो जो सही जाना वह सही हो गया, जो अतात्विक जाना वह सशय ज्ञान भ्रान्त हो गया। सशय खुद भ्रान्त हो गया तो सशय ज्ञानकी सिद्धि नही हुई।

**मीमासामे ज्ञानविकल्पोका ही खण्डन-मण्डन**—यह एक ज्ञानकी मीमासा चल रही है कि सही ज्ञान किसे कहते हैं और झूठ ज्ञान किसे कहते हैं ? जब वस्तु-स्वरूपका विचार चलेगा, वादी और प्रतिवादी दोनो खडे होकर अपनी-अपनी बात रखेंगे तो खण्डन-मण्डन कैसे बनेगा ? यो ही बनेगा कि दूसरके ज्ञानमे दोष लगे कि तुम्हारा ज्ञान झूठा है और अपने ज्ञानमे दोष न लग सके। जब तक ज्ञानके बारेमे सच्चा ज्ञान क्या होता है ? और झूठा ज्ञान क्या होता है ? इनका स्वरूप न जान ले तब तक वाद-विवाद क्या हो सकेंगे ? यहाँ एक बात और समझिये ! कोई भी मनुष्य यदि किसी दूसरेकी बातका खण्डन करता है तो पदार्थका खण्डन नहीं करता किन्तु दूसरेकी कल्पनाओका खण्डन करता है कि आपमे जो ये कल्पनायें उठी है वे सही नही हैं। जैसे पडी तो है सीप और आप जान रहे हैं कि यह चांदी है और हम आपको समझा रहे है कि यह चाँदी नही है यह सीप है और आप उसे चाँदी ही समझ रहे हैं तो आप यह बतावो कि हम खण्डन किसका कर रहे हैं ? हम किसी पदार्थका तो खण्डन कर नही रहे हम तो आपके अन्दर जो मिथ्या कल्पना उठी उसीका खण्डन कर रहे हैं। पदार्थका खण्डन कोई नही करता। पदार्थ यदि है तो उसका खण्डन क्या किया जाय ? वह तो है ही। और, पदार्थ यदि नही है तो उसका खण्डन क्या हो ? तो खण्डन जितने चलते हैं वे दूसरेके ज्ञानविकल्पोके खण्डन चला करते हैं, सच और झूठ पदार्थ नही हुआ करते, पदार्थ तो जो है सो है। है तो है और नही है तो नही है सच और झूठकी बात तो कल्पनामे लायी जाती हैं। पदार्थ जैसा है वैसी यदि आपकी कल्पना बनी तो कहेगे कि भाई आपका ज्ञान सच्चा है। और, पदार्थ है और भांति, कल्पना बने और भांति तो कहा जायेगा कि आपका ज्ञान झूटा है। तो ज्ञानमे ही तो सत्य और झूठकी बात आती है, पदार्थमे नही आती। तो उस ही ज्ञानकी मीमासा की जा रही है।

**सशयस्वरूपकी असिद्धिके निरूपणसे प्रमाणकी निश्चयात्मकताके निरसनका प्रयास** – ज्ञान सत्य कौन हुआ करता है ? तो प्रस्ताव यह रखा गया है कि जो ज्ञान सशय विपर्यय और अनध्यवसायको दूर कर दे और पदार्थका निश्चय कराये वह ज्ञान प्रमाण होता है वही शुद्ध ज्ञान कहलाता है। तो इसपर सशयके स्व-रूपकी सिद्धिके विरोधमे एक दार्शनिक कह रहा है – बतावो, तुम्हारे सशय ज्ञानमे झलकता क्या है ? यदि कहो कि सदिग्ध अर्थ झलकता है तो वह भी वहा मौजूद है कि नहीं ? है तो सशय क्या ? इस तरहसे सशय आदिक ज्ञान कुछ भी चीज नहीं है, तब फिर निराकरण किसका हो, ऐसा एक दार्शनिक कह रहा है और सशय ज्ञानकी भाँति विपर्यय ज्ञान भी कुछ चीज नही है। विपरीत ज्ञान कहते हैं। उल्टे ज्ञान को

पदार्थ है और भांति, ज न रहे है और भांति। तो इसके सम्बन्धमे बहुत वर्णन आ चुका कि विपर्यय ज्ञान भी कुछ नही है। तब फिर तुम्हारा यह लक्षण नही बन सकता कि जो स्व और अपूर्व अर्थका निश्चयात्मक ज्ञान कराये सो प्रमाण है।

सशयज्ञानके स्वरूपकी प्रसिद्धि देखिये ! विचार करनेपर सशयादिक ज्ञानोके स्वरूपकी सिद्धि यथार्थ हो जाती है। जब सशयज्ञान होता है तब सर्वप्राणियो को अपने आप विदित होता है कि यह मेरा ज्ञान चलितप्रतिपत्तिरूप है। जिसमे अवगम चलित हो वही तो सशयज्ञान है। जिस ज्ञानमे निर्णय नही बसा वह ज्ञान खुद मे फिट बैठता ही नही, खुद विश्राम ले नही सकता। मिथ्या ज्ञान जब तक चलता है तब तक सही बुद्धि नही मिल सकती। जब ज्ञान सही हो तो आत्माको विश्राम मिलेगा। जैसे मान लो रास्तेमे पडी तो रस्सी है और जान रहे कि रस्सी है कि सांप है ? तो ऐसा जानने वाला भी घरमे विश्रामसे नही रह सकता अथवा जान लिया कि यह सांप है तो विश्रामसे नही रह सकता। यथार्थ ज्ञान जब हो गया कि यह रस्सी ही है तब उसको शान्ति उत्पन्न होती हैं। इसी तरह ससारका यह समूह, इसके सबध मे यो जानते रहे कि यह हमारे लिए सारभूत है या नही है, सशय ही करते रहे तो उसमे भी आत्मध्यान नही जनता और इस जगतको सारभूत मान ले तो यह उल्टा ज्ञान हो गया तो यहाँ भी आत्मध्यान नही बनता।

अचलित प्रतिपत्तिके विना विश्रामका अलाभ—जब यह पूर्ण निर्णय हो जाता कि मेरे आत्माके सिवाय अन्य जितने भी पदार्थ मौजूद है वे इस आत्माके लिये सारभूत नही है। वे तो विकल्पके कारण बनेंगे और हमारे क्लेशके कारण बनेंगे। मेरे आत्माको मेरे ज्ञान स्वरूप यह आत्मतत्वका दर्शन होना ही शरण है, इसके अलावा बाकी जितने भी सग प्रसग विकल्प है वे सब मेरे लिये अहितकर हैं ऐसा खुदमे निर्णय बने तो विश्राम प्राप्त होता है। ऐसा विश्राम प्राप्त करनेके लिये हमे अपने ज्ञानका ज्ञान करना है हमे अपने स्वरूपका निर्णय करना है कि मैं देहसे न्यारा ज्ञान स्वरूप मात्र हूँ। जब कभी यह मनुष्य सर्व परभावसे हटकर अपने अन्त-रङ्गमे ऐसे निर्विकल्प तत्त्व स्वरूपपर भुके मैं तो यह हू, बस सब विकल्प सकल्प शान्त हो जायेंगे।

अज्ञानके प्रमाणत्वका निराकरण - यह दर्शन शास्त्रका परीक्षामुखसूत्र ग्रन्थ है। इसमे ज्ञानकी परीक्षा की गई है कि कौनसा ज्ञान प्रमाण माना जाता है और कौनसे ज्ञान अप्रमाण माने जाते हैं। इस सम्बन्धमे सर्व प्रथम यह बताया गया है कि जो स्व और अपूर्व अर्थका निश्चय कराने वाला ज्ञान है वहप्रमाण है अर्थात् ऐसा ज्ञान प्रमाण है जो ज्ञान खुदको भी जाने और नवीन नवीन पदार्थोंको भी जाने। इस सम्बन्धमे सर्वप्रथम यो अनेक दार्शनिकोंने ज्ञानपर ही आपत्ति उठायी थी। उनका

कहना था कि ज्ञान प्रमाण नही होता किन्तु जिन पदार्थके रहनेसे ज्ञान बने उन पदार्थों का इकट्ठा हो जाना प्रमाण है या इन्द्रियका पदार्थसे जुड जाना प्रमाण हैं या इन्द्रिय हलन चलन होनेका नाम प्रमाण है। जैसे आखें खोली तो जानकारी हुई तो आखो का खुलना प्रमाण है। तो किसीने कहा कि अचेतन आत्माका व्यापार प्रमाण है। यो अज्ञानको प्रमाण बनानेकी कोशिशकी गई थी उसका निराकरण किया। ज्ञान प्रमाण है यह सिद्धान्त स्थापित हुआ।

अव्यवसायात्मक ज्ञानके प्रमाणत्वका निराकरण—तब क्षणिकवादी यह कहने लगे कि ज्ञान तो प्रमाण है पर निर्णय करने वाला ज्ञान अप्रमाण है और जिस ज्ञानका निर्णय नही होता किन्तु एक स्व लक्षण मात्र झलक है वह प्रमाण है और इसमे भी यह-युक्ति दी है कि जब पदार्थ क्षण-क्षणमे नष्ट होते हैं तो जिस क्षणमे पदार्थ है उस क्षणमे तो निर्णय हो नही पाता निर्णय होता है अगले समयोमे। तो जिस समय निर्णय हो रहा है उस समय पदार्थ नही रहा तो निर्णयने असत्को जाना, सत तो उस क्षण था और नष्ट हो गया। जो असत्को जाने वह तो झूठा ज्ञान है। यह उनकी युक्ति थी, जिससे यह सिद्ध करना चाहा कि जो ज्ञान कुछ निश्चय करता है वह तो झूठा है और जिसमे कुछ भी निश्चय नही ज्ञान तो वह सच्चा है यो क्षणिक वादियोने कहा है उसका निराकरण किया है। और इसका निराकरण निश्चयात्मक ज्ञानप्रमाण है इसकी सिद्धिमे किया। इसके बाद फिर एक शब्दाद्वैतवादी दार्शनिक कहने लगा कि निर्णय करने वाला ज्ञान तो प्रमाण है, पर निर्णयात्मक ज्ञान अलगसे कुछ नही है। जो भीतरमे शब्द उठते है बस वे शब्द ही प्रमाण है। यो शब्दानुविद्धत्व प्रत्ययकी सिद्धिका यत्न किया उसका निराकरण किया।

संशयज्ञानके स्वरूपकी विराधनाका प्रयास– इसके बाद फिर अनेक दार्शनिकोंने एक साथ यह आपत्ति उठाई कि निर्णय करने वाला ज्ञान प्रमाण है। क्योंकि उसमे संशय, विपर्यय और अनध्यवसाय नही रहते, ऐसा जो जैनोने कहा है तो यह तो तब बने जब संशय विपर्यय, अनध्यवसाय भी कोई ज्ञान होता हो। उसका स्वरूप ही सिद्ध नही। ये दार्शनिक यह कह रहे है कि संशयज्ञान कुछ भी चीज नहीं होती। यह चर्चा अपने आपकी है और सभी ज्ञानरूप है, सभी जानकारी किया करते है। जानकारियोमे क्या क्या ढङ्ग रहा करते हैं उनका इसमे विवेचन है। चर्चा अधिक कठिन नही है लेकिन किसी कठिनाईसे भी समझे जाने वाले तत्त्वकी उपेक्षा ही करते जाये कि हमे तो सरल सरल सुनना है। तो सरल सरल सुनते रहनेमे तो सरलके कारण वह ठहर नही पाता, जो अत्यन्त सरल है वह भी बात हृदयमे जमती नही है और जो कठिन है उससे करे उपेक्षा कि यह तो बडी कठिन चर्चा है, यह चर्चा हमसे सुनी नही जाती, तो उसके निकट जिन्दगीमे कभी पहुच ही न सकेंगे। ध्यानपूर्वक सुननेसे सभी विषय सुगम हो जाते हैं।

**सशयज्ञानके स्वरूपके विरोधमे कुयुक्तियोंका उगाल**—यहाँ कुछ दार्शनिकोने यह बात रखी है कि सशयज्ञान कुछ चीज नही है। सशय ज्ञानका अर्थ है सन्देह करने वाला ज्ञान। जैसे पडी तो सीप हो और जानकारी रख रहे हो यो कि यह सीप है या चाँदी है तो इसका नाम है सशयज्ञान। विरुद्ध दार्शनिकोंने यह बात रखी कि सशयज्ञान कुछ चीज नही क्योकि यह बतावो कि सशय ज्ञानमे पदार्थ आया है ज्ञानमे या धर्म आया है ज्ञानमे। पदार्थ तो आप जानते ही है और धर्म मायने सफेदी, लम्बा–चौडा आकार आदि ये सब धर्म कहलाते हैं। तो चाहे पदार्थ ज्ञानमे आ रहा हो चाहे धर्म ज्ञानमे आ रहा हो वह तात्त्विक याने सही ज्ञानमे आ रहा है ? या अतात्त्विक ज्ञानमे आ रहा है ? यदि तात्त्विक ज्ञानमे आ रहा तो फिर सशय कहाँ रहा ? सही रहा ! यदि अतात्त्विक विषय है ? तो भ्रान्तका ज्ञान करने वाला भ्रान्त हो गया तो स्वरूप ही उसका भ्रान्त हुआ। सशय ज्ञान कुछ नही है, ऐसी–ऐसी अनेक युक्तियाँ-दी।'

**प्रतीतिसिद्ध सशयज्ञानके स्वरूपके अपन्हवकी अशक्यता**—उसपर आचार्य समाधान दे रहे है कि यह कहना ठीक नही है क्योकि बडे गजबकी बात है कि जो सशय ज्ञान सभी मनुष्योको बिल्कुल सही मालूम होता है कि जिसमे प्रतिपत्ति चलित हो गयी हो, जिसमे एक किसीकी ओर झुकाव न हो, यह है या यह नही है, ऐसी चलित प्रतिपत्ति हो, सभी मनुष्योको उस सशयज्ञानका पता है। जिसका भली भाति पता है उसमे कुछ विकल्प उठाकर उसे खण्डित करना यह तो एक दोदापट्टीकी बात है। इन विकल्पोसे सशयज्ञानका स्वरूप खण्डित नही हो सकता। जो बात एकदम स्पष्ट ज्ञात है उसमे भी कुछ विकल्प उठाकर उसका खण्डन करे तो फिर सुख दुःख आदिक कुछ भी चीजें सिद्ध नही कर सकते। अनेक विकल्प उठाने लगो जो सुख तुम भोग रहे हो सो यह बतावो कि वह सुख पदार्थ है या कोई धर्म है ? यदि पदार्थ है तो पदार्थ रहा, तुमने भोगा क्या ? यदि धर्म है तो बतावो कि किसका धर्म है ? विषयका धर्म है कि जीवका धर्म है। विषयका धर्म है तो विषय सुखी रहे, तुम्हारा धर्म है तो वह सुख धर्म तुममे भिन्न है या अभिन्न है ! सुख भिन्न है तो तुमने भोगा क्या, सुख अभिन्न है तो तुमने भोगा क्या ? तुम और सुख एक चीज रहे। जिस चाहेका विकल्प करके जिस चाहेको खण्डित बना दो।

**प्रत्यक्ष सिद्धके विरोधमे कुयुक्तियोसे विडम्बना**—भैया ! एकान्तवाद व मिथ्यावाद तर्कपर सगत नही होते। भिन्न और अभिन्नके विकल्प उठाकर जिस चाहे का मुंह तुरन्त बन्द कर दो। एक स्याद्वादका मुंह बन्द नही हो सकता। जैसे पूछा जाय कि बतावो यह जो तुम्हारे पास घडी है वह तुमसे भिन्न है कि अभिन्न है ? अगर घडी तुमसे भिन्न है तो वह तुम्हारी कहाँ रही और अगर अभिन्न है तो तुम और घडी दोनो एक हो गए। फिर ये अलग अलग चीजे नही रही। फिर उसमे किसका

कौन स्वामी बताया जाय ? तो स्याद्वादके सहारे बिना तो किसी तत्त्वका स्वरूप ही नही कह सकते और फिर जो प्रत्यक्ष सिद्ध बात है उसकी युक्तियोका निर्माण करके अगर खण्डन करने लगे तो फिर दुनियामे कोई बात न रहेगी। अच्छा बतावो अग्नि गर्म है या ठडी है ? अग्नि ठडी है। क्योकि पदार्थ होनेसे। अग्नि पदार्थ है कि नहीं ? और जो जो पदार्थ होते है वे ठडे होते हैं जैसे पानी, ओला, बर्फ ये पदार्थ हैं। किसी भी बातमे धोखापट्टी करते रहे तो कोई प्रत्यक्ष सिद्ध बात भी खडित हो सकती है। लेकिन जो बात प्रत्यक्ष सिद्ध है उसका खडन किसी भी प्रकार नही किया जा सकता। तो सशय ज्ञान सबको भली भाति परिचयमे आ रहा है कि सशय ज्ञान भी कुछ हुआ करता है, फिर उसमे विकल्प उठाना बेकार है।

समारोपोका रूपक—हे सशय स्वरूपके विरोधको ! अच्छा तुम यह बतावो जो तुम पूछते हो कि सशय धर्मीको विषय करता या धर्मको विषय करता ? तो इस प्रश्नको उठाकर तुम्हें भी कुछ सन्देह है क्या ? अगर है तो सशयज्ञानकी सिद्धि हो गई तुम्हारा ही ज्ञान सशयज्ञान हो गया। तो सशयज्ञान भी होता है विपर्यय व अनध्यवसाय भी होता है। उसके निराकरणके लिए यह बताया है कि जो सशय विपर्यय अनध्यवसाय इन दोनो अज्ञानोका निराकरण करे वह ज्ञान प्रमाण होता है। जैसे आत्माके स्वरूपके सम्बन्धमे कोई यो सन्देह करे कि आत्मा सचमुच है कि शरीरका ही नाम आत्मा है ? तो इस चलित प्रतिपत्तिरूप ज्ञानका नाम हो गया सशयज्ञान। इसमे निर्णय तो नही बसा है, सो यह ज्ञान अप्रमाण रहा। कोई ऐसा ज्ञान करे कि यह आत्मा तो यही शरीर है तो यह हो गया विपर्यय ज्ञान। यह भी अप्रमाण है और आत्माके बारेमे कोई दृष्टि ही न दे, होगा कुछ, तो यह होता है अनध्यवसाय। तो इस तरहके भी बोध होते है और वे सब अप्रमाण हैं।

प्रमाणमे स्वपरनिर्णायिकता—प्रमाणरूप तो वह ज्ञान होता है जिसमें अपना और अपूर्व पदार्थोका निर्णय बसा हुआ है। जैसे यह ज्ञान किया कि यह चौकी है तो इस ज्ञानने दोनोका निश्चय किया अपना भी और चौकीका भी। यह ज्ञान बिल्कुल सही है कि यह चौकी है, ऐसा जिस ज्ञानमे आया है वही ज्ञान चौकीका निर्णायक हो सकता है। स्वय सोच लीजिये यह ज्ञान मैं पूर्ण सही हू, ऐसा निर्णय बसा है कि नहीं ? यहाँ तो कर रहे हो सन्देह कि मैं जो चौकीको जान रहा हू यह ज्ञान सच है कि झूठ है, यह तो हो जाय सन्देह और कहे यह कि यह चौकी ही है तो यह बात तो नही बन सकती। जब कभी ज्ञानमें मजबूती हो तो पदार्थोका ज्ञान भी कहलायेगा। तो स्वका भी निश्चय करे और नवीन अर्थका भी निश्चय कर वह ज्ञान प्रमाण होता है।

सशय ज्ञानके उत्पादक कारणपर प्रकाश—हे सशय ज्ञानके स्वरूपके विरोधको। तुम सशयज्ञानका अभाव कहते हो क्या इसलिये सशय ज्ञानका अभाव है

कि सशय ज्ञानको उत्पन्न करने वाले कारण कुछ नहीं है, क्या इस कारणमे तुम सशय ज्ञानका अभाव कहते हो ? या इसलिए कहते हो कि सशयज्ञानका साधारण खास कोई स्वरूप नही है ? या इस कारण कहते हो कि सशयज्ञानका कोई विषय नही है ? बात प्रकरणमे यह है कि कोई दार्शनिक यह कह रहा है कि सशयज्ञान कोई चीज ही नही है। तो उससे स्याद्वादी पूछ रहे हैं कि सशयज्ञानको उत्पन्न करने वाले कोई कारण हैं इससे सशयका अभाव बनाते हो ? यह बात तुम्हारी ठीक नही है क्योकि सशयज्ञान को उत्पन्न करने वाले कारण मौजूद हैं। जिनको थोडा बहुत मालूम हो, जिसे सस्कार बना हो ऐसा जानने वाला पुरुष जब कभी ज्ञेय पदार्थोंके सम्बन्धमे कुछ तो ऐसी बात जानता है जो अनेक पदार्थोंमे समान है और जो खास विलक्षण है उसे जानता न हो तो मिथ्यात्व होनेपर सशयज्ञान उत्पन्न होता है। इसका मतलब यह है कि जैसे पडी तो है रस्सी और हम जान रहे है कि यह साँप है। तो ऐसा सशयात्मक ज्ञान होनेका कारण क्या है ? उसके कारण है दो—एक तो ऐसी चीज हमारे ज्ञानमे आ रही है जो बात रस्सीमे भी घटित हो और सांपमे भी घटित हो। जैसे टेढा मेढा पडा होना, उतना ही मोटा पतला पडा होना। इस तरहका जो समान धर्म है, आकार है उसका तो हो रहा है ज्ञान और रस्सीका जो खास लक्षण है न, वह ज्ञानमे आ रहा और सांपका जो खास लक्षण है न वह ज्ञानमें आ रहा तो ऐसी स्थितिमे सशयज्ञान उत्पन्न होता है। तो उत्पादक कारण तो सिद्ध हो गए, फिर इस विकल्पसे तो सशयज्ञानके कारणका अभाव नही कह सकते।

सशयज्ञानका असाधारण और विषय– सशय ज्ञानका कोई विशेष स्वरूप नही है ऐसा भी नही कह सकते क्योकि सशय ज्ञानका स्वरूप है यह जिसमे चलित प्रतिपत्ति (बोध) हो वह है सशय ज्ञान। जिस ज्ञानमे बोध चलायमान हो, ऐसा है या ऐसा है उस ज्ञानको सशय ज्ञान कहते है। यह भी नही कह सकते कि सशय ज्ञान का कोई विषय नही है। विषय कैसे नही है। जैसे मान लो ब्रह्म मुहुर्तमे कोई पुरुष घूमने जाया करता है। किसी दूसरी गलीसे चला गया तो बहुत दूरपर एक ठूठ खडा हुआ था। उस ठूठके देखकर उस पुरुषको यह शङ्का हुई कि यह ठूठ है या आदमी है तो उस सशय ज्ञानमे विषय क्या आया सो सुनिये। ठूठ रूपसे जो निश्चय न किया जा सके ऐसा जो सामान्य धर्म है, कुछ ऊँचासा उठा होता है कुछ मोटासा है, ऐसी जो ऊर्द्धता सामान्य है वह सशयज्ञानमे विषयभूत है। सशयज्ञानमे आया क्या सो बतला रहे हैं। जैसे रस्सीको साप है या रस्सी है यह जाना तो वह आकार जो न तो रस्सी रूपसे अनुभव किया जा सके, न सर्प रूपसे अनुभव किया जा सके ऐसा जो सामान्य धर्म है वह ज्ञानमे आया। तो सशय ज्ञान है कोई चीज ? और उसके निराकरण के लिये जो निर्णायक ज्ञान है वह प्रमाण है यह बताया गया है।

सन्देहसे अस्थिरता – देखिये जब तक अपने आपको अपने आपमे अपने आप

का यथार्थ निर्णय न हो तब तक जीवको विश्राम नहीं मिलता। जीवका स्वरूप ज्ञान है, और ज्ञानके बारेमे जब तक वह संदेहमे रहेगा तब तक उसे विश्राम नहीं मिलता। वह अपने आपमे फिट ही नहीं बैठ पाता, यत्र तत्र उछलता रहता है और इस क्रमसे उसे आकुलता होती है। लोग यद्यपि घर गृहस्थीमे रहकर बहुत-बहुत उल्टा निर्णय बनाये हुए हैं पर उनके बीच-बीचमे अनेक संशय जो संशयका प्रकट रूप तो नहीं रखते, किन्तु हो जाया करते हैं। जैसे घरका सम्बन्ध, परिजनका सम्बन्ध हमे कल्याणरूप है या नहीं, इस बारेमे मोही जीवका यह निर्णय है कि घरमे रहना ही हमारा कल्याणकारी है। घरसे ही मुझे कल्याण मिलता है, घरमे ही सुख मिलता है, ऐसा निर्णय किए हुए तो हैं, पर बीच-बीच कुछ उसमे निर्णयकी शिथिलता सी बनी ही रहती है। कितना ही तीव्र मोही हो फिर भी उसको कभी-कभी अपने इस ज्ञानमे संदेह हो जाता है। और जिस ज्ञानमे सही निर्णय न बने, अव्यक्तरूपमे भी संदेह हो वहाँ आत्मा अपने आपमे चाहे उल्टा हो चाहे सीधा हो फिट नहीं बैठ पाता, और जो झूठे ज्ञान हैं उन ज्ञानोमे कहा तक निःसन्देह रह सकेंगे। जो यथार्थ तत्त्व है उसके परिज्ञानमे ही पूर्ण निःसन्देहता रहती है।

तत्त्ववेदीकी निःशङ्कता—जिस तत्त्ववेदी पुरुषने अपने आत्माका यथार्थ निर्णय कर लिया है मैं एक देखनजाननहार सद्भूत वस्तु हूँ, परिजनसे, देहसे, रागादिक विकारोंसे भी निर्मल केवल मेरा ज्ञानस्वरूप है और मेरी दुनिया मात्र उतनी ही ही है जो मैं अपने आपमे अपने ज्ञानसे कुछ भी निर्णय और विचार करता रहता हूँ। मेरी दुनिया इतनी मात्र है। बाहरमे घर वैभव परिजन इज्जत यह मेरी दुनिया नहीं है। मैं केवल एक हू, अकेला हूँ, और इस अकेलेकी केवल अकेली ही परिणति है यह स्वतत्र है ऐसे ही प्रत्येक जीव स्वतन्त्र है और प्रत्येक अणु स्वतन्त्र है। ऐसा जिसने द्रव्यका निर्णय किया है उसको फिर लोकमे आकुलता नहीं रहती है। कुछ काम बिगड़ गया, कुछ चीज टूट फूट गयी, कुछ आर्थिक घाटा हो गया, कैसी भी परिस्थितियाँ आये, वह तो वहाँ यह यह जानता रहता है कि यह बाह्यमे ऐसा परिणमन होता है। मेरा यह मैं पूर्ण सुरक्षित हूँ, मुझमे न कोई गुणसे बाह्यसे आता है और न मेरेसे कोई गुण बाहर निकलकर जाता है। मैं वहीका वही परिपूर्ण रहता हूँ। ऐसा जिसका अपने बारेमे यथार्थ निर्णय है उस पुरुषकी महिमा समयसारमे एक कलशमे बतायी है कि सम्यग्दृष्टि पुरुष ही ऐसा साहस कर सकता है कि ऐसा भी वज्र गिरे, ऐसी अनेक घटनाए हो कि जिनसे तीन लोकके जीव अपना रास्ता छोडकर अन्यत्र हट जाये तो भी सम्यग्दृष्टि जीव सदैव निशक रहता है।

तत्त्ववेदीकी निःशङ्कताका कारण—सम्यग्दृष्टि जीवके निःशङ्क रहनेका कारण यह है कि उसे अपने आपके बारेमे कोई सन्देह नहीं है। मैं मर न जाऊँ, मेरा कही गुजारेमे विघ्न आये ऐसे कोई भी सन्देह नहीं है। गुजारेका अर्थ क्या है ? कुछ

र्यय नही रहा। जैसे रस्सी पडी है और उसमें यह सांप ही है ऐसा ज्ञान बन गया तो बतलावो इस सर्पका प्रतिभास करने वाले ज्ञानमे आलम्बनीभूत विषयभूत सर्पकी सत्ता है क्या ? यदि सर्पकी सत्ता है और फिर सर्पका हो ज्ञान बना तो वह शुद्ध ज्ञान कहलायगा, विपर्ययज्ञान कैसा होगा ? इसीप्रकार मरीचिकामे जिस जलका अवभासन हुआ उसका आलम्बनीभूत यदि सत्तात्मक जल है तो वह विपर्यय नही रह सकता।

अभाव विषय न होनेका हेतु देकर विपर्ययज्ञानको असिद्ध करनेका प्रयास --क्या है उस विपर्ययज्ञानमे विषयभूत ? यह पूछा जा रहा है ? मरीचिकामे जलका प्रतिभास करने वाला जो ज्ञान हो उस ज्ञानका यदि यह कहेंगे कि जलका अभाव विषय है तो यह तो प्रतीतिमे आता ही नही है। विपर्ययज्ञान विधिपरक होता है, निषेधपरक नही होता। किसी भी पदार्थमे उल्टा ज्ञान किया जाय तो किसीके हाँ रूप ही तो ज्ञान हुआ ना, न रूपज्ञान नही हुआ। रस्सीने सर्पका ज्ञान किया तो सर्प की विधि ही तो बतायी, या यह ज्ञान हुआ क्या कि सर्पका अभाव है। तो विपर्ययज्ञान विधिरूपमे ही प्रवृत्त होता है इस कारण यह भी नही कह सकते कि विपर्ययज्ञानमे विषय जलका अभाव है।

अप्रतिभासका ग्रहण अशक्य होनेका हेतु देकर विपर्ययज्ञानका अभाव बतानेका प्रयास—यदि कहे कि रेतीली जमीनमे जलका जो प्रतिभास होता है ऐसे विपर्ययज्ञानमें रेतीली जमीन विषय है। तो यह वो प्रतीतिमें आ नही रहा। वहा तो जल ही जल समझमे आ रही हैं। जैसे रस्सीमें सांपका ज्ञान किया तो इस विपर्ययज्ञानमे विषयभूत क्या रस्सी आ रही है ? नही आ रही है। अगर रस्सी विषयमें आ जाय तो उसका वह ज्ञान विपर्यय हो ही नही सकता। विपर्ययज्ञानका कोई विषय ही नही बैठ पाता, अतएव विपर्यय ज्ञान कुछ चीज नही है ऐसा एक दार्शनिक कह रहा है। भैया ! विपर्ययज्ञानका भी प्रतिषेध करनेकी इसे फिक्र क्यो पडी ! यो पडी कि प्रमाणका स्वरूप नही बन सके। प्रमाणका स्वरूप है जो संशय, विपर्यय और अनध्यवसायका प्रतिषेध करे। तो इस दार्शनिकका कहना है कि प्रतिषेध्य, विपर्ययज्ञान है ही कुछ नही, निषेध किसका करते ?

अन्याकारसे अन्यका ग्रहण अशक्य होनेका हेतु देकर विपर्ययज्ञानका अभाव सिद्ध करनेका प्रयास—शंकाकार ही कह रहा है प्रतिशंकाकारसे कि वहाँ जलके आकारसे रेतीली जमीनका ग्रहण हो रहा है यदि ऐसा कहो तो यह बात भी ठीक नही, क्योकि जल बिल्कुल पृथक् चीज है और रेतीली जमीन बिल्कुल पृथक् चीज है। क्या कभी ऐसा हो सकता है कि किसी पृथक् वस्तुके आकारसे किसी पृथक् वस्तुका ज्ञान हो जाय ? क्या घडेके आकारसे घडेसे भिन्न कपडे आदिकका भी ज्ञान हो जाता है ? क्या कोई कपडा घडेके रूपसे भी प्रतिभास होता है ? अन्यके आकार

से-अन्यका ग्रहण नही होता है। तो विपर्ययज्ञानमे भी यह बात नही बन सकती कि जो जलके आकारसे रेतीली जमीनका ग्रहण हो जाय। जैसे रस्सीको साँप जाना तो इस विपरीत ज्ञानमे क्या सर्प सर्पके आकारसे रस्सीका ग्रहण हो रहा है? शकाकार इसका प्रतिषेध कर रहा है। यद्यपि कोई तीसरा आदमी सुने तो वह ठीक कहेगा कि हाँ सर्पके आकारसे रस्सीका ही तो ग्रहण हो रहा है, किन्तु जो जानने वाला है उसके ज्ञानमे तो रस्सीकी सुध भी नही है कि यह रस्सी है। विपरीत ज्ञानमे जिस पदार्थके बारेमे उल्टा ज्ञान चल रहा है उस पदार्थकी सुध भी नही रहती। सशयज्ञानमे तो कभी उसकी भी सुध हो सकती है कि यह रस्सी है या साँप है। विपरीतमे तो यथार्थ वस्तुकी सुध होती ही नही है। कभी-कभी तो सशयज्ञानमे भी पदार्थकी सुध नही होती। जैसे पडी तो है सीप और सदेह यह करें कि यह चाँदी है कि काँच है, सीपकी बात ही न करे ऐसा भी सशय हो सकता है पर विपर्ययज्ञानमे तो पदार्थकी सुध होती ही नही है। किसी उल्टी चीजका ज्ञान होता है, तो जैसे घटके आकारसे पट आदिक का ग्रहण नही देखा जाता इसी प्रकार जलके आकारसे रेतीली जमीनका ग्रहण नही होता।

**निरालम्बन बताकर विपर्ययज्ञानका अभाव सिद्ध करनेका पक्ष**—विपर्ययज्ञानके विषयकी बात कही जा रही है। विपर्ययज्ञानका कोई विषय ही नही बनता। तो ये जल आदिक विपर्ययज्ञान निरालम्बन है। इनका कोई आधार नही है। निराधार ज्ञान कोई चीज ही नही है, फिर क्यों प्रमाणका यह स्वरूप बना रहे हो कि जो सशय, विपर्यय और अनध्यवसायका विरोधी हो ऐसा निश्चयात्मक ज्ञान प्रमाण होता है। इस प्रकार विपर्यय ज्ञानके स्वरूपका खण्डन करने वाला यह दार्शनिक विपर्ययज्ञानका स्वरूप कह रहा है।

**विपर्ययज्ञान न मानकर अख्यातिमात्र माननेसे व्यपदेशके अभावका प्रसङ्ग**—इसपर आचार्यदेव कहते हैं कि तुम्हारी ये बातें लगती तो बडी सुन्दर हैं पर ये तभी तक सुन्दर लग रही हैं जब तक इनपर कुछ विचार नही किया जाता। देखो यदि विपर्ययज्ञान कुछ नही होता तो किसी भी विशेषरूपसे जो व्यपदेश किया जा रहा है उसका अभाव हो जायगा। नही तो विपर्ययज्ञान तो गुमसम रहा, कुछ कल्पना ही क्यो उठाते? किसी भी पदार्थमे किसी दूसरे पदार्थ विषयक विकल्प भी हो तो व्यपदेश तो कुछ हुआ, नाम तो कुछ धरा गया। व्यपदेशका मोटा अर्थ है कुछ नाम तो धरना। जिस ज्ञानमे कुछ भी प्रतिभास न हो वह ज्ञान किस विशेषण द्वारा आप व्यपदिष्ट करेंगे? जिस ज्ञानमे पदार्थ नही झलक रहा उस ज्ञानका कुछ व्यपदेश नही बन सकता, उसका नाम ही नहीं धरा जा सकता है। विपर्ययज्ञानमे कुछ प्रतिभास हो रहा है तब उसका नाम धरा जा रहा है कि यह विपर्ययज्ञान है। तुम उसे अख्याति नामसे कहते हो कि यह अख्याति है विपर्यय कुछ नही है अर्थात् पदार्थ झलक

मे नही आता, यह विपर्ययज्ञान तुम बता रहे हो। तो कुछ तो व्यपदेश किया। इससे ही सिद्ध हो गया कि वह कुछ चीज तो है। चाहे उसे अख्याति नामसे कहो चाहे विपर्यय नामसे कहो।

**विपर्ययज्ञानका परिणाम**—परपदार्थ है कुछ, और जाननेमे आया कुछ ऐसा हुआ करता है, इसको कोई मना नही कर सकता। और इस ही आधारपर तो यह सारा ससार बन रहा है। यह सब विपर्ययज्ञानका ही तो फल है कि इतने प्रकार की योनियोमे जन्ममरण ये सब हो रहे हैं तो ये सब विपर्ययज्ञानसे ही हो रहे हैं। आत्मा तो है ज्ञानानन्दस्वरूप और मान रहे देहरूप, मान रहे है अपनी पोजीशनरूप तो यह विपर्ययज्ञान होना इसीपर तो यह सारा ससार टिका हुआ है। देखिये यह सारा ससार उल्टे ज्ञानपर टिका है। सही ज्ञानसे तो ससार मिटता है। कितने ही लोग कहने लगते कि साहब ! साधु, त्यागी व्रती अगर सभी लोग बन जायें तो फिर ससार रहेगा कैसे ? हम तो ससारपर बडी करुणा करके आसक्त हो रहे है। यो ससारके प्रति लोग अपनी बडी दया दिखाते हैं। (हसी) तो यह ससार उल्टे ज्ञान पर टिका हुआ है। तुम उस विपर्यय ज्ञानको क्या माना करते हो ? विपर्यय ज्ञान है कुछ विपर्ययज्ञान है कुछ चीज और जो ज्ञान विपर्यय ज्ञान विरोधक हो अर्थात् विपर्यय ज्ञानका निषेध करे ऐसा निर्णय करने वाला ज्ञान सच्चा ज्ञान है और वह प्रमाणभूत है।

**विपर्यय ज्ञान न माननेपर सुप्त और भ्रान्तमे विशेषताके अभावका प्रसग**—यदि विपर्ययज्ञान नामकी कुछ चीज न हो तो एक विपरीत ज्ञान करने वाला पुरुष है और एक सोया हुआ पुरुष है। इन दोनोमे कुछ फर्क है या नही सो बताओ ? यदि अख्यातिका ही नाम विपर्ययज्ञान हो अर्थात् कोई पदार्थ झलकमे न रहे इसको यदि तुम विपर्ययज्ञान कर रहे हो तो जो सोया हुआ मनुष्य है उसकी भी अख्याति बन रही है अर्थात् कुछ उसकी भ्रममे ही नही है और ऐसे ही मानते हो इस जगनेवाले विपर्ययज्ञान करनेवाले पुरुषको कि वहाँ भी अख्याति है, मानो कुछ पदार्थ झलकमे नही आ रहे ऐसी स्थिति उसकी भी माने तो फिर उन दोनोमे फर्क क्या रहा ? और फर्क स्पष्ट सबको विदित है। सोया हुआ पुरुष और उल्टा ज्ञान करने वाला पुरुष क्या ये दोनो एकसे बेहोश हैं ? बेहोश हुएको तो कुछ भान ही नही और उल्टा ज्ञान करने वालेको कुछ भान तो है। सो विपर्ययज्ञान है एक ज्ञानका रूप और वह है झूठा। उसका निषेध करनेके लिए व्यवसायात्मक शब्द दिया है कि जो ज्ञान निश्चयात्मक हो, सशय, विपर्यय और अनध्यवसायका खण्डन करने वाला हो वह ज्ञान प्रमाण होता है।

**सुप्तसे भ्रान्तमे प्रतिभासमान अर्थकी विशेषता**—सोये हुए मनुष्यसे विपरीत ज्ञान करने वाले मनुष्यमे कुछ विशेषता है या नही सो बताओ जरा ? एक आदमी सोया हुआ है खूब खुर्राटे ले रहा है, मुर्दा जैसा बन रहा है, हलन चलन जरा

भी नहीं और एक पुरुष नहीं बैठा हुआ रस्सीको साप जान रहा है, यह विपरीत ज्ञान कर रहा है तो इस विपरीत ज्ञान करने वालेमे सोये हुए पुरुषकी अपेक्षा कुछ विशेषता है या नहीं। लगता है ना कुछ फर्क। वह क्या फर्क है ? वहाँ कुछ प्रतिभास ही नहीं हो रहा सोये हुएमे और इस जगते हुएको यद्यपि रस्सीमे सापका ज्ञान हो रहा है। तो प्रतिभासमान अर्थके सिवाय और विशेषता क्या बतावोगे ? यही तो बतावोगे कि सोये हुए पुरुषमे कुछ प्रतिभासकी विशेषता नहीं है और इस पुरुषमे कुछ प्रतिभास हो रहा है यह विशेषता है। वो जो कुछ भी प्रतिभास हो रहा हो वही विपर्ययज्ञानका आलम्बन है, वह ज्ञान सत्य है या असत्य है यह तो बादके निर्णय करनेकी चीज है। लेकिन विपर्यय ज्ञानमे विषय क्या है ? तो जो कुछ भी प्रतिभास हो रहा हो वही उसका विषय है। तो यह कहना तुम्हारा अयुक्त है कि विपर्यय ज्ञान कुछ चीज नहीं है, अख्यातिका ही नाम विपर्यय है।

विपर्यय ज्ञानमे भी दृढताकी वृत्ति—अख्यातिका अर्थ है अ मायने नहीं, ख्याति मायने झलक। पदार्थका कुछ बोध न हो उसका नाम अख्याति है। सो विपर्यय ज्ञान अख्याति रूप नहीं है, किन्तु यहाँ भी उटकर कोई चीज ज्ञानमे आ रही है अब जो ज्ञानमे आ रहा वह वैसा नहीं है यह बात एक अलगसे सिद्ध करेंगे पर विपर्यय ज्ञान कुछ चीज है और उसमे प्रतिभास हो रहा है कुछ न कुछ। जैसा सम्यग्दृष्टिका ज्ञान मजबूत है ऐसा ही विपर्यय ज्ञान करने वालेका वह विपर्यय ज्ञान मजबूत है। जैसे सम्यग्दृष्टि पुरुष अपने ज्ञानमे कोई शङ्का नहीं रखता ऐसे ही उल्टा जानने वाला पुरुष अपनी जानी हुई बातमे रच शङ्का नहीं रखता। तुम ऐसे ठोस ज्ञानका कैसे निषेध कर रहे हो। विपर्यय ज्ञान कुछ है। विपर्यय ज्ञानीको कोई कितना ही समझाये तो भी वह अपना लक्ष्य नहीं छोडता। उसके तो बडा तेज निश्चय हो रहा है। इतनी बात जरूर है कि जैसा पदार्थ है तैसा उसका ज्ञान नहीं है बस इतनी सी बातीपर जीवकी इतनी बडी विडम्बना हो रही है।

फिरने किसीकी बातपर ध्यान न दिया और जो रास्ता दक्षिण दिशाको जा रहा था उसीसे चल दिया। जब बडी दूर जाकर कोई गाव मिला तो वहाके लोगोने बताया कि तुम यहां कहा आ गये। उस गावका रास्ता तो तुम जिस गावसे अभी गुजर कर आ रहे हो उस गावसे पूरब दिशाको जाता है। वहा लौटकर जावो तब उस गावसे पूरब दिशाको जो रास्ता आ रहा है उससे चले जाना।

विपर्ययज्ञानमे दृढतापूर्ण हठ—तो भैया! विपर्यय ज्ञानमे भी निर्णय जैसी हठ रहती है। वह उसके खिलाफ कोई दूसरी बात मानना ही नही चाहता। इन मिथ्यादृष्टि जीवोको एक ऋषिने क्या, पचासो ऋषियोने समझाया है। ये जो ग्रन्थ हैं ये जीते जागते ऋषी ही तो हैं। उनकी यह कृति है, जैसे लोकमे कहते है किसीसे कुछ विशिष्ट उपकारका काम हुआ तो लोग कहते हैं ना, कि वह यहाँ रहा नही, पर वह अमर है। ऐसे ही वे ऋषी जन अब रहे नही, पर उनकी इन कृतियोसे वे अमर हैं। अनेको ऋषियोने समझाया कि हे आत्मन्! तू अपने आपको पहिचान, यह घर तेरा घर नही है, तेरा घर तेरा अभिन्न स्वरूप आत्मप्रदेश है। अनेक ऋषियोने समझाया, तू देहसे भी न्यारा है, इन विषयोसे तेरा कल्याण नही है, ये विषय दु खके देने वाले हैं लेकिन ये मिथ्यादृष्टि किसीकी भी नही मानते और शायद यह भी सोचते हो कि ये सब मुझे बहका रहे है। हमारे सब प्रकारके बढिया साधन है, स्त्रीपुत्रादिक आज्ञाकारी है इन ऋषि सतोको किसी बातकी हमसे ईर्ष्या हो गयी है सो ये हमारे बिगाडकी बात कह रहे हैं।

विपर्ययज्ञानमे निरालम्बनता असिद्ध होनेसे विपर्ययज्ञानके स्वरूपकी सिद्धि और विपर्ययज्ञानके परिहारकी शिक्षा—विपर्यय ज्ञानमे तो ऐसी दृढता रहती है, रहती है विपरीत। जो विपर्ययज्ञान इतनी हठ रखता है उस विपर्ययज्ञानके स्वरूपको तुम मना कर रहे हो कि विपर्ययज्ञान कुछ चीज नही है, केवल अख्याति मात्र है। अख्यातिका ही नाम विपर्यय नही है, किन्तु तत्त्व तो हो कुछ और प्रतिभासमे आया अन्य कुछ, ऐसा प्रतिभासमे आने वाला जो कुछ भी विषय है वही विपर्ययज्ञानका आलम्बन है। विपर्ययज्ञान निरालम्बन नही है, विपर्यय ज्ञान है और उस विपर्ययज्ञानका निषेध करनेके लिए व्यवसायात्मक शब्द दिया है जो ज्ञान स्व और अपूर्व अर्थका निर्णय कराये सो ज्ञान प्रमाण है, अनिर्णयात्मक ज्ञान प्रमाण नही होता और विरुद्ध भी निर्णायक ज्ञान करिये तो वह ज्ञान भी प्रमाण नही होता। तात्पर्य यहा यह है कि जो पदार्थ जहाँ जैसा है उसको वैसा समझले तो यह सम्यक् प्रकाश आपके ससार-सकटोका विनाश करेगा, जो विपरीत ज्ञान है वह तो ससारमे रुलानेका ही कारण है, उसे छोडे और सम्यग्ज्ञानका आश्रय करे।

अख्यातिमात्रका अभिप्राय करके विपर्यय ज्ञानके निराकरण करनेका निराकरण—प्रमाणका स्वरूप है जो स्व और अपूर्व अर्थका निश्चय कराये वह ज्ञान

प्रमाण है। इसके समर्थनमे इस तृतीय सूत्रमें यह बात बतायी गई है कि ऐसा समर्थ ज्ञान जो हितकी प्राप्ति और अहितका परिहार करनेमे समर्थ है। प्रमाणभूत है। वह ज्ञान निश्चयात्मक होता ही है क्योकि वह संशय, विपर्यय और अनध्यवसायका परिहार करता है। यह स्पष्टतया स्याद्वाद सिद्धान्तमे बताया है इसका विरोध करना है जिस दार्शनिकको उसे कुछ न कुछ कहना तो चाहिए ही। तो इस प्रकरणमे एक दार्शनिक यह कह रहा है कि विपर्यय ज्ञान नामकी कोई चीज ही नही है फिर किसका निषेध किया जाय ? कैसे निर्णायक माने और किसे प्रमाण माना जाय। सो विपर्यय ज्ञानके स्वरूपके प्रतिषेधमे अख्यातिवादने अपना मतव्य रखा था उसका तो निराकरण किया। अख्यातिका नाम तो विपर्ययज्ञान है नही। अख्यातिसे उसका मतलब है कुछ भी बात झलकमे नही आना सो ही विपर्यय है, किन्तु ऐसा तो है नही। कुछ न कुछ तो प्रतिभासमे आता ही है मात्र ज्ञानमे। जैसे रस्सीमे सापका ज्ञान हो गया तो ज्ञाता को कुछ तो प्रतिभासमे आया है। क्या कुछ भी प्रतिभासमे न आये और वह उछले कूदे ? दूसरेको बुलाये, इतनी बडी कठिन कवायत अख्यातिसे हो जायगी। फसा पडा है और अहितकारी वस्तुको उसने समझा है कि यह है इसलिये डरता है। तो अख्यातिका नाम तो विपर्यय है नहीं।

विपर्ययज्ञान न मानकर असत्ख्याति मात्रके मन्तव्यपर विचार—अख्यातिका निराकरण सुनकर एक क्षणिकवादी, कोई सिद्धान्तवादी बडे खुश होकर कह रहे हैं कि तुम्हारी बात कहाँ ठीक है ? अख्यातिका नाम तो विपर्यय नही है मगर असत्ख्यातिका नाम विपर्यय है। असत्ख्यातिसे भाव इसका यह है कि कुछ सत् नही है, ऐसे असत्की ख्याति हो रही है। यद्यपि ऐसा कहना ज्यादा दोषयुक्त नही है क्योकि जैसे पडी तो सीप है, जान चाँदी रहे हैं तो जिस चाँदीकी उन्हे ख्याति हो रही है, जानकारी हो रही है वह चाँदी तो है नही, वहाँ तो सीप पडी है। इसलिए असत् की तो ख्याति है किन्तु इसका मतलब असत्को पररूपसे मानकर कहनेका नही है सर्वथा असत् जो कुछ है ही नही उसकी ख्याति कही जा रही है। विपरीत ज्ञानमे भले ही रस्सीमे सर्पका ज्ञान हो और सर्प वहाँ है नही, मगर सर्प दुनियामे हुआ तो करते हैं। और, जो प्रतिभात होता है वह सर्पाकारेण प्रतिभात होता है न कि असत्रूपेण प्रतिभात होता है, सर्वथा असत्की ख्याति तो नही है, ख्यातिका अर्थ है जानकारी। जो नही है उसकी तो जानकारी है मगर उसमे भी कुछ प्रतिभात तो है। तो ऐसी असत्ख्याति यह नही मान रहा किन्तु सर्वथा असत् किसी रूपमे भी सत् न समझकर असत्ख्याति कह रहा है।

असत्ख्यातिवादीका अभिप्राय—इस शङ्काकारने अपना यह पक्ष पोषण किया है कि यद्यपि विपर्ययज्ञानमे कुछ प्रतिभात तो हुआ, अख्यातिवादी तो प्रतिभास भी नही मानता था। पर विपर्ययज्ञानमे जो प्रतिभासमान अर्थ है उसका यदि विचार

करें तो सत्रूप तो वह है नहीं। जैसे रस्सीमें सर्पका प्रतिभास हो तो वहाँ सर्प सत् तो है नहीं, सर्प तो मौजूद नहीं है। तो वह अब सत्रूप नहीं रहा तो असत्की ही तो जानकारी हुई, इसलिए असत्‌ख्यातिका नाम विपर्ययज्ञान है। विपर्ययज्ञान और कुछ चीज नहीं है। और भी भ्रमको, जैसे चाँदीका भ्रम हुआ तो सीपके टुकड़ेमें सीपका तो प्रतिभास हो नहीं रहा, किन्तु चाँदीका प्रतिभास हो रहा है। और चाँदीका आकार वहाँ है ही नहीं उस स्थलपर। जहाँ विपर्यय ज्ञान बन रहा है वहाँ चाँदी है नहीं। सो असत्की ही ख्याति हुई तो असत्की ख्यातिका ही नाम विपर्यय ज्ञान है। वह और कोई भिन्न चीज नहीं है जिसके निषेधके लिये तुम व्यवसायात्मक ज्ञानको प्रमाण बतला रहे हो।

असत्ख्यातिवादकी अयुक्तता—असत्ख्यातिवादके निराकरणमें इस समय जैन सिद्धान्तसे निराकरण न करके सांख्यसिद्धान्तसे निराकरण कर रहे हैं। ऐसा होता है कि जिस बातको स्याद्वाद भी न मानता हो, सांख्य भी न मानता हो तो सांख्योंसे ही कह दिया भाई तुम जवाब दे दो। तो सांख्योंकी ओरसे जो जवाब होगा वह कुछ कुछ इष्ट स्याद्वादको भी है क्योंकि जो पक्ष निराक्रियमाण हो रहा है उसका निराकरण दोनोंको इष्ट है। सांख्य भी असत्ख्याति नहीं मानता और स्याद्वाद भी सर्वथा असत्ख्याति नहीं मानता तो असत्ख्यातिके निराकरणमें कहा जा रहा है कि देखो यदि सर्वथा असत्की ख्याति कहते हो तो यह बात तो अत्यन्त अयुक्त है क्योंकि सर्वथा असत् है वह आकाश पुष्पकी तरह असत् ही है, उसका प्रतिभास क्या ? जैसे कोई मजाकमें औषधि बताता है कि देखो आकाशकी तो छाल लाना और धुवांके कोपल इनकी गोली बनाकर खा लेना तो क्या कोई ऐसा कर सकता है ? अरे कहाँ आकाश से छाल लायगा और कहाँ धुवांके कोपल लायगा। तो जो असत् है उसका प्रतिभास ही कुछ नहीं है। और देखो यहाँ तो फिर भी कोपल और छाल हुआ करते हैं, गल्ती इतनी ही तो कर रहे हैं कि जिसके छाल नहीं हो सकते, जिसके कोपल नहीं हो सकते उसके बता रहे हैं। मगर तुम असत्ख्याति वाले तो मूलसे असत्की बात बतला रहे हो। तो जो असत् है उसका आकाश पुष्पादिककी तरह प्रतिभास नहीं हो सकता, किन्तु प्रतिभास तो हो ही रहा है, यदि भ्रान्त ज्ञानके विषयका प्रतिभास न होता तो तुम निषेध किसका करते। तुम्हे भी होता है, तुम्हारे घरमे पड़ी रस्सी हो और साप की जानकारी हो जाय तो तुम भी डरोगे। तो असत्ख्यातिका नाम विपर्ययज्ञान नहीं है।

सर्वथा असत्की ख्याति होनेकी असंभवताके कारण—यदि असत्की जानकारीका नाम विपर्यय ज्ञान कहोगे तो असत् तो असत् ही है। असत् तो एक प्रकारका ही है, लेकिन विपर्यय ज्ञानमें तो विचित्र विचित्र भ्रम हो रहे हैं। तो असत्की यदि जानकारी है तो विचित्र विचित्र भ्रम न होना चाहिए। असत् तो एक ही तरह है। जैसे एक अभाव प्रमाणवादी हैं वैशेषिक, उनका यह कहना है कि जैसे आंखसे

निरखा और पदार्थ दीखा, समझमे आया तो जैसे वह प्रमाण है अर्थात् प्रत्यक्ष प्रमाण है इसी तरह पदार्थका अभाव ज्ञात हो तो अभाव भी एक प्रमाण है। जल्दी सुननेमे तो कुछ सही सा जचता है कि हाँ अभाव भी प्रमाण होता है। किसीने कहा कि हाल मेसे चौकी उठा लावो। वह हालमे गया, ढूंढ आया, चौकी न मिली तो लौटकर कहता है कि वहाँ तो चौकी नही है, चौकीका अभाव है। तो तब वह पूछता है कि तुमने अच्छी तरह देखा था कि चौकीका अभाव है? वह कहता है हाँ हमने खूब देखा वहाँ चौकीका अभाव है। तो यह यो बतावो जरा कि चौकीका अभाव भी क्या आखोसे दिख जाता है? वहाँ चौकी रहित हाल देखा इसका नाम चौकीका अभाव है। यही सिद्धान्त है किन्तु चौकीका अभाव चौकी रहित हालके सद्भावरूप न माना जाय फिर प्रमाण कहो तो यह बात अयुक्त है। किसीसे तुम कहो देखो यह घडी कितनी अच्छी है। दिखा तो रहे हैं चस्माघर और कहते हैं कि देखो यह घडी कितनी सुन्दर बनी है। तो आप कहेंगे कि कहाँ है यह घडी। घडी असत् है तो इस प्रकरण मे घडीका अभाव चस्माघरके सद्भावरूप पडा है, जिसमे हम घडीका आरोप कर रहे हैं। वह वस्तु चस्मा घर है तो घडीका अभाव चस्माघरके सद्भावरूप पडा। सर्वथा अभाव कोई वस्तु नही है। इसी प्रकार या असत्ख्यातिवादी सर्वथा असत्की ख्याति करना चाहता है कि विपर्यय ज्ञानमे सर्वथा असत्की जानकारी हुई।

**असत्ख्यातिके प्रतिविधानमें भ्रान्तिके नानात्वमे दो विकल्पोसे प्रश्न**— यहाँ उसका प्रतिविधान कह रहे हैं कि जो सर्वथा असत् है उसका प्रतिभास नही हो सकता। और सर्वथा असत्का प्रतिभास भी हो तो वह एकरूप होगा। अभाव अभाव सब एकरूप है। चाहे घडीका अभाव कहो चाहे मनुष्यका अभाव कहो सब एक रूप हो जायगा। और एक रूप हो जानेसे यह भिन्न भिन्न विपर्यय ज्ञान न होना चाहिए। होता है ना? किसीको सीप चादी जची, किसीको सीप काच जची। इस ही आत्मा को कोई शरीर मानता है तो कोई एक पृथक् जीव मानता है, कोई मन मानता है, कोई ईश्वरका अंश मानता है तो कोई ईश्वरका समग्र अन्त स्वरूप मानता है। उनमे कुछ सत्य है, कुछ असत्य है तो विचित्र प्रतिभास तो हुआ किसी पदार्थके सम्बन्धमे, यदि असत्की जानकारीका ही नाम विपर्ययज्ञान होता तो भिन्न-भिन्न भ्रम न होना चाहिए था, क्योकि बतावो कि असत्की ख्यातिमे असत्ख्यातिवादके माननेपर ये जो भिन्न-भिन्न नाना भ्रम हो रहे हैं, विचित्र ज्ञान हो रहे है यह एक पदार्थगत विचित्रता ज्ञात होती है या ज्ञानगत विचित्रता ज्ञात होती है?

**असत्ख्यातिवादमे भ्रान्ति वैचित्र्यके अभावका प्रसङ्ग**—जैसे पडा तो है है भोडल और उसको देखकर आपने तो यह ज्ञान किया कि यह सीप है, दूसरेने यह ज्ञान किया कि यह काच है, तीसरेने यह ज्ञान किया कि यह चाँदी है तो ये जो नाना तरहके विपरीत ज्ञान हो रहे हैं विचित्र विचित्र जो बोध हो रहे है ये पदार्थकी विचि-

'नताएँ ज्ञानमे आ रही हैं या ज्ञानकी विचित्रता ज्ञानमे आ रही है ? पदार्थकी विचित्रता भी असत्ख्यातिवादके अभिप्रायसे भ्रान्त ज्ञा मे आ नही सकती क्योंकि तुमने माना असत्ख्यातिको और असत् एक ही तरहका है । अर्थ तो वहाँ मौजूद ही नही, तो असत्ने विचित्रता क्या ? जो चीज हो उसमे तो नानापन है और न का नानापन क्या ? जैसे कोई पुरुष कहे कि देखो हमने जान लिया कि इन वस्त्रोमें चोर कौन है । कोई पूछे अमुक चद है ? न, अमुक लाल है ? न अथवा अमुक प्रसाद हैं ? न, तो सब मे न का उकर आये, तो इस न मे नानापन तो कुछ नही बचा । "न" तो अभाव रूप पड़ा, लेकिन यहा भी नानापन जच रहा है कि अमुकका न किया, अमुकका निषेध किया । यहा भी न का किसी सत्से सम्बन्ध है । अभावका सत्से सम्बन्ध होता है । सर्वथा असत्में न सद्भावकी बात कह सकते और न अभावकी बात कह सकते ।

**अभावोकी अन्यसद्भावरूपता**  अभाव चार प्रकारके होते हैं - प्रागभाव प्रध्वसाभाव, अन्योन्याभाव और अत्यन्ताभाव । प्रागभावका अर्थ है—प्राक् मायने पहिले, अभाव मायने न होना । जैसे घडा है और उसकी फूटकर खपरियाँ बनेंगी । पर अभी घडा फूटा नहीं है, और घडा फूटता जरूर है, उसकी आखिरी चीज है खपरिया बनना । खपरियोका उस समय तो अभाव है ना । तो खपरियोका जो अभाव है वह घडेके सद्भावरूप पडा । तो खपरियोका प्रागभाव है वह घडेके सद्भावरूप है । कोई घडाको बताकर कहे कि देखो यह खपरिया है तो कोई कहे कि कहाँ है खपरिया ? तो यहाँ खपरियोका अभाव घडा रूप पडा । सर्वथा असत् नहीं रहा यहाँ है प्रागभाव । और, जब घडा फूटा तो खपरिया बन गई । कोई कहे कि देखो यह घडा है, इसमे जल भर लावो तो वह कहता है कि कहाँ है घडा ? तो यह घडेका अभाव खपरियारूप पडा यही है प्रध्वसाभाव । और, कोई समूचे घडेको उठाकर कहे कि देखो यह कपडा कितना अच्छा है तो कोई कहता है कि कहाँ है कपडा, यह तो घडा है । तो वहाँ कपडेका अभाव घडेका सद्भावरूप पडा यही है अन्योन्याभाव । और, कोई जीवको पुद्गल कहने लगे, पुद्गलको जीव कहने लगे, अजीवको जीव कहने लगे तो कहते हैं कि कहा है यह जीव ? तो यहाँ यह जीवका अभाव अजीवके सद्भावरूप पडा, यह है अत्यन्ताभाव । तो अभाव किसी न किसीके सद्भावरूप हुआ करता है ।

**विपर्यय ज्ञानमे विपरीत सत्की ख्याति**—विपर्ययज्ञानमें जाना तो है रस्सीको साप, मगर जो जाननेमे आया है साप तो वहाँ नहीं है मगर वह सर्वथा असत्रूप नही है । अन्यथा उस भ्रान्त ज्ञान करने वालेके चित्तमे सर्पका आकार नही आ सकता और फिर घबडा नही सकता । ये जितनी विभिन्नताएँ देखी जाती हैं उस ही एक भोडलके प्रति कोई काच, कोई चादी, कोई सीप मानता रहे तो ऐसे जो विचित्र नाना विपर्ययज्ञान हो रहे हैं यह विचित्रता तुम्हारे विपर्ययज्ञानके असत्ख्याति में अर्थगत तो हो नही सकती, असत्की ख्यातिमें असत् तो एक ही रूप कुछ कल्पना

रहेगी अर्थका तो असत्त्व है, विचित्रता किसकी। असत्ख्यातिवादियोसे कहा जा रहा है कि सबके ज्ञानमे भिन्न-भिन्न तो ज्ञान उठ रहे है तो क्या यह विचित्रता उनके ज्ञान की है। उनके ज्ञानकी ही यह विचित्रता है तो भाई ज्ञानगत विचित्रता तो तब हो जब असत्का ज्ञान नाना रूप हुआ करता हो। तुम तो असत्ख्याति कह रहे ना तो असत्का ज्ञान तो समस्त एक ही एक रूप है। नाना जितने है सब एक है। हाँ मे विचित्रता हो सकती है पर 'न' मे क्या विचित्रता। तो असत्ख्यातिका स्वरूप तुम्हारा सिद्ध नहीं होता। प्रमाणप्रसिद्ध यह अर्थ ही जो कि कुछ विचार करनेपर निकट जाने पर सही समझमे आयगा कि यह तो भोडल ही है, वह ही भोडल अनेक पुरुषोको नाना रूप प्रतिभात हो रहा है। असत् नानारूप प्रतिभात नही हुआ करता। पदार्थ ही नानारूप प्रतिभात हो सकता है।

**प्रसिद्धार्थख्यातिके अभिप्रायसे असत्ख्यातिवादके निराकरणका प्रयास**—इस असत्ख्यातिके निराकरणमे साख्य और स्याद्वादवादियोकी मित्रता चल रही है क्योकि असत्ख्यातिमात्रके विरोधमे स्याद्वादको जो इष्ट है वैसा ही उन्हे भी इष्ट है। फिर भी जिसके अभिरुचिकी जो बात होती है उसकी गन्ध आ ही जाती है। तो यहाँ असत्ख्यातिका निराकरण तो कर रहे है, पर प्रसिद्धार्थख्यातिमात्र विपर्ययज्ञान है ऐसा सिद्ध करनेके लिए कह रहे है, और इनका यह कहना है कि विपर्ययज्ञानमे भी सद्भूत पदार्थ जानकारीमे आया और वह सद्भूत क्या है? जो कुछ हमारे विचारमे आया वह सब सही है क्योकि प्रतीतिके सिवाय अन्य कुछ और वस्तु विचार नही होता। प्रतीति अबाधित है। देखो जो जानकारीमे आया वह तो सही है।

**प्रसिद्धार्थख्यातिवादकी मान्यताका आधार**—साख्य भी असत्ख्यातिका निराकरण कर रहा है। सो केवल असत्ख्यातिके निराकरणके लिए थोडी स्याद्वादकी एकमति थी, लेकिन जब सत्कार्यवादी स्वरूपसीमासे आगे बढने लगे तो स्याद्वादका वह प्रतिद्वन्दी बन गया। प्रसिद्धार्थख्याति जो कुछ ज्ञानमे आता है वह सद्भूत अर्थ है। रस्सीको जिसने साप जाना है तो उसने तो सत् जाना है, असत् नही जाना है। मेरे ज्ञानमे जो आया मेरे लिए वही सत् है। जैसे किसी पुरुषकी स्त्री गुजर जाय और उसे हो उस स्त्रीसे बडा स्नेह तो वह पुरुष यह कहता है कि मेरी तो दुनिया लुट गई। मेरी भी नही कहता, यो कहता है कि दुनिया लुट गई। अब सुनने वाले लोग सोचते है कि दुनिया कैसे लुट गई? अरे सोचने वाले सोचें मगर जो जान रहा है, जिसका गुजर गया इष्ट उसके ज्ञानकी ओरसे देखो तो पूरी दुनिया लुट गई है। ऐसे ही यह प्रसिद्धार्थख्याति वाले यह कह रहे हैं कि विपर्ययज्ञानमे भी सद्भूत अर्थ आ रहा है। जो है सो ही आ रहा है और वह सच है, इस तरह यह प्रसिद्धार्थख्यातिको विपर्ययज्ञान कहकर विपर्ययज्ञानका निषेध कर रहे है ताकि स्याद्वाद द्वारा कहे गए प्रमाण का रूप सिद्ध नही हो सके।

**प्रसिद्धार्थख्यातिका अभिप्राय**—सत्कार्यवादमे विपर्ययज्ञानके एवजमें प्रसिद्धार्थख्यातिको माना है यह प्रसिद्धार्थख्याति क्या है ? जो प्रमाणसे प्रसिद्ध अर्थ है उसकी ख्याति हुई है, ज्ञानमे जो कुछ आया है उस पदार्थकी जानकारी होती है इसका नाम है प्रसिद्धार्थख्याति । यह केवल विपर्ययज्ञानमें ही लागू नहीं किन्तु समस्त ज्ञानो मे प्रसिद्धार्थख्याति लागू है । इस सिद्धान्तका यह मंतव्य है कि ज्ञानमे जो कुछ भी झलकता है बस वही सत्य पदार्थ है, प्रमाणसिद्ध है चाहे रस्सीका साप झलके चाहे रस्सीका रस्सी ही झलके, दोनो ज्ञान बराबरीके हैं । इसके अभिप्रायमे बाह्य पदार्थों कुछ मतलब ही नहीं है, जो कुछ है वह विचारसे है किसी भी तत्त्वका खण्डन इस मंतव्यमें है ही नही । हम किसका खण्डन करें ? जिसका खण्डन करेंगे वह कुछ विचार ही तो बनेगा और उस विचारमे जो कुछ झलकका हो वही तुम्हारे विचारका विपय है । यहाँ सत्य और असत्यकी पूछ नही है । जो प्रतीतिमे आया, जो समझमे आया सो सब निर्दोष सत्य है, क्योकि इसका मतव्य है कि प्रतीति हमेशा अबाधित होती है । भले ही हमने सीपमें चाँदी जान ली पर जब जान रहे हैं तब तो हमारे ज्ञानमें कोई बाधा नहीं है । जो चाँदीको चाँदी जान रहे हो, जिससे वे निशङ्क हैं ऐसे ही सीपमे हम चाँदी भी जान रहे हैं तो भी निशङ्क हैं, ठीक चाँदी जान रहे हैं । हमारे लिए तो यह भी पदार्थ है ।

**प्रसिद्धार्थख्यातिका अभिप्राय करके विपर्ययज्ञानका अभाव बताकर प्रमाणस्वरूप खण्डित करनेका प्रयास**—प्रसिद्धार्थवादी कह रहे हैं कि एक प्रतीति में भी यदि हम कुछ बाधा डालने लगें तो सारा लोकव्यवहार खतम हो जायगा । हम हाथके तले देखते हैं और इस तलेको देखकर कहते हैं कि यह करतल है तो यह प्रतीति से ही तो कहते हैं, ऐसे ही प्रतीतिसे कोई साँप कह देता है, कोई चाँदी कह देता है । प्रतीति तो अबाधित है । करतलको जान रहे हैं वहाँ भी प्रतिभास है और रस्सीको साँप जान रहे हैं वहाँपर भी प्रतिभास है । प्रतिभासके नातेसे ही प्रमाणकी व्यवस्था है, पदार्थके नातेसे नहीं । ऐसा प्रसिद्धार्थख्याति वाले कह रहे हैं कि विपर्ययज्ञान नाम की कोई चीज ही नहीं है, फिर किसका निराकरण करनेके लिए तुम प्रमाणके स्वरूप मे व्यवसायात्मक विशेषण लगाते हो ।

**प्रसिद्धार्थख्यातिवादके समर्थनमे एक शङ्काका उत्तर देनेका प्रयास**—यदि कोई यह कहे कि सीपमे हमने चाँदीका जो ज्ञान किया तो चाँदीका ज्ञान करनेके कुछ देर बाद जब उसे उठाने जाते हैं तो वहाँ तो चाँदी नही मिलती । उत्तरकालमे तो इस ज्ञानके माफिक वे पदार्थ नही मिल रहे । इसके उत्तरमे प्रसिद्धार्थख्यातिवादी कहते हैं कि मत मिले, तो भी जिस समय चाँदीका प्रतिभास हो रहा है उस समयमे तो वह चाँदी है । देखिये ! इनके मतव्यमे कुछ थोड़ा सा यह आधार है कि जैसे कि लोग यह महसूस करते हैं कि हमारे ज्ञानमे यह लाभ आ रहा तो चाहे दूकानमे टोटा

भी हो मगर सुख मिलेगा नामका। जैसे कलकत्तामें दूकान है वहाँ पड गया दो लाख का घाटा और खबर आ जाये कि चार लाखका नफा हुआ है तो उसे तो वह लाभकी बात सुनकर प्रसन्नता होगी। तो लाभ क्या है ? एक दिलके विचारका लाभ है। जो चित्तमे विचार आया है, भाव आया है उसका लाभ है। ये समस्त बाहरी पदार्थ तो सब धोखा हैं, उनके समागमसे अपना कोई हित न समझे। यह ज्ञान जब ज्ञानमे आये वही सत्य है। तो किसी भी ज्ञानके बाद उस पदार्थके क्षेत्रके निकट जाकर चाहे वह पदार्थ न मिले लेकिन जिस कालमे ज्ञान हो रहा है उस कालमे तो वह पदार्थ है ही। इसमे कोई सन्देह नही।

**प्रसिद्धार्थख्यातिके अभिप्रायके समर्थनमे अन्यथापत्तिका प्रस्ताव**—प्रसिद्धार्थख्यातिवादी कह रहे हैं कि यदि प्रसिद्ध अर्थकी ख्यातिका सिद्धान्त नही मानते तो हम यह कह बैठेंगे कि बिजली कोई चीज नही है। मेघोमे तो बिजली प्रकाशित होती है हम कहेगे कि वह तो कोई चीज नही। क्योकि जिस कालमे हमने जाना कि बिजली है उस कालमे तो बिजली है मगर उसके बाद तो बिजली है ही नही। ऐसे ही जिस जिस समयमें हमने रस्सीमे साँप समझा तो बिजलीकी तरह हमारे ज्ञानमे साँप भी आ गया। तो जैसे ज्ञानमे आनेसे बिजली है यह हम निर्णय बनाते है ऐसे ही ज्ञानमे आनेसे साँप है यह भी हम निर्णय बनावेगे और यदि थोडी देर बाद वहाँ साँप नही मिलता तो तुम इसको झूठ बताते हो। कुछ देर बाद बिजली भी न मिले तो वह भी झूठ हो जायगी। यह शङ्काकारकी दलील है इस कारण प्रसिद्धार्थख्यातिको ही सत्य समझना, विपर्ययज्ञान और कोई चीज नही है। जो कुछ है तो सब प्रसिद्ध अर्थकी ख्यातिकी ही बात है, ऐसा असत्ख्यातिवादक निराकरण करनेके लिये सत्-कार्यवादीने अपना विचार रखा है।

**प्रसिद्धार्थख्यातिमात्रके मन्तव्यका प्रतिविधान** - इसपर आचार्यदेव उत्तर देते हैं कि यह तुम्हारा कहना योग्युक्त नही है कि यदि ज्ञानमे जो कुछ आया वह सब सच सच ही मान लिया जाय अर्थात् ज्ञानकी ऐसी ख्याति स्वीकार करली जाय कि इस ज्ञानमे जो जो भी आकार झलकता है वह सब यथावस्थित अर्थ ही झलकता है ऐसा माननेपर फिर यह ज्ञान भ्रान्त है, यह ज्ञान अभ्रान्त है यो दोनोकी व्यवस्था हो ही नही सकती। जो आया सो सब सही हो गया, फिर हमारा तुम्हारा भी विवाद क्या ? झगडा तो तब चलता है जब यह बात बीचमे आती है कि तुम्हारा कहना भ्रमपूर्ण है हमारा कहना भ्रमरहित है, तुम्हारा विपरीत है, हमारा सम्यक् है। यह व्यवहार तो हो ही नही सकता।

**ज्ञानोत्तर कालमे अर्थके आशुविनाशकी कुयुक्तिका निराकरण**—जो यह दलील दी गई थी कि जैसे ज्ञानमे बिजली आयी तो थोडी देर बाद बिजली नही मिलती है ऐसे ही थोड़ी देरको हमारे ज्ञानमे जल आ गया, तो रेतीली जमीन, पर

उसे निरखकर ज्ञानमे जल आ गया तो जैसे ज्ञानमे विजली आकार भी थोडी देर बाद बिजली नही मिलती इसी तरह ज्ञानमे जल आकार भी उसके बाद जल नही मिलता तो न मिलने दो, जल नही मिलता न सही मगर जलकी निशानी जमीनका गीला होना आदि तो मिलेगा। बिजलीकी तरह तो जलका शीघ्र विनाश कही नही देखा जाता है। जैसे यह छत बनी है, परसों पानी गिर गया था मगर आज भी उस की गिलाईसे मालूम होता है कि पानी यहाँ था बिजलीमे यद्यपि प्रकाश प्रकट है पर थोडी ही देरमे तुरन्त मिट गया तो बिजलीकी ही तरह ये जल वगैरह तुरन्त थोडे ही मिटने वाले हैं। ये मिट भी जाय, कुछ समयको सूख भी जाये तो भी जमीनका चिकना गीला रहना यह कुछ शेष रहता है कुछ समयतक, पर जहाँ मारीचिकामें रेतीली जमीनमे जलका ज्ञान किया गया वहा जल ज्ञान के बाद जब हम निकट जाते है तो कुछ तो उसके चिन्ह मिलने चाहिए थे, एक तो यह दलील तुम्हारी युक्त नही है।

**भ्रान्त ज्ञानमे सबका ज्ञेय वही न होनेसे विद्युतके दृष्टान्तकी अयुक्तता**—दूसरी युक्ति सुनिये। जैसे विद्युत्का दृष्टान्त दिया कि ज्ञानमे विद्युत आया और थोडी देरमे मिट गया, मिट जावो मगर जिस समय हमारे ज्ञानमे विद्युत् आयी उसी सब नगरोमे ५०० मील तककी दूरीके सारे नगरोमे सारे मनुष्योको एक साथ बिजलीका ज्ञान हुआ इसी तरह सीपमे यदि हम चादीका ज्ञान कर रहे हैं तो वहाके आसपासके सारे लोग भी चादी जानते हैं क्या ? ऐसा तो नही है। सब लोगोंके विचित्र २ ज्ञान हो रहे हैं, कोई सीपको सीप भी समझ रहा, कोई सीपको चादी भी समझ रहा, कोई काच भी समझ रहा इस कारण यह कहना अयुक्त है प्रसिद्धार्थ-ख्याति ही सब चीज है, विपर्ययज्ञान कोई चीज नहीं है।

**विपर्ययज्ञानके स्वरूपके निर्णयका औचित्य**—जैसे सम्यग्ज्ञानकी सिद्धि की जाती है तो वह भी एक निर्णय है इसी तरह विपर्यय ज्ञानके स्वरूपकी सिद्धि करना भी निर्णय है। विपर्ययज्ञानका यह स्वरूप है इसकी सिद्धि तो करना चाहिए। जैसे पाप खोटे होते हैं, पाप न करना चाहिए। ठीक है मगर पापके स्वरूपकी सिद्धि करे तो क्या यह भी पाप है ? कोई हिंसाका लक्षण बनाये और उसको पाप सिद्ध करे तो पापको पाप सिद्ध करना क्या पाप है ? पापका करना पाप है। यह पाप है ऐसा निर्णय करे तो पाप नही है। यदि पापके स्वरूपका निर्णय नही होता तो हम छुटकारा कहासे करें। इसी प्रकार अनेक बल लगाकर हम सम्यग्ज्ञानकी सिद्धि करते हैं, इसी प्रकार विपर्यय ज्ञानको भी सिद्धि की जा रही है। विपर्ययज्ञानमें विषय विपरीत है और वह खोटा है पदार्थके अनुकूल नही है लेकिन एक विपर्ययज्ञान क्या होता है इसका निर्णय तो करना ही चाहिए। ताकि हम सम्यग्ज्ञानका यह निर्णय कर सके कि जिसमे विपर्ययज्ञान नही होता वह ज्ञान सम्यक् है।

**सत्कार्यवादमे प्रसिद्धार्थख्यातिका सन्मान**—सत्कार्यवादी विपर्यय ज्ञान

को नही मानते हैं, किन्तु उनका मतव्य है कि प्रत्येक ज्ञानमे प्रसिद्ध अर्थकी जानकारी होती है, विपरीतमे भी और सच्चे ज्ञानमे भी। जैसे पडी है रस्सी और भ्रम हो गया कि यह साँप है, तो उसको भ्रम प्रसिद्धार्थका ही तो हुआ है। कोई किसी देशमे कोई अनजान चीज हो उसका तो भ्रम नही होता। देखिये उस रस्सीको निरखकर ऐसा तो भ्रम नही होता कि यह मटका है। अरे जो उसके ख्यालमे बहुत बहुत बात रहती है चाहे प्रतिषेधके रूपमे और चाहे माननेके रूपमे बस उस अर्थकी ख्याति हो गयी। रस्सी देखा तो उसका प्रसिद्धार्थ जानकारीमे आ गया। किसी मनुष्यकी सकल थोडी थोडी किसी अपने मित्रकी सकलसे मिलती हो तो उस मनुष्यका दूरसे देखकर झट हमे उस मित्रकी स्मृति आ जाती है अथवा यह ज्ञान होने लगता कि यह मेरा ही मित्र आ रहा है। तो जिसमे हमारी लगन है चाहे रागसे लगन हो या जिससे हम डरते रहते हैं उसकी जानकारी झट आ जाती है। किसीकी सकल हमारे दुश्मनसे कुछ मिलती हो तो उसको देखकर हमे झट दुश्मनका बोध हो जाता है, अरे वही आ रहा है। तो जो हमारे चित्तमे प्रसिद्ध बात हो उस अर्थकी ख्याति हो गई है। विपर्यय ज्ञान कुछ नही है, ऐसा ये प्रसिद्धार्थख्याति वाले कह रहे हैं।

न्यायक्षेत्रमे हठवादकी विफलता प्रकरण तो यह है कि विपर्ययज्ञान भी चीज है और विपर्ययज्ञानका, उल्टे ज्ञानका जिसमे निराकरण बसा हो वह ज्ञान सही है पर जिसे किसीकी बातका खण्डन करनेका ही विकल्प बन गया हो तो कोई न कोई बात जबरदस्ती भी निकल दे किन्तु विद्वानोकी गोष्ठीमे गलत कहने वालेकी बात चल नही सकती। लेकिन कोई हठी हो जो स्वय अपनी बुद्धि न रखता हो, अपनी अकल कहीसे उधार लाया करता हो तो ऐसा पुरुष तो कभी मान ही नही सकता, पर यह तो एक न्यायका क्षेत्र है उसमे यह चर्चा चल रही है। जैसे एक कथानक प्रसिद्ध है कि कोई गावमें एक मुखिया था पटेल, पचायत हो रही थी किसी मामलेपर। होते-होते कोई हिसाबकी बात आ गई। थी मामूली सी बात। पटेलने कहा लो ३० यह और ३० यो ५० हो गये। लोग कहने लगे कि ३० और ३० साठ होते है। तो पटेल कहता है कि अगर ३० और ३० मिलकर ५० न होते हैं तो वे १०-१० सेर दूध देने वाली हमारी ७ भैंसे हैं ये पचोको दे देगे। अब यह बात उस की स्त्रीने भी सुन ली तो बडी उदास हो गई। पटेल जब घर पहुँचा तो उस स्त्रीको उदास देखकर पूछता है कि तू उदास क्यो है ? तो स्त्री बोली कि ये ७ भैंसें अब चली जायेगी, कलको बच्चे क्या खायेगे ? हम क्या खायेगे ? तुम्हे क्या खिलायेंगे ? पटेल बोला —ऐसा क्यो तुम्हे खयाल हुआ ? स्त्रीने कहा कि आप कह आये हैं पचोसे कि अगर ३० और ३० मिलकर ५० न हो तो हम अपनी सातों भैंस दे देंगे। तो पटेल स्त्रीसे कहता है कि तू तो निरी पगली है देखेंगे हमारी भैंसें कौन लेता है ? और जब हम अपने मुखसे कह देंगे कि ३० और ३० मिलकर ६० होते हैं तभी तो वे हमसे भैंसे लेगे ! तो अन्याय और अविवेकियोकी गोष्ठीकी तो बात ही नही। यहाँ

न्यायक्षेत्रकी बात चल रही है।

प्रसिद्धार्थख्यातिमात्रका अभिप्रायकरके विपर्ययज्ञानके स्वरूपके निरास का प्रयास प्रकरण यह है कि स्याद्वादी यह कह रहे हैं कि विपरीत ज्ञान भी कुछ होता है। जैसे सीप पड़ी हो, चाँदी जान गए तो यह विपरीत ज्ञान है। पदार्थ कुछ है और हम जान कुछ रहे है ऐसा ज्ञान हुआ करता है और ऐसा ज्ञान प्रमाणभूत नही है जिसमे उल्टा ज्ञान न हो संशय ज्ञान न हो, अनध्यवसाय न हो वह ज्ञान प्रमाण है। इसपर ये प्रसिद्धार्थख्यातिवादी यह कह रहे है कि विपर्यय ज्ञान तो दुनियामे कुछ होता ही नही। तब वह जो कुछ ज्ञानमे आता है वह प्रसिद्ध अर्थ आता है। मेरी दुनियामे मेरे ज्ञानमे, जो मेरी वासनाकी बात भरी हो प्रसिद्ध अर्थ हो बस वह ज्ञान में आ गया विपर्यय ज्ञान क्या हुआ ?

प्रसिद्धार्थख्यातिवादका निराकरण—इसके निराकरणमे कुछ युक्तिया देदी, अब एक युक्ति यह दे रहे है कि यदि प्रसिद्ध अर्थकी ख्याति ही मात्र मानी जाय और विपर्ययज्ञान सम्यग्ज्ञान इनकी कोई व्यवस्था न की जाय तो बाध्य बाधक भाव भी नही बन सकता। अर्थात् जैसे सीपको हमने चाँदी समझा तो थोडी देर बाद जब हम निकट पहुचते हैं तो यह ज्ञान होता है कि ओह! यह तो सीप ही है। तो उस समय सीप है यह ज्ञान तो बन गया बाधक पूर्वज्ञानका निषेध करने वाला और जो पहिले ज्ञान किया था कि यह चाँदी है उसका हो गया निषेध। तो बाध्य-बाधक भाव भी न बनेगा, क्योकि तुम्हारे अभिप्रायसे तो समस्त ज्ञान सत्य विषय करते हैं, तो सभी सभी सत्य हैं, बाहर खडे होकर जाना कि चाँदी है वह भी तुम्हारे यहाँ सत्य है और पास आकर जान लिया कि यह सीप है तो वह भी तुम्हारे यहा सत्य है फिर सत्य-असत्य तुम्हारे यहा सब एक हो गया फिर न निर्णयकी बात रही और न व्यवहारकी बात रही। इससे यह सिद्ध है कि विपर्यय ज्ञान कोई बोध है और उसके प्रमाणत्वके निराकरणके लिए इस तृतीय सूत्र मे यह कहा गया है कि प्रमाणभूतज्ञान निश्चयात्मक होता है, अनुमानज्ञानकी तरह संशयज्ञान आदि समारोपोंका विरोध होनेसे प्रत्यक्षज्ञानमे भी संशयज्ञान, विपर्ययज्ञान आदि नही होते।

विपर्ययज्ञानस्वरूपके निरासमे आत्मख्यातिमात्रका अभिप्राय—अब ज्ञानाद्वैतवादी आकर अपना मतव्य रखता है कि अजी, क्यो विकल्पोमे पडते हो, हमारी बात सुनो! जो कुछ यह आकार प्रतिभास हो रहा है वह सब ज्ञानका ही आकार है पर अनादिकालसे अज्ञान लगा है सो यह ज्ञानका आकार बाह्य पदार्थोकी तरह मालूम पडता है। दुनियामें जो कुछ है वह सब ज्ञानका आकार है। ये भींट, चौकी, पत्थर, ईंट कुछ चीज नही हैं। और, जैसे स्वप्नमे बडे-बडे महल निरखते हैं, पेड निरखते हैं, बडे-बडे जानवर निरखते हैं तो यह बतावो कि वहाँ कोई जानवर है क्या ? वहाँ कोई महल है क्या ? वह तो एक ज्ञानका आकार है, जो वह जान रहा

है उसकी जानकारीका रूप है, चीज तो कुछ नही है। इसी तरह यहाँ भी ये सब कुछ नही है। भले ही हाथसे आप लाठी पकड़े और आपको यह लगे कि यह लाठी है तो स्वप्नमे भी ऐसा ही लगता है। स्वप्नमे भी तो आप लाठी पकडते हो तो वहाँ भी ऐसा लगता कि यह लाठी पकडे है। है कुछ नही, ज्ञानका आकार है। इसी तरह यहाँ भी यह सब ज्ञानका आकार है, चीज कुछ नही है। ऐसा मंतव्य ज्ञानाद्वैतवादी रख रहे हैं।

**अज्ञान और वासनाके बाह्य अर्थोंकी विचित्रताव ताकर आत्मख्याति-मात्रके समर्थनका प्रयास** आत्मख्यातिवादी कह रहे हैं कि विपर्ययज्ञान नामकी कोई चीज नही है। जो कुछ है यह सब ज्ञानका ही आकार है लेकिन लग आज सही रहा है कि यह मंदिर है, यह पुस्तक है, यह घडी है। यह सब अज्ञानकी वजहसे सही लग रहा है, है कुछ नही। अनादिकालसे जीवोके विचित्र वासनाएँ लग रही हैं और वे वासनाएँ क्रमसे लगा करती हैं। तो वासनाओके जगनेका कारण पुरुषोमे जिस २ प्रकारकी वासना जगती है उस उस आकारमे ज्ञान बनते जाते हैं और वे सब ज्ञान अपने ही आकार मात्रसे सम्वेद्य हैं। ऐसा नही है कि कोई पदार्थ ऐसा हो और ज्ञान मे फिर ऐसा आता हो, पदार्थकी ओरसे कोई मतलब नही, ज्ञानका कोई सम्बन्ध नही, जीवोकी अपनी अपनी जुदी जुदी वासनाएँ है और उस उस प्रकारके ज्ञान होते है। जैसे स्वप्न देखने वाले लोग यथा एक ही भातिका स्वप्न देखते है। पचासोने देखा तो उन सबके पचासो तरहके स्वप्न है, क्योकि जिसके जैसी वासना लगी थी उसने तो वासनाके अनुसार वैसे ही बाह्यमे पदार्थ देखा। ऐसे ही यहाँपर भी जिसके जैसी वासना लगी है वैसा हो बाह्य पदार्थोको मानकर रहता है। यह मेरा मकान है, ये मेरी दूकान है, ये मेरे रिस्तेदार है ऐसी ऐसी वासनाएँ लगी है सो बाह्य अर्थका भ्रम है, है कुछ नही इस कारण आत्मख्याति ही सब कुछ है विपर्ययज्ञान कुछ नही है।

**आत्मख्यातिवादियोंका अभिप्राय** - भैया ! यहाँ आत्मख्यातिके अभिप्राय मे आत्मासे मतलब आत्माका नही किन्तु ज्ञानका आत्मा जानना अर्थात् ज्ञानका निजी रूप। प्रत्येक ज्ञानमे ज्ञानका निजी रूप ही प्रतिभासमे आता है, और देखिये निश्चय-नयकी अपेक्षा तो कुछ कुछ उसकी बातसे मिलान हो रहा है ना। निश्चयनयसे हमारे प्रतिभासमे पदार्थ आता है या ज्ञेयाकार आता है। ज्ञेयाकार हमारे प्रतिभासमे आता है निश्चयसे, पदार्थकी कोई चीज नही आती। यह ज्ञान ही उस उस पदार्थाकार रूप परिणमन करके प्रतिभासमे आ रहा है। लो कुछ कुछ इसी ढगसे ही तो चले ये ज्ञाना-द्वैतवादी पहिले, पर उसे एकान्त मान लिया। इसमे आगे और कोई कुछ बाह्य ही नही है ऐसा हठ करके सीमा तोड कर कह रहे हैं ज्ञानका जो स्व आकार है ज्ञानका ही जो निजी रूप है उस आत्माकी ही ख्याति है, जानकारी है, विपर्ययज्ञान उससे अलग और कुछ नही है। इस प्रकार आत्मख्यातिवादियोंने अपनी आत्मख्यातिका मन्तव्य रखकर विपर्ययज्ञानका निषेध किया। विपर्ययज्ञानका स्वरूप न रहे तो उनके निराक-

रणमे स्याद्वादियोने जो प्रमाणका स्वरूप कहा है वह खण्डित हो जाय इस भावनासे वे आत्मख्यातिमात्रको विपर्यय ज्ञान कह रहे हैं।

**आत्मख्यातिमात्रका आशय**— प्रमाण वह ज्ञान होता है जिसमे सशय विपर्यय और अनध्यवसाय नही होता। इस सिलसिलेमे कुछ दार्शनिक विपर्ययज्ञानका लोप कर रहे हैं कि विपर्ययज्ञान कुछ चीज ही नही है, फिर तुम किसका निराकरण करनेके लिये प्रमाणके स्वरूपमे निश्चयात्मक विशेषण दे रहे हो ? इस सम्बन्धमे ज्ञानाद्वैतवादी यह कह रहे है कि विपर्ययज्ञान कुछ चीज नही है किन्तु जो कुछ ज्ञानमे प्रतिभास होता है वह ज्ञानका ही आकार है। जानकारीमे पदार्थका कोई सम्बन्ध नही है, और जितने भी पदार्थ भी लोकमें मालूम पडते है, यह भीट है, दरी है, आग है आदिक तो ये सब ज्ञानके ही आकार हैं चीज कुछ नही हैं। इस तरह आत्मख्याति ही अर्थात् ज्ञानके स्वरूपकी प्रसिद्धि ही ज्ञानका रूप है और पदार्थ कुछ है ही नही, फिर विपर्ययज्ञानका क्या अर्थ रहा ऐसा ज्ञानाद्वैतवादी कह रहे हैं, उसका अब आचार्य प्रतिविधान करते हैं।

**ज्ञानकी सविन्मात्र निष्ठता व अर्थाकारताकी अप्रसिद्धि**—देखिये ज्ञान आत्मख्याति तब सिद्ध होगी जब ज्ञान केवल ज्ञानके स्वरूपमे ही निष्ठ रहे वे पदार्थ असत् है एक तो यह पक्ष सिद्ध हो और दूसरी बात यह सिद्ध हो कि समस्त पदार्थ ज्ञानके ही परिणमन है प्रतिभास हैं। जब ज्ञानकी ये दो बातें सिद्ध हो जायें कि प्रथम तो ज्ञान अपने स्वरूप मात्रके सम्वेदनमे ही रहता है और दूसरी बात यह सिद्ध हो कि जितने भी पदार्थ हैं ये सब ज्ञानस आकार है। पदार्थ कुछ चीज नहीं है। इन दो बातोकी सिद्धि होनेपर आत्मख्याति सिद्ध हो सकती है। आत्मख्याति कहो चाहे ज्ञान-स्वरूपाख्याति कहो यहाँ आत्मासे मतलब जीवका नही है किन्तु जिस ज्ञानने जो कुछ जाना है उस ज्ञानने केवल ज्ञानको ही जाना है और उसमे केवल ज्ञान ही ज्ञेय होता है, पदार्थ तो है ही नही, वह ज्ञेय क्या होगा। और, जो कुछ भी ये पदार्थ मालूम होते है कि यह अमुक चीज है यह अमुक चीज है। तो यह बात सिद्ध हो जब ये दो बातें सिद्ध हो जायें कि ज्ञान केवल ज्ञानके स्वरूप मात्रके सम्वेदनमे ही रहा करता है और ये सब पदार्थ ज्ञानके ही आकार बन गए हैं। ये दो बाते सिद्ध हो तो आत्मख्याति बने, किन्तु ये दोनो ही नही हैं।

**आत्मख्यातिमात्रके मन्तव्यमे सत्यासत्यकी अविशेषताका प्रसङ्ग**—यह जो माना गया कि जितने भी ज्ञान होते हैं वे सब ज्ञानके आकारको ही ग्रहण करते हैं पदार्थको नही जानते। पदार्थको जानकारी नही किया करते, केवल अपने स्वरूपका आकार ही ग्रहण करते हैं। ऐसा यदि माना गया तो भ्रान्तज्ञान और अभ्रान्तज्ञानका ज्ञानभेद न रहेगा, क्योकि पदार्थ तो कुछ माना नही और पदार्थकी कुछ जानकारी भी नही, जो कुछ जानन होता है वह ज्ञानके आकारसे ही सम्वेदन

उसकी भी प्रतीति बाहरी पदार्थ है इस रूपमे न होना चाहिए क्योंकि विपर्यय ज्ञान करे कोई हो, या सम्यग्ज्ञान करे कोई हो, उसने तो अपने ही ज्ञानके स्वरूपमे एक सम्वेदन किया है तो उसे बाहर क्यो कुछ दिखा ? बाहरमे पदार्थ स्थित है, बाहरमें ज्ञेय है इस रूपसे प्रतीति क्यो होती, वह न होनी चाहिये।

आत्मख्यातिके मन्तव्यसे बाह्यार्थमे प्रवृत्तिके अभावका प्रसग भाग आत्मख्यातिके आशयमे तीसरा दोष यह है कि जानने वाले सब अपने आपको ही जान रहे है, बाहरसे तो कोई सम्बन्ध नही रखा ना, बाहर तो कुछ इनका है ही नही ना। तो फिर बाहरकी चीजका ग्रहण करनेके लिये यह प्रवृत्ति क्यो करता है ? जब सब कुछ ज्ञानने ज्ञानमे ही ज्ञानके आकारको ही जाना, बाहर कुछ है ही नही, पदार्थ ही नही है तो फिर जानने वाले पुरुष बाहरमे किसी पदार्थको ग्रहण करनेकी कोशिश क्यो करते है ? क्योकि जो बात बाहर नही है और अस्थिर भी है उसमें प्रवृत्तिका विधान ही नही हो सकता। यह ज्ञानाद्वैतवादी इस आत्मख्यातिको अबहिष्ठ मानता है याने बाहरमे कुछ नही है और फिर ये हैं क्षणिकवादी सो उस ज्ञानको भी क्षणिक मानते हैं। तो तत्त्व तुम्हारे यहाँ स्वरूपमात्र रहा और विनीशीक रहा। बाहर तो कोई चीज माना नही, फिर अर्थोमे प्रवृत्ति क्यो हो ? रोटी बनाना, खाना, उद्यम करना ये सारी प्रवृत्तिया क्यो होगी ? ये होती हैं, इससे सिद्ध है कि ये सब पदार्थ हैं, उन पदार्थोंसे हम हित अहित मानते हैं इसलिए जो हितकारी बात है उसमें लगाते हैं और जो अहितकारी बात है उससे हटते हैं। यदि मात्र ज्ञान ज्ञानके ही आकारमात्रमे सम्वेदन करे, पदार्थ कुछ नही हो तो यह सब व्यवहार समाप्त हो जायगा। इससे आत्मख्यातिमात्र मत मानो। पदार्थ हैं और उन पदार्थोंके सम्बन्धमें जैसा पदार्थ है वैसा न न जान सके तो वह विपर्ययज्ञान है।

अविद्यावश बहिष्ठताकी प्रतीति माननेपर विपर्ययज्ञानकी सुतरा सिद्धि—भैया ! सीधी सी बात है लेकिन जब कोई अपनी चतुराईकी अधिकता बगराती हो और केवल एक विरोध ही विरोध मनमे समाया हो तो ऐसे ही अनिर्वचनीय गजबमे युक्ति पाई जाती है कि जिससे साधक-साध्यका स्वरूप न बन सके। ये ज्ञानाद्वैतवादी कह रहे हैं अपने दोषके निवारणके लिए कि ये बाहरके पदार्थ सब मालूम होते हैं और यह ज्ञान बाहरमे कुछ यह है इस प्रकारसे जानता भी है लेकिन वे सब अज्ञानके आक्रमणसे ऐसा जानते हैं। अविद्याका घोर अन्धकार लगा है इस जीवमे इस कारण बाहरमे जानता है कि यह चीज है। और बाहरमे स्थितिरूपसे ज्ञान करता है कि यह चीज है और साथ ही इन पदार्थोंको स्थिर भी वह देखता है यह सब अज्ञान का माहात्म्य है। अज्ञानके उपद्रवके कारण यद्यपि तत्त्व केवल ज्ञानमात्र है और ज्ञान स्वरूपका ही आकार सम्वेदनमे आता है लेकिन अविद्याका ऐसा जोर है कि है तो यह तत्त्व अबहिष्ठ अर्थात् अन्त रहनेवाला लेकिन बहिष्ठ मानना पडता है। है तो

अस्थिर किन्तु स्थिर पदार्थ मानना पडता है यदि ऐसा कहते हो तो तुमने बहुत भला कहा। यह तो विपरीत ज्ञान है, चीज है तुम्हारी अबहिष्ठ और अस्थिर किन्तु मान रहे हैं बहिष्ठ याने बाहरमे रखी हुई व स्थिर इसीका नाम विपर्ययज्ञान है, क्योंकि तुम्हारे ज्ञानाकारसे भिन्न और स्थिर कुछ मालूम पड़ने लगा ना, है तो तत्त्व ज्ञानसे अभिन्न और है अस्थिर मगर मालूम पडने लगा और तरहका। तो इस हीको विपर्ययज्ञान कहा करते है। विपर्ययज्ञानका अपह्नव किया नही जा सकता, विपर्ययज्ञान दूर तो किया जा सकता है पर विपर्ययज्ञानके स्वरूपका निरावरण किया ही नही जा सकता। इस प्रकार इस विपर्ययज्ञानके स्वरूपकी सिद्धि के प्रकरणमे आत्मख्याति मात्रका अभिप्राय ले कर जोविपर्ययज्ञानका निराकरण कर रहे थे उनका निराकरण किया।

अनिर्वचनीयार्थख्यातिमात्रका आशय करके विपर्ययज्ञानके स्वरूपके निरासका प्रयास—एक दार्शनिक कह रहा है कि विपर्यय ज्ञान जिसे तुम कहा करते हो वह विपर्ययज्ञान और कुछ नही है किन्तु एक ऐसे अर्थकी जानकारी है जो अनिर्वचनीय है जिसे न हम सत् कह सकते और न असत् कह सकते ऐसे अनिर्वचनीय अर्थकी ख्याति होना, व्यक्ति होना, यह ही मात्र है कोरा, विपर्ययज्ञान कुछ नही है। इसे कहते हैं अनिर्वचनीयार्थख्याति। इसका मतव्य है कि विपर्ययज्ञानका विषय ही सिद्ध नही होता। विपर्ययज्ञान मायने विपरीतज्ञान। पडी है सीप और जान लिया चाँदी इसीका नाम विपर्ययज्ञान है। यह दर्शन कह रहा है कि इस ज्ञानका कोई विषय ही नहीं है। क्या इस ज्ञानका विषय उपदेशगम्य है ? उपदेशगम्य भी नही है, क्योंकि तुम क्या उपदेश दोगे क्या बात बतावोगे ? देखो जो जिस ज्ञानमें प्रतिभास होता है वह उसका विषय कहलाता है ना। जैसे है तो मारीचिका रेतीली जमीनपर हो गया जलका ज्ञान तो जलका जो वहाँ ज्ञान होता है उसमे जल ही तो ज्ञानमे आ रहा है, सद्भूत या असद्भूत ! सत्भूत आ रहा तो कहते कि सत् है और ज्ञानमे आरहा है तो वह तो सच्चा ज्ञान हो गया। फिर उसे विपर्ययज्ञान क्यो कहते हो ? यदि जल नही है और फिर जल ज्ञानमे आ रहा है यो असत् यदि ज्ञानमे आने लगे तो आकाशके फूल, गधेके सीग बन्ध्याका लडका ये सब विषय वन बैठेंगे। असत्का प्रतिभास और असत्की प्रवृत्ति हुआ ही नही करती। जो रेतीली जमीनमें भी जलका ज्ञान करता है वह जल ज्ञान करके उस ओर दौडता क्यो है ? यदि सर्वथा असत् विषय आये तो प्रवृत्ति क्यो बनती है ? इससे उस विपर्यय ज्ञानमे न तो सत् पदार्थ विषयमे आया न असत्पदार्थ विषयमे आया और ऐसा भी नही है कि जो विषयमे आया वह सत् असत् दोनो रूप हो। दोनोका तो परस्परमे विरोध है इस कारण इस ज्ञानका कोई विषय ही नही वन पाता फिर विपर्ययज्ञानकी क्या कल्पना करते हो ? विपरीत अर्थ ही कुछ नही हो सका।

शकाकारद्वारा असत्के प्रतिभासमे व्यवस्थालोपकी आपत्तिका पारण—

यदि यह कहेंगे कि मारीचिकामे जो जलका ज्ञान होता है उसमे जल प्रतिभास मे नही आ रहा है और कुछ प्रतिभासमे आ रहा है तो यह बात तो एकदम अयुक्त है। यदि रेतीली जमीनमे जलका ज्ञान किया जा रहा है और प्रतिभासमे जल नही आ रहा है तो जलका ज्ञान हुआ यह व्यपदेशभी कैसे हो सकता है। विपर्ययज्ञानमे कुछ तत्त्व नही आता है। अटपट कुछ बात सी बन गई है। क्या विषय है वह अनिर्वचनीय चीज है। न सत् है, न असत् है, न उभयरूप है न अनुभयरूप है किन्तु एक अनिर्वचनीय है।

**अविदितरहस्यतामे अनिर्वचनीयताकी कल्पना**—देखो भैया! जैसे कुछ बुद्धि नही चलती है किसी बातके सिद्ध करनेमे तो यो कह बैठते हैं कि यह तो सब ईश्वरकी लीला है। सृष्टि कैसी बनी, कहाँसे क्या प्रारम्भ हुआ, किसने बनाया, अनेक प्रश्न होनेपर कुछ तो उत्तर देनेकी कोशिश होती है किन्तु जब युक्तिपर नही बात उतरती है तो यही कहना पडता है कि यह तो सब ईश्वरकी विचित्र लीला है। उस को तो वही जाने, दूसरा क्या समझे। बहुत समय पहिले जब रेलगाडीका विकास प्रारम्भ हुआ था उस समय देहातोमे जब रेलगाडी चले तो उसके आनेके पहिले ही उसे देखनेके लिये लोगोकी भीड इकट्ठी हो जाती थी। वे तो समझते थे कि गाडिया बैलोसे घोडोसे चला करती हैं, यह यो ही कैसे चलती है। उस समय यत्र, मशीन, इञ्जन आदिका उनके कुछ विकल्प ही न होता था। वे तो समझते थे कि इस गाडी को चलाने वाली एक काली देवी होती है और देवीमे तो बहुत बडी शक्ति होती है। जो चाहे करले। तो इसी प्रकार जब निमित्त उपादानकी बात निर्णयमे न आयी कि प्रत्येक पदार्थ अपने उपादानसे परिणमा करते हैं, अन्य पदार्थ निमित्त होते हैं और यह व्यवस्था अनादिकालसे चली आयी है, जब यह बात ध्यानमे न रही और इस सृष्टिको हमे बताना है कि कैसे हुई है तो उपादान और निमित्त इन दोनोकी सुध न रखकर कोई तृतीय शक्तिकी कल्पना करनी होती है और उस समय फिर अनेक प्रसग अनिर्वचनीय बन जाते हैं।

**अनिर्वचनीयार्थं ख्यातिवादियो द्वारा सहेतुक अनिर्वचनीयार्थताका स्पष्टीकरण**—व्यवसायात्मक ज्ञानके निराकरणके प्रसङ्गमे यह दार्शनिक कह रहा है कि विपर्यय ज्ञान तो कुछ चीज नही है। एक अनिर्वचनीय अर्थकी ही वहाँ ख्याति हो रही है। क्या रहा विषयमे? विपर्ययज्ञान जिसे तुम मानते हो वह केवल एक अनिर्वचनीयार्थख्याति है ऐसा ये दार्शनिक कह रहे है। इस बुद्धिमे जिसे स्याद्वादी विपर्यय ज्ञान कह रहे हैं इस बुद्धिमे जो कुछ अर्थ दीखा वह न तो सत् रूप है इस तरह कहा जा सकता है न असत्रूप है यह कहा जा सकता, न अन्य किसी धर्मरूप है यह कहा जा सकता, क्योकि सीपमे यह चाँदी है इस आकार वाले ज्ञानमे यह चादी है ऐसा जो ज्ञान किया तो इसमे बतलावो कि विषय क्या आया? इसपर उपदेश नही चल

सकता, इसकी सिद्धि नही हो सकती। क्योकि जो प्रतिभासमे आया है और जो स्थल पर अर्थ है उससे वह जुदी चीज है, सीप प्रतिभासमान चाँदीसे जुदी वस्तु है, ऐसी वस्तुका किसी भी रूपमे मेल–जोल करना यह तो बेकार सी बात है इसमें तो अपना समय बरबाद करना है। विपर्ययज्ञान कोई चीज नही है, इसी कारण उसका निराकरण करनेके लिये व्यवसायात्मक शब्दपर जोर देना यह भी तुम्हारा युक्त नही है।

अद्वैतकी सिद्धि बिना अनिर्वचनीयार्थख्यातिकी असभवता— इस अनिर्वचनीयार्थख्यातिके सिद्धान्तके निराकरणमे आचार्यदेव कहते है कि तुमने जो बताया है अनिर्वचनीय कई तरहका होता है या एक तरहकी जो अवक्तव्य तत्त्व है वह एक प्रकारका होता है कि नाना प्रकारका नाना प्रकारका तो वक्तव्य ही बन सकता है। अवक्तव्य तो एक प्रकारका है। जैसे १० आदमियोने १० तरहकी मिठाई खाई और उनसे कोई पूछे–क्यो भाई कैसा स्वाद आया? तो सभी यही कहेगे कि उस स्वादको तो हम मुखसे नही कह सकते, वह तो अवक्तव्य है। तो उन दसोके अवक्तव्यमे कुछ भेद है क्या? जो विधिरूप है-उसमे तो भेद किया जा सकता है, यह ऐसा है यह ऐसा है, पर अवक्तव्य तो सब एक ही तरहका है। तो इसका अर्थ है कि अनिर्वचनीय अर्थके मायने अद्वैतकी सिद्धि हो जाय तो तुम्हारे इस अनिर्वचनीय अर्थख्यातिकी सिद्धि हो। अद्वैत तो सिद्ध है ही नही। अद्वैतका निराकरण इसी ग्रन्थमे आगे किया जायगा वह एक बहुत बडा विषय है।

स्वरूपके उपदेशगम्यता व अनुमानगम्यताकी सिद्धि— विपर्ययज्ञानका निराकरण करनेके लिये अनिर्वचनीयार्थकी सिद्धिके लिये जो तुमने यह बताया है कि इस विपर्ययज्ञानका विषय न तो उपदेशगम्य है न अनुमानगम्य है। यह बात तो आप को ही प्राप्त हो रही है। आप उपदेश देकर अनिर्वचनीय अर्थख्यातिको सिद्धकर रहे तो उपदेशगम्य हुआ ना कुछ और इसमे युक्तिया देकर उससे अनुमान भी तो बना रहे हो। तो कुछ चीज हुआ करती है ना उपदेश गम्यता और अनुमानगम्यता। जो तुम कह रहे हो चाहे वही विषय मान लो पर कहनेमे आया तो है। अनिर्वचनीय विषय कुछ नही रहा। और भी देखो जिस समय सीपमे चाँदीका बोध हो रहा है तो उस चाँदीकी भ्रान्तिके समयमे जो कुछ तुम्हे नजर आ रहा है वह नियत देशमे आ रहा, नियतकालमे आ रहा। नियतरूपमे आ रहा, तो वह सत्तारूपसे ही रजत प्रतिभासमान हो रहा है। भले ही वहाँ चाँदी नही है, है सीप, किन्तु उस विपरीत ज्ञानमे सीप अर्थ रजतरूपसे प्रतिभासमान हो रहा है। यदि सत्‌रूपसे प्रतिभासमान न हो तो चाँदी जानकर झट उसे उठानेके लिए जो प्रवृत्ति होती है वह कैसे होगी? फिर अनिर्वचनीय नहीं कह सकते।

विपर्ययज्ञान और विपर्ययज्ञानविराधक व्यवसायात्मकज्ञानकी सिद्धि— जो कुछ विपरीतज्ञानमें प्रतिभास हो रहा है वह सब सत्‌रूपसे प्रतिभासमान हो रहा है

भले ही वहाँ वह चीज नही है मगर वह चीज हुआ तो करती है, और इस ससारमे वर्तमानमे समक्ष पडे हुए पदार्थमे उस जातिके आकारसे हमारा ज्ञान बन गया। तो सत् अर्थ प्रतिभासमे आया मगर वह सत् अर्थ जो आँखो दिख रहा है वह चाँदीके रूप से ग्रहणमें आया है। तो विपर्यय है मगर सद्भूत अर्थ ही ज्ञानमे हमारे आया, असत् नही आया इस कारण विपरीत ज्ञान अवश्य है, उसमें कोई अनिर्वचनीय अर्थका ज्ञान नही होता किन्तु है वह अर्थ। हुआ दूसरे रूपसे ग्रहण। यो विपर्ययज्ञान है और ऐसा ज्ञान जिस ज्ञानमे नही आता वह ज्ञान है व्यवसायात्मक और वही ज्ञान प्रमाण है। यह ग्रन्थ सारा प्रमाणका ग्रन्थ है, इसमे सबमे प्रमाणके स्वरूपकी ही सिद्धि की गई है और जितने भी प्रमाणके भेद आयेंगे उन सबमे यह प्रमाणका स्वरूप लगेगा। यो प्रमाणके स्वरूपकी सिद्धिके प्रसङ्गमे विपर्ययज्ञानके स्वरूपकी सिद्धि की गई है।

**अनिर्वचनीय अर्थमे प्रवृत्तिकी असंभवता**—प्रमाणस्वरूपका विरोधी दार्शनिक यहाँ कह रहा है कि विपर्ययज्ञानमे, उल्टेज्ञानमे कोई कहनेमे आने योग्य चीज ही प्रतिभासमे नही आती अर्थात् विपर्ययज्ञानका विषय अवक्तव्य है अतएव अवक्तव्य विषयकी जानकारी होनेका नाम ही उल्टा ज्ञान है। उल्टा ज्ञान और कुछ चीज नही है देखिये जिस उल्टे ज्ञानपर यह जगतकी सारी विडम्बना बन गई है उस उल्टे ज्ञानके स्वरूपको ही सिद्ध नही होने देता है यह दार्शनिक। यदि कुछ ज्ञानमे नही आयी अवक्तव्य चीज तो फिर सीपको जैसे चाँदी समझा तो ग्रहण करनेके लिए फिर क्यो वहाँ जाता है? अनिर्वचनीय अर्थमे प्रवृत्ति सम्भव नही है।

**भ्रान्तिकालमे अनिर्वचनीयता न माननेपर विपर्ययज्ञानकी ही सिद्धि**—शायद यह कहो कि नही, जब उल्टा ज्ञान हो रहा है तब तो अनिर्वचनीय अर्थ नही मालूम पडता। तब तो उसे ही समझता है और प्रवृत्ति करता है, किन्तु जब उसका वही या कोई विचार करता है तो विचार करनेपर यह प्रश्न उठता है कि सीपको यदि चाँदी जाना है तो चाँदी वहाँ सत् है या असत्? सत् हो तो झूठा ज्ञान क्या और यदि सत् नही है तो असत्का बोध क्या? जो वह प्रतिभासमे आ रहा वह सत्‌रूप है न असत्‌रूप है, किन्तु अवक्तव्य है, यह बात विचार करनेपर ज्ञात होती है, पर जिस समय भ्रम हो रहा है उस समयमे अनिर्वचनीय नही मालूम होता। तब आचार्यदेव कहते हैं कि तुमने तो इसमे विपर्ययज्ञानकी सिद्धि ही कर दी। जब भ्रम हो रहा है उस समय तो अवक्तव्य अर्थ नही आया। उस समय तो सत्तरूपसे वह पदार्थ आया, बादमे जब विचार किया तब उसका स्वरूप नही बन सकता, सो अनिर्वचनीय तब तो इससे तो विपर्ययज्ञानकी सिद्धि बराबर होती है।

**विपरीतार्थख्यातिके स्वरूपपर झुंझलाहट**—अब वही दार्शनिक जब बहुत झुंझला गया, कुछ रूठ गया तब कहता है कि तुम्हारी विपरीत ख्याति भी तो

नही बनती, क्योकि उसमे प्रतिभासका विरोध है। जो कोई सीपको चाँदी जानता है तो क्या वह इस रूपमे जानता है कि हम यह उल्टा ज्ञान कर रहे हैं ? यह विपरीत अर्थ है ऐसा क्या उनके ज्ञानमे आता है ? तो विपरीत अर्थकी ख्याति कैसे बने ? जो उल्टा ज्ञान कर रहा उसके ज्ञानमे क्या इस तरह उल्टा ज्ञान आ रहा कि यह विपरीत है ? नही आता ना ? यदि आया तो उल्टा ज्ञान क्या रहा ? तो विपरीत ज्ञान करने वाले पुरुषके चित्तमे यह विपरीत पदार्थ है ऐसी जानकारी हो तो विपरीत ख्याति वने पर ऐसा तो किसीको प्रतिभास नही होता। इसलिए विपरीतख्याति भी युक्त नही है।

विपरीतार्थख्यातिका अर्थ - विपरीतार्थख्यातिके समाधानमे आचार्यदेव कहते है कि कौन यह कहता है कि विपरीत ख्यातिका यह अर्थ है कि यह पदार्थ विपरीत है, ऐसी जानकारी होनेका नाम विपर्ययज्ञान है किन्तु है क्या, कि जो बात प्रतिभासमे आ रही है उससे उल्टा पदार्थ है और उस पदार्थसे उल्टा प्रतिभास हो रहा है इसका नाम है विपरीतख्याति। देखिये जगतके जीव इस ही विपर्ययज्ञानके वश हो कर तो ससारमे रुल रहे हैं। है पदार्थ और तरह, जानते हैं और तरह। देह है अचेतन, पर इसको निरखकर यह प्राणी समझता है कि यह मैं जीव हू, यह तो विपर्ययज्ञान है। अब कोई इसमे प्रश्नोत्तर करके इस विपर्ययज्ञानका स्वरूप विगाडे तो उसका एक हठवाद है। लोकमे भी, परमार्थमे भी सब जगह विपर्ययज्ञान बराबर चलता है।

बाह्य वैभवोमे विपर्ययज्ञानका रूपक विपर्ययज्ञान आत्महितके विरुद्ध अनेकरूपसे अनेक पदवियोमे चलता है। हो तो कोई अत्यन्त भिन्न अचेतन बाह्य वैभव और माने कि यह मेरा स्वरूप है, यह मेरा हितकर है, यह मेरी वस्तु है, यही तो विपर्ययज्ञान है। वहाँसे कुछ लौटा, कुछ लौकिक शिक्षा भी मालूम किया कि ये बाह्य मकान आदिक मेरे स्वरूप नही है तो उनसे हटकर जो अचेतन पदार्थ है परिजन मित्रजन, उन्हें माने कि यह मेरा है यह विपरीत ज्ञान हुआ। अब यहाँ देख लीजिए शल्यके ढङ्गसे ज्ञान किया जाय तो शल्य अवश्य होती है। शल्यका ढङ्ग यह है कि जो मेरा नही है उसे समझें कि यह मेरा है तो यह बुद्धि ही शल्यको उत्पन्न करती है। और अपने-अपने मनमे इसका अनुभव और प्रयोग कर लीजिए कि जितनी दृष्टि अधिकाधिक आशक्ति रूपसे या निर्णयरूपसे परिजनमे हम रखते हैं, क्या किसी अन्य आत्मा पर भी कुछ करुणाकी बुद्धि अथवा उपकारकी बुद्धि हम रखते है ? अपना जो तन, मन, धन, वचन है वह सब कुछ उन परिजनोंके लिए ही अर्पण किया जा रहा है तो यह आशक्ति नही है तो फिर और क्या है ? परिजनके अतिरिक्त अन्य जीवोपर भी तो कुछ ध्यान रखना चाहिए।

देहमे विपर्ययज्ञानके हटावकी कठिनाई—कदाचित् इन परिजनोसे कुछ थोडा सा हटाव हो जाय तो इस शरीरसे हटाव होना बडा कठिन है। योद्धा लोग

युद्धमे बड़े गौरवके साथ जान-बूझकर उत्साहसे अपना मरण भी कर जाते हैं वे मोही जन भी मरण भी पसंद करते हैं तो उस देहके ममत्वके कारण। लोग तो यह आशङ्का करेंगे कि जब अपने प्राण खो दिये तो उसमें इस देहकी ममता कहाँ रही ? लेकिन विचार करो तो वहाँ भी कारण यही मिलेगा देहकी ममता। मेरा देश विजयी हो, मेरा यश हो, मेरी बात न गिरे, ऐसा भाव तो रहता ही होगा, तो इस भावमें उसने इस देहको माना कि यह मैं हूँ। इस देहको जब मैं मान रहा है तो उस ही आधारपर उसके फिर यश आदिकके परिणाम होते हैं। तो देहमें ममता परिणाम होनेसे ही यश आदिकके अभिमान बनते है। यदि देहको यह मैं हूँ ऐसा वह न मानता हो और मैं चैतन्यमात्र हू इस प्रकारकी प्रतीति रखता हो तो वह यह भाव नही कर सकता कि मेरा यश और नाम फैले। उस चित्स्वरूपका यश क्या इस दुनियामें ? वह तो इस देहकी ममतामें अपने आपका घात कर रहा है।

**आत्मघातमे भी देहकी ममता कारण** – कभी परिजनोमे कोई परस्परमे विरोध हो जाय और वह विरोध इतना बढ जाय कि जो सहन न कर सके और कोई अपने आप अपने प्राणोका घात कर रहा हो जिसे आत्महत्या कहते हैं, यह आत्महत्या भी उसने देहकी ममताके कारण की। वह किसलिये ? कि जो बात उसे परिजनोकी नही रुची; उसने मुझे यो कहा, उसकी निगाहमे मैं कुछ भी नही, मेरी कोई बात ही नही मानी जाती ऐसा मेरा मेरा जो वह बार बार लगा रहा है तो वह इस देहको निरखकर कह रहा है। या उस चिन्मात्र स्वरूपको निरखकर कहा है ? वह तो इस देहको ही निरखकर कह रहा है। तो उस आशयसे प्रेरित होकर जो उसने आत्महत्या की वहाँ पर भी उसने देहकी ममताके कारण आत्महत्या की। भैया ! यह देहकी ममता हट जाय यह अत्यन्त कठिन चीज हो रही है। यही है विपर्ययज्ञान कि जो मेरा स्वरूप नही है, जो तत्त्व नही है उसे ही अपनाये कि यह मैं हूँ यही है विपर्ययज्ञान।

**विपर्ययज्ञानके स्वरूपमे एक शङ्का**—विपर्ययज्ञानमे जो कुछ जाननेमे आ रहा है उसमे जाननेमे तो आ रहा है कुछ और पदार्थ है वहाँ और ऐसा ही जानना कि पदार्थ है कुछ और, प्रतिभास हो रहा है कुछ, उस हीका नाम है विपर्ययज्ञान। इसपर यह शङ्काकार कहता है कि कुछ अँधेरे-उजेलेमे जैसे कोई खडा तो था ठूठ और जान लिया पुरुष तो पुरुष जैसा मालूम होता है ऐसे इस ज्ञानमे और जो प्रतिभास नही हो रह ऐसे ठूठको तुम बताते कि पुरुष है। जैसे रस्सीको साँप समझा तो उसके ज्ञानमे विषयभूत पदार्थ क्या है ? साँप तो है नही, क्योकि वहाँ विषयभूत पदार्थ रस्सी ही है, किन्तु साँपरूपसे विषय किया गया है। तो वहा शङ्काकार यह कहता है कि जो पदार्थ प्रतिभासमे नही आ रहा तो वह अप्रतिभासमय पदार्थ ज्ञानका विषय कैसे बन जायगा ? तो ज्ञान तो करें हम और कहते यह हैं कि इस ज्ञानका विषय भूत पदार्थ है और कुछ विषय कुछ भी निकल रहा, फिर सम्यग्ज्ञानका भी स्व-

रूप नही बन सकता कुछ घटपट आदिक पदार्थ हो और पुरुष जानते रहे, घटपट आदिक जान रहे हैं और नाना पदार्थोंका सत्त्व बन जाय तो यह बात ठीक नही बैठती ।

विपर्ययज्ञानकी साधना--विपर्यय ज्ञानके स्वरूपमे जो शङ्का हुई उस शङ्काके उत्तरमे आचार्यदेव कहते है कि ठूठमे जो सशयज्ञान हुआ है वहा इस पुरुषके प्रतिभास वाले ज्ञानमे भी ठूठ ही विषय बन रहा है । इतनी गल्ती हो गई कि ठूठका जो स्वरूप है उसका निर्णय नही रहा और कोई दोष लग गया, कम दीखता है या नेत्रमे कोई दोष आ गया है इसकी वजहसे ठूठ ही पुरुषाकार रूपसे प्रतिभासमान हो रहा है और थोडी देर बाद जब निकट पहुचता है तो वह खुद समाधान कर लेता कि यह पुरुष नही, यह तो ठूठ है । विपर्ययज्ञानके स्वरूपका निराकरण नही बन सकता ।

निर्णयकी दृढता व हठकी दृढता भैया! ज्ञान क्षेत्रमे दृढता वाले ज्ञान दो ही तो है एक सम्यग्ज्ञान और एक विपरीत ज्ञान । जैसे सम्यग्ज्ञानमे निर्णयकी दृढता बसी है यह पदार्थ यह ही है इसी प्रकार विपरीत ज्ञानमे भी हठकी दृढता बसी हुई है । जैसे सम्यग्दृष्टि पुरुषको आत्मस्वरूप मे शका नही है उसका दृढ निर्णय है कि यह मैं ज्ञानमात्र हूँ चैतन्य स्वरूप हूँ, सबसे न्यारा हूँ, अमूर्त हूँ इसी तरह विपर्यय ज्ञान वालेको भी अपनी मान्यतामे उस काल बडी दृढता है । उसे इसमे कोई शङ्का नही हो रही है कि मैं यह देह हूँ, इतने लडके बच्चो वाला हू, ऐसी पोजीशन वाला हू, इसमे उसे सशय नही है । ऋषीजन समझाते हैं कि आत्मा देहसे न्यारा है । है भी न्यारा या नही, क्या यह देह ही जीव है-या इससे अतिरिक्त कोई जीव है इस सशयमे दृढता कहाँ है । और साधारणतया थोडासा आभास कर लिया है, आत्मचर्चा सुन रखी है, पर उसके सम्बन्धमे निर्णयकी आकाक्षा भी न हो सके तो वह है एक अनध्यवसायज्ञान । उसमे भी दृढता कहा अब कर्तव्य यह है कि हम जो विपरीत ज्ञान करके अपनी दृढता बना रहे हैं बजाय इसके सम्यग्ज्ञान करके दृढता बनाये ।

सम्यग्ज्ञान व विपर्ययज्ञानकी दृढतादिमे अन्तर -- सम्यक् व विपरीत ज्ञान इन दोनोकी दृढतामे अन्तर है । विपर्ययज्ञानकी तो क्षणिक क्षणिक दृढता है और सम्यग्ज्ञानकी स्थायी दृढता है । आज विपर्ययज्ञान किस रूपसे कर रखा है कि यह मै हूँ ऐसा मानकर पर वस्तुओमे ममता बसा ली है । इस ही ममताके कारण रात दिन बैचेन रहा करते हैं । इस ममताके आनेका कारण है विपर्ययज्ञानमे दृढता चिर कालतक नही हो सकती कि उस विपरीत ज्ञानमे जिसे विषय किया है उस ही पदार्थका यह प्राणी विषय करता रहे । इसका विषय बदलता रहता है । किन्तु सम्यग्ज्ञानका विषय तो केवल एक अन्तस्तत्त्व है, वह विषय कभी बदलता नही है । जैसे इन लौकिक प्रसगोमे कभी कोई बहका दे तो इस बहकानेसे वह अपने पूर्व विचारोको छोड देगा और अन्य विचार ग्रहण कर लेगा । इसी प्रकार आत्मतत्त्वके सम्बन्धमे कोई बहकाये तो सम्यग् दृष्टि जीव बहककर कुछ अन्य तत्त्व ग्रहण न करेगा अपनेमे ।

सम्यग्ज्ञानमे दृढता है, नि शङ्कता है विपरीतज्ञानमे एक तात्कालिक हठ है किन्तु निर्भयता नही है।

विपर्ययज्ञानमे उभयलोकभय मिथ्या जाननेमे सदा शका रहती है। यह देह मैं हूँ ऐसा जान रहे हैं तो उनमे कितने–कितने भय उत्पन्न हो रहे हैं, कही मैं मर न जाऊँ। इस देहमे जिस जीवको आत्मबुद्धि है, यह मैं जीव हू इस प्रकारका जिसे विपरीत निर्णय है ऐसे पुरुषको यह भी शका होती है कि मरकर मैं कहीं नरकगतिमे न पहुचू। अन्य बुरी देह न पाऊँ यह भी एक देहमे आत्मबुद्धि करनेके क्षेत्रकी ही एक झाकी है।

विपर्ययज्ञानमे वेदनाभय जिसे देहमे आत्मबुद्धि हुई है ऐसे पुरुषको वेदना का भय अत्यन्त अधिक रहता है। कही यह बढ न जाय, बडा क्लेश होगा, अनेक भय उत्पन्न होते है। शारीरिक दु ख कब बढता है ? जब इस देहमे आसक्ति हुआ करती है। यह सम्यग्दृष्टि जीव तो समझता है कि इस देहके चले जानेपर तो मेरा कुछ भी बिगाड नही होता वह तो मात्र उसका ज्ञाता रहता है। एक जीवका देहसे बन्धन होनेके कारण कुछ थोडी वेदना होती है पर उस वेदनामे वह तो यही समझता है कि मैं तो इस देहसे भी जुदा हूँ, यह दर्द होना तो पुद्गलकी चीज है। इस पुद्गल शरीरमें यह रोगादिका परिणमन हो रहा है, इनसे मेरे आत्माका कुछ सम्बन्ध नही, यो दृढता सम्यग्दृष्टि पुरुषके अन्दर होती है। विपर्ययज्ञान वाला तो झट घबडा जाता है, उसके ज्ञानमे दृढता नहीं रहती है, उसे तो जगह–जगह भय उत्पन्न होता रहता है।

विपर्ययज्ञानमे मरणादि भय बहुतसे लोगोका मरण होते देखता रहता है सो वह भी घबडाता रहता है कि कही मैं मर न जाऊँ, अगर मैं मर गया तो क्या होगा। विपर्ययज्ञानमे इस देहमे आत्मबुद्धि होनेसे वह मरणसे भी घबडाता रहता है। और इस कुबुद्धिमे ऐसे–ऐसे आकस्मिक भय बन जाते हैं कि जिनके होनेकी कोई आशङ्का नही। अभी यह छत बिल्कुल नई बनी है, इसके गिरनेकी कोई आशका नही पर विपर्ययज्ञानमें उसके यह आशका हो सकती है कि कहीं यह छत न गिर जाय, मैं इससे दबकर न मर जाऊँ, क्या हाल होगा मेरा, यो आशका बनी रहती है विपर्ययज्ञानमे। विपर्ययज्ञानको अपनी अरक्षा व अगुप्तिका भी भय रहता है। सम्यग्दृष्टि पुरुष तो जो कुछ भी होता है उस सबका ज्ञान रहता है, सब स्थितियोमे प्रसन्न रहता है। घर गिरता है तो गिरे, घाटा होता है तो हो, वह तो जानता है कि इससे मेरा कुछ भी बिगाड नही है।

आत्महितके लिये लज्जाशीलता व निर्लज्जता—सच पूछो तो सम्यग्दृष्टि पुरुष कई बातोमे निर्लज्ज है। दरिद्रतादिक उसकी कैसी भी हालत हो जाय, दुनिया उसे कुछ भी कहे, पर वह उन बातोसे लज्जित नही होता। वह इन मायामयी पुरुष

समूहोको कुछ भी महत्त्व नही देता। ये लोग कुछ भी कहे इस बातमे वह सम्यग्दृष्टि पुरुष तो निर्लज्ज है। हाँ उसे लज्जा इस बातमे है कि मैं कोई खोटा कर्म करूँ, धर्म-विरुद्ध विषयोमे प्रवृत्त होऊँ तो मैं लज्जित होऊँ। मैं तो एक शुद्ध ज्ञानानन्दस्वभाव-मात्र प्रभु हूँ, इस प्रभुके प्रति ऐसे खोटे कार्य करना यह एक लज्जाकी बात है। इसके सिवाय बाकी लोकेषणाकी ओरसे वह सम्यग्दृष्टि जीव निर्लज्ज है, क्योकि उसे इन बाह्य समागमोमे कोई महत्त्व नही जच रहा है। सब विनाशीक चीजें हैं। ये जितने भी जीव है ये सब अपने-अपने कर्मोदयवश अपनी-अपनी भावनावश पर्यायोको भोग रहे है, ये भी सदा न रहेगे, ये भी गुजर जायेंगे, यह मैं चाहने वाला भी गुजर जाऊँगा। यहाँ इस लोक लाजको बढाकर अपनेमे शल्यको बढाना यह विवेक नही है। मेरा कोई जीव यहाँ शरण हो तो उसे मैं यहदिखानेकी कोशिश करूँ कि मैं बहुत अच्छा हूँ, बडी मेरी पोजीशन है, यहाँ तो सुनने वाला कोई है ही नही। मैं किसको प्रसन्न रखनेके लिए अपने आपको धर्मपथसे पतित करूँ और अपनेको शल्यमे बनाये रहूँ ऐसा विवेक सम्यग्दृष्टि पुरुषके रहता है।

ज्ञानीके भयोका अभाव —ज्ञानीको कोई भय नही कि इस लोकमे कोई गुजारा नही होगा। तो गुजारा तो कीडा मकोडा पशु पक्षियोका भी होता है। केवल एक शरीर ही तो रखना है किसलिए कि कुछ श्रेष्ठमन पाया है तो धर्ममार्गमे भी चलें इसके लिए शरीर भी रखना है, यही है उसका मूलमे निर्णय और इसी आत्मदर्शनके प्रसादसे इस परलोकका भी इसे भय नही होता। भय तो परलोकका वह करे जो खोटे कामोमे रहता हो उसको ही तो दुर्गतिकी शका होगी। और, जिसे आत्मज्ञान है वह तो जानता हैं कि मैं आत्मा तो सर्वसे भिन्न हू। इस मुझ आत्माका इस लोकमे क्या और इस परलोकमे क्या ? मेरा तो यह ही मात्र मे हूँ। उसे वेदनाका भी भय नही हैं। शरीरमे फोडा है तो वह ज्ञाता हो रहा है। जैसे दूसरेके शरीरमे बाधा हो तो दूसरा पुरुष उसका ज्ञाता रहता है उसी तरह अपने शरीरमे भी जो वेदना होती है उसका वह ज्ञाता रहता है। सम्यग्दृष्टि पुरुषको शका नही रहती, अरक्षाका भय नही रहता। मेरी रक्षा कैसे हो इसकी उसे चिन्ता नही रहती। तो सम्यग्दृष्टि पुरुषको कभी किसी भी बातका भय नही रहता, विपर्ययज्ञानमे तो सदा भय बना रहता है, अतएव विपर्ययज्ञान एक अहितकारी भाव है उस विपर्ययज्ञानको त्यागना चाहिए और सम्यग्ज्ञानमे अपनी प्रवृत्ति करना चाहिए।

प्रमाणस्वरूपमे व्यवसायात्मक विशेषणकी सार्थकता—अब स्याद्वादी विपर्ययज्ञानके प्रकरणपर कह रहे हैं कि अरे दार्शनिको ! विपर्ययज्ञान दूर करने योग्य है, यह तो सही है, पर तुम विपर्ययज्ञानके स्वरूपका ही निषेध कर रहे हो कि विपर्यय ज्ञान कुछ चीज नही है। अरे, कुछ चीज नही है तो इतनी बडी आपत्ति दुनियाको लग गई है यह किसका फल है ? विपरीतज्ञानका फल है। विपर्यय ज्ञान है तो उसके

निराकरणके लिए प्रमाणके स्वरूपमें व्यवसायात्मक पद दिया है कि जो स्व और अपूर्व अर्थका व्यवसायात्मक निर्णायक ज्ञान हो उसे प्रमाण कहते है। इस ग्रन्थमें प्रमाणके स्वरूपकी ही चर्चा है आदिमें अन्त तक, क्योंकि यह दार्शनिक ग्रन्थ है। इसकी भूमिका यही है कि पहिले इस प्रमाणका तो निर्णय करलें कि जिस प्रमाणके द्वारा तुम अपनी बात सही बता पावोगे और दूसरेकी बात दोषयुक्त बता सकोगे। यह तो प्रमाण और अप्रमाणाभासके स्वरूपनिर्णयपर अवलम्बित है। तो अपना परम कर्तव्य है कि आत्मतत्त्व और अनात्मतत्त्वका सम्यक् निर्णय करें, इसकी भी जानकारी करें और इसके ही ध्यानका अधिकाधिक यत्न करें। सर्व सङ्कटोंमें बचा सकने वाला हमारा आत्मज्ञान ही होगा।

विपर्ययज्ञानके स्वरूपका भजन करके विपर्ययविरोधी प्रमाणस्वरूपकी विराधनाका प्रयास — विपर्ययज्ञानका स्वरूप कुछ नहीं है, यह सिद्ध करनेके लिए अनेक दार्शनिकोंने अपना अपना अभिप्राय रखा है। किसीने अख्याति कहा है अख्याति का अर्थ है पदार्थकी ख्याति न होना, पदार्थकी जानकारी न होना अथवा अज्ञानको को अख्याति कहते है। उनका मतव्य था कि विपरीत ज्ञानमें किसी भी पदार्थकी जानकारी नहीं है जो जान रहा है वह तो है ही नहीं। किसीने यह कहा कि असत् ख्याति है जो असत् है जिसका अभाव है उसकी जानकारी है विपर्ययज्ञान जैसे रस्सीको साँप जाना तो साँप वैसे है नहीं। असत्की जानकारी है उल्टा ज्ञान कुछ नहीं है। किसीने कहा कि जो मनमें विशेष रहता था उस चीजकी झलक हुई। जैसे सीप देखी और चाँदीका बोध हुआ उसको देखकर चाँदी समझ ली। कोई कहे कि सब जगत् ज्ञान ज्ञानको ही समझ है, पदार्थ तो दुनियामें है ही नहीं। तो किसीने कहा कि अनिर्वचनीय पदार्थ जाननेमें आया जिसे हम न सत् कह सकते न असत् कह सकते। विपरीत ज्ञान कुछ भी नहीं है।

स्मृतिप्रमोषका अभिप्राय करके विपर्ययज्ञानके स्वरूपके खण्डनका प्रयास विपर्ययज्ञानके स्वरूपके विरोधमें सब अभिप्रायोंके बाद अब एक अंतिम अभिप्राय आ रहा है, इसका नाम है स्मृतिप्रमोष। इसका मतव्य है कि जिस किसी भी जगह पदार्थमें उल्टा ज्ञान हो रहा हो वहाँ और कुछ बात नहीं, कोई स्मृति की जा रही है और वह अधूरी रह गयी या स्मृति इतनी भर है, विपरीतज्ञान कुछ नहीं है। जैसे पडी थी सीप, जान लिया चाँदी तो इस जानने वालेने चाँदीका स्मरण तो किया पर पूरे ढगसे नहीं हो पाया, स्मृति गडबड हो गयी या अधूरी रह गयी। उस स्मृतिके दोष युक्त रह जानेका ही नाम विपर्ययज्ञान है, इसके अतिरिक्त और कुछ नहीं है। देखिये स्मृतिप्रमोषके मन्तव्यमें कैसी युक्ति खोजी है कि विपर्ययज्ञानका स्वरूप ही मिट रहा है।

स्मृतिप्रमोषवादी द्वारा विपर्यय ज्ञानकी उत्पत्तिके कारणोंके अभाव

प्रतिपादन—स्मृतिप्रमोषवादी कह रहे हैं कि भाई तुम्हारे माने गए विपर्ययज्ञानमे यही तो हुआ ना कि सीपमें यह चांदी है ऐसा प्रतिभास हुआ, पर विचार करनेपर यह प्रतिभास, यह ज्ञानयुक्त ही नही बैठता, क्योंकि इस प्रकारके ज्ञानकी उत्पत्ति होने का कोई कारण नहीं मिल रहा है। यह कहा जा सकता है एक पदार्थ आखोसे देखा तो करेगा आंखोमे था दोष सो उन दोषोके कारण पडी तो थी सीप और जान गए चादी यही तो अधिकसे अधिक कह सकेंगे पर इसका भी तो विचार करलें। नेत्रके दोष हैं तो उन दोषोंमे होता क्या। क्या दोषोंने नेत्रकी शक्तिकी रुकावट करदी या उन दोषोंने नेत्रकी शक्तिका अभाव ही कर दिया। क्या वजह है कि पडी तो थी सीप और जानगए हम चादी। इसमे कारण क्या है, दोषोंने क्या किया ? यदि यह कहो कि दोषोने नेत्रादिक इन्द्रियोंकी शक्तिका प्रतिषेध कर दिया, रुकावट कर दी तो यदि रुकावट होती है तो कुछ भी जानकारी न होना चाहिए। उल्टा भी ज्ञान क्यो हो ? क्योकि मान लो कोई गेहू रखा है तो उसे बोनेपर कही चना तो नही उग जायगा। कितना भी दोष हो इन्द्रियमे, पर दोष होनेसे कही और का ज्ञान तो न हो जायगा। जो बोनेसे कहीं अन्य प्रकारका अन्न बनता है क्या ? इसी कारण प्रध्वस भी नही होता शक्तिका। आखमे कोई काच वगैरह दोष हो जायें तो उन दोषोसे भी क्या इन्द्रियकी शक्ति मिट जायगी ? शक्ति नही मिट सकती। भले ही दोष हो जाय, तो विपर्ययज्ञान हो कैसे गया ? स्मृति प्रमोषके लिये यह बात रख रहे हैं कि आखिर उल्टा ज्ञान हो कैसे गया यह सब स्मृति प्रमोष मानने वाला दार्शनिक कह रहा है।

विकृत स्मरण—भैया ! यहाँ प्राय सब लोगोको उल्टा ज्ञान कभी कभी हो भी जाता है। बात हो कुछ और जान ली जाय कुछ पर यह दार्शनिक कह रहा है कि उल्टा ज्ञान कोई चीज ही नही है. क्योकि चक्षु आदिकसे वही पदार्थ जाना जायगा जिसका इन्द्रियमे सम्बन्ध हो जाय और वर्तमानमे मौजूद हो, पर जो न तो इन्द्रियसे सम्बद्ध वहाँ हो और न वहाँ वर्तमान है, फिर इन नेत्रोके द्वारा वहा वह आकार कैसे बन गया ? जो चीज नही है वह बन कैसे गयी ? बात इतनी है कि स्मरण आया चाँदीका तो स्मरण आते–आते कुछ गडबडी हो गयी। पूरा स्मरण नही बन पाया, क्योंकि पूरा स्मरण बने तो इस तरह ज्ञान हो ओह ! वह चादी है, स्मरणका आकार तत्के रुपसे होता है।

विपर्ययज्ञानमे आकारके सम्बन्धोके अनिर्णयका पक्ष और भी सोचिये, ज्ञानमे यह आकार किसका आया बतलावो जरा ? चाँदीका आकार तो आता नहीं, क्योंकि वहाँ मौजूद नहीं, ज्ञानका आकार भी नही आया क्योंकि जैन लोग वहाँ केवल ज्ञानका आकार तो नहीं मानते। जैनसिद्धान्तके विरोधमे कहा जा रहा है कि वहाँ तो पदार्थका आकार प्रतिभासमे माना। तो ज्ञानका भी आकार नही, फिर आकार किसका माना ? विचार करनेपर विपरीत ज्ञान बन नहीं पाता, उसका कोई स्वरूप

उपयुक्त नही बैठता, अतएव विपर्ययज्ञान कुछ नही है। विपर्ययज्ञान नही रहा तो फिर किसके निराकरणमे व्यवसायात्मक शब्द लगाते हो ?

गृहीत और अगृहीतके प्रतिभासका विकल्प — और भी सुनो ! जाना कि यह चाँदी है, थी सीप, तो ऐसा जिस पुरुषने ज्ञान किया उसने चाँदीका ग्रहण करके यह ज्ञान किया या चाँदीका ग्रहण न किए बिना यह ज्ञान किया ? ग्रहण किए बिना तो ज्ञान होता ही नही ! अन्यथा अट्ट-सट्ट कैसा ही ज्ञान बन जाय। क्योकि बिना ग्रहण किए भी ज्ञान होने लगा। और, यदि यह कहो कि चादीका ग्रहण करने वाले पुरुषके यह ज्ञान हुआ तो उसके फिर ऐसा ज्ञान होना चाहिए कि वह रजत है यह, क्योकि यह जो ज्ञान है जिसे उल्टा ज्ञान कहो, विपर्यय ज्ञान कहो, स्वरूपसे उसमे क्या क्या बातें बनी, तब यह ज्ञान हुआ, यह बात जरा सुननेकी है। किस तरहसे वह होता है। प्रकरण यह है कि सम्यग्ज्ञान तो होता है ना, पदार्थ जैसा है वैसा ही जाननेमे आ जाय इसका नाम है सम्यग्ज्ञान। तो इसके विपरीत उल्टा ज्ञान भी तो हो सकता है। पदार्थ है और कुछ, जाननेमे आ गया और कुछ तो यह कहलाया विपर्ययज्ञान पर यहाँ वह दार्शनिक यह कहता कि विपर्ययज्ञान कोई चीज ही नहीं होती। क्योकि वह जो ज्ञान बना है वह इन चार कारणोसे बना है। वे कारण सुन लीजिए !

स्मृतिप्रमोषमें चार कारणोका वर्णन स्मृतिप्रमोषवादी कितनी खोज करके यह बात रख रहा है। एक तो इन्द्रियाँ काम कर रही हैं। यह चाँदी है, ऐसा जो ज्ञान बन रहा है सो इन्द्रियाँ काम कर रही हैं या नही कर रही हैं ? और सस्कार काम कर रहे हैं चाँदीको हमने बराबर समझा तो था ना, तब तो विपर्यय ज्ञान बना है यह। तो सस्कार भी काम कर रहा है और सादृश्य भी काम कर रहा है। सीपके समान ही तो चाँदी है किसी रूपमे। जैसा उसका रूप है वैसा ही चादीका रूप है, तो कुछ सदृशता भी है तीन बातें हुई और चौथी बात है दोष। इन्द्रियोमे दोष भी है तब तो सीपके बजाय चाँदी जाननेमे आ गयी। तो इस तरह इन चार साधनोसे विपर्ययज्ञान बना है। विपर्ययज्ञान कुछ चीज नही, वह केवल एक स्मृतिकी भूल है, स्मरणका अधूरापन है क्योकि चाँदी ग्रहणमे आयी। तो यह स्मरण ज्ञान सही तो न बने और ग्रहणमे आये तो जो चीज पहिले ग्रहणमे आयी उसका ज्ञान बने तो हमेशा इस प्रकार बनता है कि वह है यह। जैसे हम किसी मनुष्यको देखते हैं और देखते ही स्मरण हो आता है तो इसी तरह तो स्मरण होगा कि यह वह है। चाहे अन्तरङ्गमे ऐसे शब्द न उठायें फिर भी ऐसा ही बोध होता है सबको, जिसको स्मरण होता है। तो इस तरहका ज्ञान बनना चाहिए कि वह रजत है यह, किन्तु ऐसा ज्ञान नहीं बन सकता कि यह रजत है। वह चाँदी है यह ज्ञान तो सही स्मरण है और यह रजत है यह ज्ञान स्मृतिकी भूल है अतएव विपर्ययज्ञान कोई चीज नही है।

**पदार्थमे अवभासीके ससर्ग विकल्प**— अब स्मृति प्रमोष वाले ही कहते जा रहे हैं कि बतलावो सीपमे चाँदीका सम्बन्ध है या नही, यदि नही है और फिर भी जान जाय तो जिस चाहेमे जिस चाहेका सम्बन्ध जोड दो। आकाशमे आकाश पुष्पका सम्बन्ध जोड दो फिर तो असत्ख्याति बन गई। और, सीपमे चाँदीका ससग है ऐसा कहोगे तो प्रकट गलत बात है। वहाँ चाँदीका सत्त्व ही नही है इस कारण जो यह ज्ञान हो रहा है कि यह चाँदी है यह कोई एक ज्ञान नही है। ये मिलावो दो ज्ञान है, यह चाँदी है इसमे 'यह" अश तो प्रत्यक्ष ज्ञान आया और चाँदी है इसमे स्मरण आया। खूब विचार कर सुनिये कि इसमे दो बाते कुछ मालूम होती हैं या नही? सीप पडी थी जान गए चादी तो इसी तरहसे तो जानते हैं ना कि यह चाँदी है सो यह तो हो गया प्रत्यक्ष इन्द्रियसे देखा, तथा यह चादी है यह हो गया स्मरण। लेकिन स्मृति अधूरी रह गयी उसमे दोष आ गया, चीज कुछ है स्मरण कुछका हुआ, और उस का स्मरण भी पूरे रूपमे नही आया क्योकि स्मरणका पूरा रूप यही हैकि किसी भी चीजका स्मरण करके अपने ज्ञानमे यह प्रत्यय होना चाहिए कि मैं स्मरण करता हूँ। तब तो वह स्मृति सही है, पर जहाँ यह विकल्प न आये कि मैं स्मरण कर रहा हूँ और फिर स्मरण जैसा ढग बना तो यह गलत स्मरण है। तो अधूरी स्मृतिका नाम विपर्ययज्ञान है। विपर्ययज्ञान और कोई चीज नही है।

**अपनेमे अपनी खोटके खोजका प्रयास**— भैया! यह सब खोज अपने आपमे की जा रही हैं। किसी अन्यकी चर्चा नही है। ज्ञानस्वरूप यह आत्मा है और उस ही ज्ञानस्वरूप आत्माकी यह चर्चा चल रही है कि मैं किस प्रकारसे ज्ञानरूप हूँ, मेरा स्वभाव यथार्थ जाननेका है, लेकिन जब कोई दोष आता है, मिथ्यात्वकर्मका उदय आए, इन्द्रियमे कोई दोष आये तो फिर मिथ्या ज्ञान बन जाता है। मिथ्या ज्ञान करना जीवका स्वभाव नही है, पर होता जरूर है जब तक कि यह आत्मा दूषित है इसके मिथ्यात्वका उदय है पर दूसरा दार्शनिक यह कह रहा है कि मिथ्याज्ञान कोई चीज नही है सब हमारे ज्ञानकी कमजोरी है, दोष है या अन्य अन्य बातें बतायी किन्तु विपर्ययज्ञान नामकी कोई वस्तु नही है। इसका परिणाम यह है कि जो प्रमाणका स्वरूप बताया है यह साधक नही हो सका।

**प्रमाणस्वरूपमे प्रकाश और द्रव्यदृष्टिमे प्रकाश**—भैया! प्रमाण सच्चे ज्ञानका नाम है। सच्चे ज्ञानमे पदार्थकी समस्त बातें ज्ञात रहती है। किसी भी पदार्थ मे हैं तो अनेक बाते पर उनमेसे केवल एक अशकी ही हठ करता जाय तो वह कह- लाया कुनय। और, अन्य पक्षोको मानकर किसी एक अशकी मुख्यता से देखे या वर्णन करें तो वह है नय। जैसे आत्मा नित्य है या अनित्य? ये दो प्रश्न सामने है? यह जीव सदा रहता है क्षण क्षणमे मिट जाता है? अब इसकी परख करिये, जब आत्माको द्रव्य स्वरूपकी ओरसे निरखते है तो यह निर्णय आता कि आत्मा नित्य है सदा रहने वाला है न यह कभी उत्पन्न होता न यह कभी मिटेगा, शाश्वत है और जब हम पर्याय

दृष्टिसे देखते हैं यह आत्मा किस किस रूपपरिणमता है यो परिणमन दृष्टिसे हम देखते हैं तो आत्मा अनित्य है। यो नित्यानित्यात्मक आत्मा है। उसमे जहाँ केवल द्रव्यस्वरूपका ही हठ किया वह नित्य एकान्त माना है। आत्मा नित्य है और ऐसा नित्य है कि अपरिणामी है। उसमे कोई परिणमन ही नही होता। यदि परिणमन मान लिया जाय तो नित्यताका एकान्त नही बन सकता। तो जो नित्य एकान्तको मानता है, हठ करता है वह अपरिणामी नित्य कहलाता है।

पर्यायदृष्टिमे अज्ञेय परिणमनकी दृष्टिसे जिसने एकान्त किया वह कहता है कि सदा रहने वाला आत्मा कोई चीज नही है, किन्तु क्षण–क्षणमे नवीन उसकी ज्योति उत्पन्न होती है और मिटती जाती है। जैसे दीपक जलता है, सरसोका तेल डालो तो उसमे क्षण–क्षणमे एक बूद जलती रहती है, तो नया–नया दीपक बन रहा कि नही ? पर वह एक धारामे नया–नया बन रहा है सो लोगोको यह भ्रम होता है कि यह तो वही दीपक है जो आध घटा पहिलेसे जल रहा है, पर दीपक नया–नया है क्योकि नये–नये बूँदका नया–नया दीपक बन रहा है। इसी तरह क्षणिकवादी कहते हैं कि आत्मा तो नया–नया उत्पन्न होता रहता है मगर जिस घटमे, जिस देहमे, जिस धारामे नये–नये आत्मा बनते चले जा रहे हैं वैसे यह विवेक नही हो पाता कि यह नवीन–नवीन आत्मा है और यह भ्रम हो जाता कि वही आत्मा है। पर्याय एकान्त करने वाले इस तरह मन्तव्य रखते हैं।

स्याद्वादमे अर्थस्वरूपका दिग्दर्शन – स्याद्वाद द्रव्यदृष्टिसे नित्य और पर्याय-दृष्टिसे अनित्य कहता है। तो अब इसमे जो कोई समझायगा तो एक बात तो कुछ समझायगा या नित्य बतावेगा या अनित्य बतावेगा। नित्य और अनित्य दोनोंको एक साथ कहा कैसे जा सकता है ? तो जब पदार्थको नित्य धर्म बताया जा रहा हो उस समय अनित्य भी है ऐसा ज्ञान रखकर बताया जाय, समझा जाय तो सुनय है। जब अनित्य बताया जाय तो यह पदार्थ नित्य भी है ऐसा ज्ञान रखते हुए फिर अनित्य अश का ज्ञान किया जाय, समझाया जाय तो वह सुनय है। तो सम्यग्ज्ञानमे पदार्थके समस्त अश जितनेमे प्रयोजनीभूत है वे सब अश ज्ञात होते हैं तब वह प्रमाण कहलाता है। यो स्याद्वाद सिद्धान्तमे समस्त दर्शन गर्भित हो जाते हैं।

ज्ञानका अनेकान्तसे प्रारम्भ और अनेकान्तमे परिसमाप्ति – स्याद्वादमे तो अनेकान्त प्रिय है, अनेकान्तका अर्थ है – अनेक अन्त, मायने धर्म वाला पदार्थ। जिसमें अनेक धर्म नजर आयें ऐसे पदार्थका ज्ञान किया जाता है। और, यह किसलिए किया जाता ? अनेकान्त बोलनेके लिए अर्थात् अ एक अन्त, जहाँ एक भी धर्म नही रहा ऐसा ज्ञान बनानेके लिए अनेकान्तका सहारा लिया जाता है। यहाँ दो स्थितियाँ बतायी हैं साधक अवस्थामे और निर्णयकी अवस्थामे। तो जब वस्तुके अनेक धर्मोंका

ज्ञान किया जा रहा है, वह पदार्थ अनित्य भी है, नित्य भी है, एक भी है अनेक भी हैं, सब कुछ सिद्ध किया जा रहा है पर यह सब सिद्ध करना और यह सब जानना किसलिए हो रहा है ! क्या ऐसा जानते रहनेके लिए ही, क्या ऐसा कहते रहनेके लिये ही ? नही । यह सब शुद्ध सम्यग्ज्ञानकी स्थिति पानेके लिए है जिस स्थितिमे ऐसा निर्विकल्पज्ञान बनता है जहाँ पदार्थका एक भी धर्म प्रतिभासमे नही आता, अर्थात् समग्र द्रव्य प्रतिभासमे निर्विकल्परूपसे आते है, वहाँ वह धर्म है, यह धर्म है इस प्रकारसे अलग-अलग ज्ञानमे नही आना, ऐसी निर्विकल्प स्थिति पानेके लिए पदार्थका सविस्तार ज्ञान किया जाता है ।

ज्ञानविकासक्षेत्रमे क्रमिक अध्ययनकी प्रथम आवश्यकता—भैया ! ज्ञानक्षेत्रमे जो कोई ध्यान बढाना चाहे तो प्रत्येक कार्योंकी विधियाँ हुआ करती है । उन विधियोको प्रयोगमे लायें तो कार्य सिद्धि होती हे । हम किसी भी ग्रन्थको जो प्रारम्भमे पढने योग्य है और उसके बाद फिर जो पढने योग्य है उसे इस क्रमसे अध्ययन करें और फिर जो उसके जानकार है उनसे उसका अध्ययन करे जिस प्रकरणको जाना उस पुस्तकका सहारा लिए बिना किसी भी रूपमे मौखिक बोला जाय फिर उसका बडा अध्ययन चले इस प्रकार क्रमिक अध्ययन होते रहनेसे यह अनुभव किया जा सकता कि इतने ज्ञानका हमने भण्डार बनाया और उससे फिर यह जिज्ञासा बनती है कि हम इसके आगेकी बात भी जाने । लेकिन ऐसा क्रमिक अध्ययन न करके कभी कुछ स्वाध्यायमे लिया, कभी कुछ ग्रन्थ स्वाध्यायको लिया, इस तरह चाहे अनेक ग्रन्थो का स्वाध्याय किया जाय पर वह क्रमिक न होनेके कारण उसका रस नही आ पाता कि हमने क्या समझा और कितना ज्ञान प्राप्त किया ।

ज्ञानकी नितान्त उपादेयता—भैया ! ज्ञान ही तो एक सारभूत वस्तु है जगतमे और कुछ शान्ति सुखका साधन नही हैं । ज्ञान है तो अकेला ही यह अपने ज्ञानमें रमकर प्रसन्न रह सकता है ज्ञान है तो ससारकी अनेक परिस्थितियोके बीच भी हम अपना विवेक बनाकर शान्त और प्रसन्न रह सकते हैं । उस ज्ञानके लिए हमे जितना भी अधिक हो सके उतना हर तरहसे यत्न करना चाहिए क्योकि यह ज्ञान हमारेसे ऐसा सस्कार बनायेगा, क्षयोपशम बढायेगा कि मरणके बाद भी हमारा यह सस्कार जायगा । यहाँके कोई भी पदार्थ मरनेके बाद साथ न जायेंगे, किन्तु मैं ज्ञानस्वरूप हूँ ऐसी अपने आपकी भावना जितनी अधिक कर ली जाय और उससे जो संस्कार बनेगा वह तो केवल आपकी चीज आगे रहेगी और यहाँके जितने भी परिकर हैं उनमेसे कुछ भी मेरे साथ नही रह सकता । अरे इस ज्ञानसस्कारके साथ ही साथ जो भी वहाँ सम्यग्ज्ञान होगा वह मुझे सुखरूपसे बना सकेगा । ज्ञानका अर्जन एक सर्वोत्तम अर्जन है, इस बातका रंच भी सन्देह नहीं है । अगर अपने पास ज्ञान है तो आगेकी व्यवस्था सुखमय रहेगी, ज्ञानमय रहेगी, धर्मका वातावरण रहेगा और धर्मका

वातावरण करके रहे तो हम सर्व कर्मोंको दूर करके इस ससारसे छूट सकेंगे और निर्वाण प्राप्त कर सकेंगे।

सम्यग्ज्ञानमे समारोपका अभाव—सच्चा ज्ञान वह कहलाता है जो अपना और पदार्थोंका यथार्थ निर्णय करे। सच्चे ज्ञानमे सशय विपर्यय और अनध्यवसाय नही होना। अर्थात् न तो सम्यग्ज्ञानमे सशय बसा रहता है कि अमुक पदार्थ यो है अथवा यो है। जैसे रस्सीको देखकर यो सन्देह करते कि यह रस्सी है या साप है ससयज्ञान है जहा सशय ज्ञान न हो वह यथार्थ ज्ञान कहलाता है। सम्यग्ज्ञानमे विपर्यय ज्ञान भी नही होता। जैसे पडी तो रस्सी है और जान रहे हैं साप तो यह उल्टा ज्ञान हुआ। विपर्ययज्ञान भी सम्यग्ज्ञानमे नही है। और अनध्यवसाय ज्ञान कहते हैं अनिश्चयको। जहाँ कुछ भी निश्चयकी भावना तक भी नही है और कुछ झलक जरूर हुई है। जैसे चले जा रहे है, पैरमे तिनका लग गया तो उसमे और कुछ ध्यान न होना। अरे लगा होगा कुछ। उसके निर्णयकी भावना तक भी नही हो, यथार्थ ज्ञानमें यह अनध्यवसाय भी नही होता। यह है सिद्धान्तकी बात।

स्मृतिप्रमोषका अभिप्राय करके विपर्ययज्ञानके स्वरूपखण्डनका प्रयास—एक दार्शनिक इस प्रकरणमे यह कह रहा है कि विपर्ययज्ञान कुछ चीज ही नही है फिर किसका निराकरण करनेके लिए तुम प्रमाणके स्वरूपमे व्यवसायात्मक शब्द दे रहे हो कि जो निर्णय रखे वह प्रमाण है और वह विपर्ययज्ञानका निषेध करता है। विपर्ययज्ञान मायने उल्टा ज्ञान। चीज तो है कुछ और जान रहे हैं कुछ। इसपर यह दार्शनिक कह रहा है कि उल्टा ज्ञान दुनियामे होता ही नही। जिसे तुम उल्टा ज्ञान कहते हो, रस्सीको साँप जान लिया तो यह कोई उल्टा ज्ञान नही है, किन्तु वहाँ सर्प का स्मरण हो रहा था कि वह स्मरण पूरे तौरसे नही बन सका और स्मरणका कुछ रूप होकर भी मैं खयाल कर रहा हूँ कि यह साँप है, वह साँप है इस प्रकार पूरा ध्यान नही हो पाता तो वह ज्ञान स्मृतिप्रमोष है, अधूरी स्मृति है, स्मृतिका अभाव है, गडबड स्मृति है, विपर्ययज्ञान कुछ चीज नही है, ऐसा यह स्मृतिप्रदोषवादी अपना मन्तव्य रख रहा है।

स्मृतिप्रमोषमे प्रवृत्तिके हेतुके समाधानका प्रयास—स्मृतिप्रमोषकी एक शङ्काका समाधान भी दे रहे हैं कि वे कोई यदि यह कहे कि वह ज्ञान यदि केवल कल्पनाका ही है अधूरी कल्पना हो, गडबड स्मृति हो, इतनेका ही नाम है तो फिर उस पदार्थमे प्रवृत्ति क्यो होती है? जैसे पडी तो थी सीप और जान लिया चाँदी तो इस ज्ञानको स्मृतिप्रमोषवादी कह रहे हैं कि यह स्मृतिका अभाव है तो फिर चाँदी ग्रहण करनेके लिए पुरुष भागता क्यो है? जब वहाँ कुछ ज्ञान ही नही हो रहा तो चाँदी उठानेके लिये दौडते क्यो हैं? तो इसके समाधानमे स्मृतिप्रमोषवादी कह रहे हैं कि उस स्मृतिप्रमोष ज्ञानमे जो प्रवृत्ति हुई है वह भेद ग्रहण न करनेसे हुई है अर्थात्

सत्य पदार्थ क्या है ? और असत्य क्या है ? यो सत्य और असत्यमे उनके विवेक नही जगा, भेद नही मालूम हुआ, इस कारण वहाँ प्रवृत्ति होरही है, यह समाधान देरहे हैं।

भेदाग्रहणको प्रवृत्तिहेतु माननेपर आपत्ति—शङ्काकारके उक्त समाधान पर सैद्धान्तिक लोग प्रश्न कर रहे हैं कि वहा जो सत्य और असत्यका भेद ग्रहणमे न आया तो यह भेदका अग्रहण क्या है ? इसका अर्थ क्या है ? क्या यह अर्थ है कि सत्य और असत्यमे एकत्वका ग्रहण हो गया ? या झूठको सचरूपसे या सचको झूठ रूपसे मान लिया है क्या यह अर्थ है ? यदि यह मतलब हो कि सत्य और असत्यमे एकत्वका ग्रहण हो गया तो इस हीका नाम तो उल्टा ज्ञान है, फिर मना क्यो करते हो कि विपर्ययज्ञान कोई चीज ही नही है ? यदि यह कहो कि सत्य और असत्यका जो भेद ग्रहण होगा आगे चलकर उसके पहिले अभाव है, यह प्रागभाव है भेदका अग्रहण तो यह केवल अभावमात्र रहा। किसी सद्भाव रूप तो माना नही, फिर केवल अभाव तो प्रवृत्तिका कारण नही होता। प्रवृत्ति और निवृत्ति ही तो प्रमाणके फल है। ऐसे ज्ञानका क्या स्वरूप जिस ज्ञानके कर लेनेपर न तो हितकी प्राप्तिकी बात सूझे और न अहितके त्यागकी बात ही है। वह ज्ञान कोई ज्ञान भी है क्या जिस ज्ञानके कर लेनेपर न तो कोई हितका लाभ हो और न किसी अहितका त्याग हो। तो तुम्हारे सत्य और असत्यके भेदका ग्रहण भी कुछ नही बनता।

भेदाग्रहणकी प्रवृत्तिहेतुताके समर्थनका प्रयास—स्मृतिप्रमोषवादी उत्तर दे रहे हैं कि इसमे शका करना ठीक नही है क्योकि मात्र भेदके अग्रहणसे प्रवृत्ति नही मानी किन्तु भेदके अग्रहणके साथ साथ जो वहाँ चादीका ज्ञान होता है वह प्रवृत्तिका कारण है। अर्थात् सीप तो पडी है चाँदी जान रहे है तो यह चाँदीका ज्ञान होना और सीप और चाँदीमे अन्तर न समझना, इन दो बातोसे फिर मनुष्य वहाँ चाँदी समझकर उस पदार्थको लेनेके लिये चलता रहता है, यो प्रवृत्ति भी बन जाती है। तब विपर्ययज्ञान कुछ चीज नही ऐसा स्मृति प्रमोषवादियोने माना है। यदि सत्य स्मरण हो जाय तो वह भूल मिट जायेगी। यो स्मृतिप्रमोषवादी विपर्यय ज्ञानका निषेध कर रहे हैं।

स्मृतिप्रमोषका प्रतिविधान—अब आचार्यदेव उत्तर देते हैं कि स्मृति प्रमोषका कोई स्वरूप ही नही बनता। जो तुमने कहा था कि यह बतलावो कि नेत्रमे यदि कोई दोष हो गया तो उन दोषोके द्वारा नेत्रकी शक्तिका रुकावट किया जाता है या विनाश किया जाता है ? तो दोषके द्वारा न तो शक्तिकी रुकावटकी जाती और न विनाश किया जाता। आखोमे कोई काच आदिक दोष हो गये तो कही आखोकी शक्ति दबा नही दी जाती। आखोसे फिर भी देखते है और न आखोकी शक्तिका विनाश किया जाता है परन्तु दोषके उत्पन्न होनेपर इन नेत्र आदिक इन्द्रियके द्वारा ऐसा ज्ञान कर लिया जाता कि है तो कुछ और समझ लियो जाता कुछ। जैसे किसी

नेत्रदोषके कारण एक चन्द्रके वजाय कभी दो चन्द्र दिखने लगते है तो दो चन्द्रोका ज्ञान करना उल्टा ज्ञान है, झूठा ज्ञान है, यथार्थ ज्ञान नहीं है। वहाँ जो दोष होता है उस दोषने आँखकी शक्ति मिटायी नही है किन्तु दोष होनेपर कुछसे कुछ ज्ञान होने लगा है। यह दोषमे सामर्थ्य है कि उस दोषके होनेपर जो पदार्थ विद्यमान भी नही है उस अर्थमे भी ज्ञान उत्पन्न कर देते है ये नेत्रादिक।

**विपर्ययज्ञानमे असत्ख्यातित्वके प्रसङ्गका अभाव**—जैसे जिसे नेत्रमे कोई रोग हो जाता कि चीज चमकती तो है कम और थोडा ज्यादा चमक दिखती है तो वह यह विपरीत ज्ञानका साधन ही तो हुआ। थी तो वहा सीप और जानने लगा चाँदी तो नेत्रोमे जो दोष आये हैं उन दोषोने नही नेत्रोकी शक्ति रोकी और न नेत्रकी शक्तिका घात किया, किन्तु उन दोषोके कारण इस प्रकारका ज्ञान हो गया कि चीज तो थी अन्य कुछ और उसका लक्ष्य करके जो चीज न थी उसका ज्ञान करने लगा। इसमे असत्ख्याति भी नही होती। एक दर्शन यह कह रहा है कि विपर्ययज्ञान कुछ चीज नही किन्तु जो पदार्थ है ही नही असत् है उसकी जानकारी बन गई। तो यहाँ यह भी नही है कि सर्वथा असत् तत्त्व हो और उसकी जानकारी बन जाय। जो चीज सर्वथा असत् है, है ही नही, त्रिकाल भी उसकी कभी जानकारी बनती नही, जितनी भी जानकारिया बनती हैं वे पदार्थ हैं तो बनती हैं, जैसे मान लो कि सीपमे इस समय सीपमे हमने चाँदीका ज्ञान कर लिया, पर चाँदी कही न कही है तो सही। जिसका सत्त्व भी नही कहीं। ऐसे पदार्थकी कल्पना भी कौन करता है।

**असत्ख्यातिकी असंभवता**- यहाँ असत्ख्याति भी नहीं है क्योकि यहाँ सदृशता भी कारण है। सीपमे चाँदी जान लिया इस ज्ञानके करनेमे सादृश्य भी कारण है। असत्ख्यातिमें तो सादृश्य कारण नहीं होता। जो चीज बिल्कुल नही है उसकी जानकारी प्रथम तो होती ही नही है और फिर जबरदस्ती मान भी लें तो उसमे सादृश्यके लिए कोई बात नही मिलती। असत्ख्याति सादृश्यपूर्वक नही होती। जैसे आकाशका फूल। तो आकाशका भी कोई फूल होता है क्या ? फूल तो पेडका होता है। तो आकाशके फूलकी सदृशता क्या कर सकें, कोई चीज ही नही है। और, कोई आकाशमे फूलकी कल्पना भी करे तो कमसे कम इतनी बात तो है कि आकाश भी कुछ होता है और फूल भी कहीं कुछ होता है। भले ही आकाशमे फूल जोड दे मगर यह चीज तो कही न कही है। तब हमे फूलकी कल्पना जगती है। जो चीज सर्वथा असत् है उसके सम्बन्धमे कल्पना तक कहाँ उठती है। यहाँ जो चाँदीका ज्ञान किया जा रहा है सीपमें तो वहाँ जो रजतका आकार मालूम पडा है वह सद्भूत है। कही न कही तो चाँदी होती है फिर उसका ज्ञान होता रहता है।

**पुरोवर्ती अर्थमे रजताकारका प्रतिभास**—भैया ! ऐसा भी नही है कि

पडी तो है सीप, जान रहे हैं चाँदी तो किसी अर्थका आकार न आया हो ज्ञानमे किन्तु ज्ञानका ही आकार आया हो ऐसी आत्मख्याति भी नही आती है, क्योकि वहाँ सस्कार भी तो कारण है। सस्कारकी सहायता लेकर फिर दोष होनेके कारण पहिले जिसका कभी ज्ञान किया था उस रजतका ही आकार वर्तमानमे पडे हुए सामने पदार्थमे प्रतिभासमे आ रहा है, याने पडी हो सीप जान रहे चाँदी तो यहाँ हो क्या गया ? यहाँ हुआ क्या कि नेत्रोमे कुछ दोष था, कम दिखायी दिया चमकीला दिखाई दिया तो उन दोषोके कारण व भीतर पडा था सस्कार, चाँदीके प्रति रुचि और चाँदीको सीप समझ रखा था सो उस सामने पडे हुए पदार्थमे चाँदीका आकार झलकने लगता है इसीक नाम है विपर्ययज्ञान।

साव्यवहारिक प्रत्यक्षमे विपर्यय प्रतिभासकी सभवता—ऐसा ज्ञान करनेमे यह भी दोष नही दिया जा सकता तो फिर ऐसा बोध होना चाहिए कि यह चाँदी है, यह चाँदी है यह क्यो ज्ञान होता है। अरे सामने पडी चीज है उसको लक्ष्य करके हम जान रहे हैं इस कारण यह ज्ञान होता है कि यह चादी है। विपर्ययज्ञान तो सब के अनुभवमे आ रहा है। उल्टा ज्ञान कुछ होता कि नही होता ? अब है तो शरीर और जान रहे हैं कि यह मैं जीव हूँ यह तो उल्टा ज्ञान हुआ। लौकिक अनेक मामलो मे उल्टे ज्ञानकी प्रतीति जीवोको होती है, कोई न कोई मिथ्या ज्ञान है। हाँ मिथ्याज्ञानका निवारण तो करे मिथ्याज्ञानसे हित नही है, झूठ ज्ञानसे शल्य ही होता है। मिथ्याज्ञान दूर तो करना चाहिए और सम्यग्ज्ञान उत्पन्न करना चाहिए, पर मिथ्याज्ञानका स्वरूप तो है कुछ। ऐसा तो नही है कि मिथ्याज्ञान कुछ होता नही। कोई पदार्थ है तो दु खका कारण और भ्रम हो गया कि यह सुखका कारण है तो यह भ्रम बुरी चीज है। भ्रम मिटाना चाहिए। तो भ्रम भी कुछ चीज है तभी तो उसे मिटाने की बात कही जाती है और मिटाया जाता है। भला आकाशमे कौन लाठी मारता है ? कभी किसीको आकाशमे लाठी मारते देखा क्या ? तो ऐसे ही भ्रम कुछ चीज न हो तो मिटानेका क्या प्रयत्न किया जाय ? यहाँ आकाश है तो सही मगर लाठी मारने के लायक नही है। तो भ्रम कोई वस्तु है फिर वह है अहितकारी अतएव भ्रमका भी नाश करना चाहिए।

भ्रमका प्रभाव—यह सारा जगत भ्रम-भ्रममे ही तो बरबाद हो रहा है। और, है क्या चीज ? बतलावो इस आत्माका धन वैभव भी कुछ है क्या ? जुदा है। शरीरसे भी निराला प्रभुस्वरूप यह चेतन शरीरके भीतर बँधा पडा है। जैसे कभी कटघरमे शेर बन्द हो जाय तो वह शेर पराधीन हो गया। तो उस कटघरेमे पडा हुआ सिंह परतन्त्र है ऐसे ही शरीर कटघरेमे पडा हुआ यह जीव परतन्त्र है। है सबसे न्यारा अत्यन्त भिन्न, ये धन वैभव, मकान, इज्जत पोजीशन कही कुछ नही हैं लेकिन ये मोही प्राणी मान रहे हैं कि मेरा यह सारा ठाठ है। मैं इतना धनी हूँ, ऐसी पोजीशन

का हूँ तो इसी भ्र ा भ्रममे तो यह जीव मरा जा र ा है, अनेक पापकर्मोका वन्ध हो रहा है, उनके फलमे नाना शरीर धारण करने पडते हैं। तो इतनी विडम्बना इस जीवको जो मिल रही है वह सब भ्रम ज्ञानने कारण मिल रही है। तो दृश्य चीज प्रत्यक्ष तो आयी कि यह है कुछ, पर उसके वारेमे था कुछ जान कुछ लिया, उल्टा ज्ञान वन गया, इसीको विपर्ययज्ञान कहते हैं। तो 'शुक्तिकायां इद रजत' के दृष्टान्तमे भी समझिये कि वहाँ ऐसा ही ज्ञान होता कि यह चांदी है।

पुरोवती अर्थमे विपर्ययज्ञानका रूप स्मृतिप्रमोष वालों के यहा भी तो ऐसा ही ज्ञान हो रहा है कि यह चांदी है। जिसे तुम स्मृतिप्रमोषके नामसे कहते हो कि स्मरण कुछ कुछ आ रहा था मगर गडबड हो गया अथवा मिट गया बस यही स्मृतिप्रमोष है। उसमे भी तो यह चांदी है ऐसा ज्ञान हुआ। जिस प्रकार स्मृतिप्रमोष के सिद्धान्तमे यह रजत है यह ज्ञान हो गया, इसी प्रकार इस सिद्धान्तमे भी चूँकि दोष नेत्रोमे लगा था सो 'यह रजत इन दोनोमे सामानाधिकरण बन गया, एकतामे आ गया तो सामने पडी हुई चीजमे रजतका वर्तमानने आभास हो जाता है। जैसे नेत्रपर कोई हरा चश्मा लगा ले तो क्या सामनेकी चीज न नजर आयगी ? आयगी, पर है तो वह सफेद चीज और दिख रही है हरी चीज तो यह तो एक ऊपरी दोषकी चीज है। यो ही नेत्रमे कोई दोष हो जाय, विकार बन जाय तो उससे विपरीतज्ञान होता है। चीज है तो और भाति, जानने लगे और भाँति यही तो विपर्ययज्ञान है।

भैया ! इन्द्रियज ज्ञान ही विपर्ययज्ञान नही होता, श्रुतज्ञान भी विपर्ययज्ञान होता है। शास्त्रकी किसी लाइनका अर्थ है तो कुछ, लगा रहे हैं कुछ, यह विपर्ययज्ञान है। अवधिज्ञान भी विपर्ययज्ञान होता है। है तो किसी कामकी चीज और मान रहे हैं उल्टी चीज !

विपर्ययज्ञानमे कुबुद्धिकी प्रगति -आदिनाथ भगवानके चरित्रमे उनके बहुत पूर्वभवोमे सबोधनके प्रकरणमे एक कथा आयी है कि राजा अरविन्द था। उसने बहुत वडा आतङ्क कर रखा था जो मनमे आये उसे हठसे पूर्ण करे। एकबार अरविंद राजाको बहुत तेज बुखार हुआ ज्वरकी वेदना न सही जाय। तो जहाँ वह पडा था उस भीटपर दो छिपकली लडने लगी और लडनेमे एक छिपकलीकी पूछ टूट गयी, उससे दो एक बूद खून उस राजाके शरीरपर पड गया। शरीर तो बुखारसे गरम था उस बूंदके गिरनेपर उसे कुछ शीतलता मालूम पडी, तो उस राजाने अपने पुत्रो को हुक्म दिया कि तुम एक खूनकी वावडी बनाओ, उसमें खून भर दो, हम उसमें नहाकर अपने शरीरकी वेदना मेटेंगे। लडके लोग इस वातको सुनकर बहुत घवडाये, सोचा कि कहाँसे इतना खून लायें कि बावडी भरी जाय। लेकिन राजाने हुक्म दिया कि तुम्हें खून लाना ही पडेगा नहीं तो तुम्हे फांसी दी जायगी। आखिर वे दोनों लड़के जंगलकी ओर चल पडे।

**विपर्ययज्ञानमे अहितकी ही सूझ** राजपुत जब एक जङ्गलमे पहुचे तो वहाँ एक मुनि महाराज मिले। मुनि महाराजने उनसे पूछा कि तुम कहाँ जा रहे हो ? तो उन्होने सारा हाल कह सुनाया। मुनि बोला कि वह राजा विपर्ययज्ञानी है, मिथ्यादृष्टि है, उसे सब उल्टा ही सूझता है, उसके कहनेसे तुम क्यो इतने पाप करो ? तो लडके बोले कि हमारा पिता तो अवधिज्ञानी भी है, आगे पीछेकी बात भी बता देता है, आप उसे अज्ञानी क्यो कह रहे हैं ? मुनिराज बोले कि उसको अवधिज्ञान तो है पर खोटा अवधिज्ञान है, और इसकी परीक्षा करना हो तो तुम जावो और उससे पूछो कि किस जङ्गलमे जायें तो खूब जानवर मिलेगे। यद्यपि वह बतायगा इसी जङ्गलको लेकिन और और भी उससे पूछते रहना वह हिरण, खरगोश आदि सभी जानवर तो बता देगा पर यह नही बता सकता कि उसमे मुनि महाराज भी बैठे हैं। वे पुत्र गए राजाके पास और पूछा कि हम किस जगलमे जाये ? उसने वही जगल बता दिया। फिर पूछा कि वहाँ क्या क्या है ? तो बोला— हिरण हैं, खरगोश हैं, और और भी जानवर बताये, पर यह नही बता सका वह राजा कि वहाँ कोई तपस्वी साधु भी विराजे हैं।

**विपर्ययज्ञानीकी दुर्गति—** तब पुत्रोने यही निर्णय किया कि यह राजा, यह हमारा पिता मिथ्यादृष्टि है, पापी है, अज्ञानी है अतएव पाप कराकर यह हम लोगोको अनर्थके गड्ढेमे गिरा रहा है। मगर राजाका डर तो था। बहुत सा खून लानेका हुक्म दिया है। तो उन पुत्रोने क्या किया कि लाखका रङ्ग भी खूनकी तरह होता है सो बावडीमे लाखका रङ्ग भर दिया। जब राजा उस बावडीमे नहाने गया तो उसे किसी तरहसे मालूम होगया कि यह खून नहीं है तो उसे उन पुत्रोपर क्रोध आया। ओह, यह तो कोरा लाखका रङ्ग है, उन्होने मेरे साथ छल किया है, फिर झट कटारी लेकर उन पुत्रोको मारनेके लिए दौडा। वे दोनो लडके भगे जा रहे थे। राजा उनका पीछा कर रहा था। आखिर हुआ क्या कि राजाके पैरमे एक ऐसी ठोकर लगी कि गिर पडा और उसकी ही कटारी उसके पेटमे घुस गयी। उस राजा का वही मरण हो गया और मरकर नरक गया।

**विपर्ययज्ञानकी अहितकारिता** विपर्ययज्ञानकी बात कही जा रही है कि प्राणीोका ही विपर्ययज्ञान नही होता, जो जो भी जान रहे हैं श्रुत वगैरहसे मिथ्यात्वमे उनके भी विपर्ययज्ञान होता है। तत्त्व तो कुछ है और चिन्तवन किया जा रहा है और कुछ तो वह विपर्ययज्ञान है। यद्यपि अवधिज्ञानमे जान तो रहे हैं भूत भविष्यकी बातें मगर उसे हितरूपसे नही जान सकते कि इसमे हित क्या है और अहित क्या है ? चीज तो है हितरूप और समझ रहे हैं अहितरूप, अथवा चीज तो है अहितरूप और समझ रहे हैं हितरूप। तो यही तो विपर्ययज्ञान है। यो विपर्ययज्ञानमे ज्ञान उल्टा उल्टा चलता है। विपर्ययज्ञान जीवोंके होता है उसका निषेध नही किया जा सकता। यो विपर्ययज्ञानके स्वरूपका समर्थन किया जा रहा है।

**प्रतिभाससंसर्गके विकल्पोकी व्यर्थता**—विपर्ययज्ञानको असिद्ध करने वाले इस दार्शनिकने यह आपत्ति उठाई थी कि जैसे पडी तो है सीप और जान रहे हैं कि यह चाँदी है तो इस ज्ञानमे उस पदार्थमे चाँदीका ससर्ग है या नही ? यदि चादीका ससर्ग है और फिर चादीका ज्ञान हो रहा तो झूठा ज्ञान कैसे है ? वह तो सम्यग्ज्ञान हुआ, और यदि उस पदार्थमें चादीका ससर्ग है नही और फिर भी ज्ञान हो रह है तो इससे तो ज्ञानका कोई रूप ही न आ सकेगा, कुछ भी नही है, और प्रतिभास हो जाय तो ज्ञानके सम्यक् मिथ्याका निर्णय क्या ? आचार्यदेव इसपर उत्तर देते है कि यह विकल्पदोष विपर्ययज्ञानमे सम्भव नही है क्योकि यहाँ तो सामने पडे हुए पदार्थमे कुछ दोषके कारण दूसरे पदार्थका प्रतिभास हो रहा है। विपर्ययज्ञानमे ऐसा होता ही है, सामनेकी कोई चीज है, दिख तो रही है पर जान रहे है और कुछ, इसहीका नाम तो विपर्ययज्ञान है।

**स्मृतिप्रमोषमे प्रवृत्तिके कारणोके समाधानकी अयुक्तता**—स्मृतिप्रमोष मे प्रवृत्ति क्यो होती, इसपर जो स्मृतिप्रमोषवादीका उत्तर था कि सीपको चांदी जान लेनेपर अर्थात् वहाँ अधूरी स्मृति होनेपर या स्मृतिके अभाव होनेपर जो मनुष्य उसे उठानेके लिए जाता है सो सत्य और असत्यका विवेक नही रहा इस कारणसे वह उठाने जाता है, यह भी कहना ठीक नही। प्रवृत्ति जो होती है वह अभेदज्ञानसे होगी है उसमे यह बात नही है कि सत्य और असत्यका विवेक नही रहा इसलिए वह आ रहा है। किन्तु एक ज्ञान हुआ और ज्ञान ऐसा हुआ कि जिससे यह समझमे आया कि यह हमारे हितकी चीज है, हमे प्रवृत्ति कर लेना चाहिए, बस इस ज्ञानके कारण वह उठानेकी प्रवृत्ति करता है जैसे सम्यग्ज्ञानमे भी तो प्रवृत्ति होती है, घडेकी जरूरत है, पानी पीना है, लोटाकी आवश्यकता है तो लोटा देखा और ज्ञान कर लिया कि यह लोटा है फिर उसे उठा लेते हैं। तो यह हमारे हितकी बात है यह समझमे आया तो प्रवृत्ति करते हैं। यह बात अलग है कि कभी झूठे ज्ञानमे भी हमे हितकी बात मालूम होती है सो हम वहाँ भी प्रवृत्ति करते हैं।

**स्मृतिप्रमोषमे भेदके अग्रहणकी असिद्धि**—यह भी तो सिद्ध नही हो सकता कि सत्य और असत्यमें विवेकके भेदकी अज्ञानकारी है, अग्रहण है, क्योकि यदि यह मालूम पड जाय किसी भी उल्टे ज्ञानमे कि यहाँ सत्य और असत्यका अभेद हो रहा है, विवेक नही हो पा रहा है तो वह झूठ क्या ? और न मालूम पडे तो विवेक की अख्याति क्या ? यह जाना कि यह चाँदी है, थी सीप, तो उसमे जो यह आपत्ति देते हो कि यह चांदी है इसमे यह इतना अश तो है प्रत्यक्षका और चांदी है इतना अश है स्मरणका। यो दो ज्ञान मिले इसका नाम उल्टा ज्ञान है, अन्य कुछ नही, यो वे कह रहे हैं और जैन सिद्धान्त यह कहता है कि दो ज्ञानोंके मिलनेसे उल्टा ज्ञान नही बनता किन्तु सामनेकी चीजको, हमने प्रत्यक्षको ही तो जाना पर दोषोंके कारण

वह ज्ञान और किस्मका बन गया। था चीज थी कुछ ज्ञान करने लगे कुछ तो इकहरा ही ज्ञान है वहा विपर्यय ज्ञानमे। किन्तु, ये स्मृतिप्रमोष वाले यह कह रहे है कि यह चाँदी है ऐसा जो ज्ञान हुआ इसमे "यह" इतना अश तो प्रत्यक्षका है। प्रत्यक्षसे समझा यह फिर ख्याल आयी चाँदी तो ख्यालका और प्रत्यक्षका वहाँ जोड हो रहा है। यह है वहाकी स्थिति विपर्ययज्ञान अलगसे कुछ नही है, यो मान लोगे तो कोई भी सही इकहरा ज्ञान बन नही सकता। जहाँ हम सच्चे भी ज्ञान कर रहे हो जैसे यह कमण्डल है तो यहा भी हम मोटी तुम्हारी जैसी बात लगा देगे कि इसमे यह तो है प्रत्यक्षका रूप और कमण्डल है स्मरणका अश फिर कोई भी ज्ञान शुद्ध नही हो सकते। सब मिलवा ज्ञान कहलायेगे।

**इद से किंप्रतिभास प्रष्टव्य**—स्मृतिप्रमोषवादियोसे स्याद्वादी कह रहे हैं कि शायद यह कहो कि यह कमण्डल है, इसमे तो कमण्डल ही है और कमण्डलको ही ही जाना इस कारण ज्ञान भेद नही माना गया है किन्तु उल्टे ज्ञानमे थी सीप और जान रहे चादी, इस कारण भेद माना जायगा। सत् पदार्थके ग्रहण करने पर दो ज्ञान नही माने जायेगे कि यह कमण्डल है, इसमे यह तो प्रत्यक्ष हुआ और कमण्डल स्मरण हुआ यह ज्ञान भेद तो विपर्ययज्ञानमे ही सम्भव है। यदि एसा कहते हो तो बात दोनो जगह एक है। यह कमण्डल रखा है और फिर जान रहे कि यह कमण्डल है तो यहा तुम ज्ञान भेद नही मानते ना, ऐसे ही वहा चाँदी तो है नही, है तो सीप, पर जान रहे चादी सो वहा भी दो ज्ञान तो प्रतीतिमे नही आते। वहा ऐसा तो कोई जीव नही सोचता है कि यह रजतमय ख्याल करे, किसी जगह रखी हो चीज फिर उसे जोडे ऐसा तो कोई नही मानता किन्तु सीधे सामने वाले पदार्थमे यो दृढ़तासे मान रहे है कि यह चादी है वहा भी ज्ञान भेद नही है।

**साधनगुण दोषसे ज्ञानकी समीचीनावसमीचनताकी सिद्धि**—बात यो है कि जैसे इन्द्रियमे कोई दोष न हो गुणवान इन्द्रिय हो तो उनसे इन्द्रियोसे हम सद्भूत पदार्थमे एक ज्ञान उत्पन्न करते हैं इसी प्रकार इन्द्रियमे यदि दोष हो, आखोमे कोई खराबी हो तो उन सदोष इन्द्रियोंके द्वारा सदृशताकी वजहसे हम असत् पदार्थोंमे भी एक ज्ञान उत्पन्न कर लेते हैं। यह तो गुण दोषकी बात है। हमारी इन्द्रिय साफ हैं तो हमे सही रूपमें जाननेमे आयगा और इन्द्रियमे दोष है तो कुछका कुछ समझमें आयगा। जहा और कुछ जाननेमे आया वह हे विपर्ययज्ञान और जो सत् पदार्थ है वही जाननेमे आया वह हो गया सम्यग्ज्ञान।

**प्रत्यक्ष और स्मरणमे भेदाग्रहणकी असिद्धि**—यह स्मृति प्रमोष एक प्रभाकर नामके दार्शनिक मान रहे है। उनके यहा भेदका अग्रहण ही सिद्ध नही होता यो कह रहे हैं कि यह चादी है इस प्रकारका जो ज्ञान हुआ उसमे यह तो प्रत्यक्ष है और है चादी है ऐसा स्मरण हुआ, ये दो ज्ञान हुए तो सही तुम्हारे कहनेके अनुसार किन्तु वह स्वरूपमे आविर्भावसे ही तो बनेगा। यदि ये दो चीजें हैं यह चौकी है। यह

कमण्डल है तो कमण्डलका स्वरूप कमण्डलमे होगा। चौकीका स्वरूप चौकीमे। यह बिल्कुल प्रकट न्यारा-न्यारा स्वरूप समझमे आये तब तो यह कहेंगे कि ये दो चीजे है। एक दूसरेका जहा भेद समझमे आ गया वही तो स्वरूपका आविर्भाव कहा जायगा। कमण्डलका जितना स्वरूप है। जितना पिण्ड है उतना कमण्डलमे ज्ञात हुआ और चौकीका जितना स्वरूप है वह सब चौकीमे ज्ञात हुआ तब तो यह कह सकेंगे कि यहा ये दो पदार्थ हैं और हमको ये दो ज्ञान उत्पन्न हुए हैं तो यह चादी है इसमे जो दो ज्ञान बना रहे हो ये जब दोनो बिल्कुल भिन्न भिन्न साबित हो जायें तभी तो कह सकेंगे और यदि यो बनेंगे तो प्रथक् प्रथक् दो ज्ञान हो गये। तो यो भी स्मृति प्रमोप सिद्ध नही होता स्मृति प्रमोपके पक्षमे यह जो कहा था कि यह चादी है इसमे जो सत्य असत्यका विवेक रहा, सही पदार्थ क्या है और झूठा क्या है इतना बोध नही रहा इसका नाम विवेकाख्यति कहा तो तुम्हारे मतमे भेदका अग्रहण नहीं बनता उससे पहिलेकी स्थितिका नाम विवेकाख्याति है। और, ऐसा अभाव तुम्हारे मतमे नही माना गया।

**विपर्ययज्ञान और सम्यग्ज्ञानकी अवस्था**—भैया! सीधी सी बात है सम्यग्ज्ञान और मिथ्याज्ञान। जो पदार्थ जैसा है वैसा ही उसे मान लिया यह तो सम्यग्ज्ञान है और पदार्थको जान तो रहे हैं पर और रूपसे जान रहे हैं इसका नाम मिथ्याज्ञान है। जहा मिथ्या ज्ञान नही होता वह ज्ञान प्रमाण है। जहा विपर्ययज्ञान है वह ज्ञान अप्रमाण है। यो विपर्ययज्ञानका भी स्वरूप कुछ है और सम्यग्ज्ञानका भी स्वरूप कुछ है। दोनो हो तो दोनो बनते हैं। कोई कहे कि दुनियामे विपर्ययज्ञान कुछ नही होता तो सम्यग्ज्ञान भी कुछ न रहेगा। उल्टा ज्ञान तब तो सम्यग्ज्ञानका स्वरूप बने। और सम्यग्ज्ञान हो तो उल्टे ज्ञानका स्वरूप बने। सच न हो दुनियामे तो झूठ किसका नाम है। और झूठ न हो दुनियामे तो सच किसका नाम है। ये दोनोका जोडा चलता है—जैसे सम्यक्त्व और मिथ्यात्व। कोई कहे कि मिथ्यात्व कोई चीज ही नही तो हम कहेंगे कि सम्यक्त्व भी कोई चीज नही है। कोई कहे कि सम्यक्त्व कोई चीज नही है तो हम यह कहेगे कि मिथ्यात्व भी कोई चीज नही है। तो विपर्ययज्ञान कुछ होता है और वह प्रमाण नही है ऐसा बतलानेके लिये प्रमाणके स्वरूपमे यह कहा गया है कि जो स्व और अपूर्व अर्थका व्यवसायात्मक ज्ञान हो वह प्रमाण होता है।

**स्मृतिप्रमोषके विकल्पोमे स्मृतिके अभावरूप विकल्पका निरास**—देखिये! स्मृतिप्रमोपका नाम ही सिद्ध नही है, क्योंकि स्मृतिका प्रमोष इसका अर्थ क्या? ये दार्शनिक यहाँ यह मानते हैं कि हमे किसी वस्तुमे उल्टा ज्ञान हुआ तो वह यही है कि हम कुछ ख्याल कर रहे थे और वह ख्याल गडबड हो गया वही स्मृति-प्रमोप है। तो स्मृतिप्रमोष क्या स्मृतिका अभाव है या अन्य पदार्थका अवभास है या

उल्टे आकारका जान ा है यों अतीत कालका वर्तमानरूपसे ग्रहण है या अनुभवके साथ पानी और दूधकी तरह उसकी अविवेकसे उत्पत्ति है ? क्या अर्थ है स्मृतिप्रमोषका ? पडी थी सीप, जान गए चाँदी तो इसमे यह अन्यमती कह रहा है कि चाँदीका ख्याल आ रहा है और ख्याल आते-आते वह कुछ गडबड हो गयी वही बात हुई, और विपर्ययज्ञान कोई चीज नही है तो वहाँ स्मृतिका अन्यन्ताभाव कहते हो तो स्मरणके अभावमे पहिले देखी हुयी चाँदीकी प्रतीति भी नही हो सकती और स्मरणके अभाव का नाम स्मृतिप्रमोष है, विपर्ययज्ञान हैं। एक आदमी बेहोश पडा है या सोया हुआ है और एक पुरुष उल्टा ज्ञान कर रहा है तो उस बेहोश पडे हुए पुरुषमे भी स्मृतिप्रमोष आ जाना चाहिए क्योकि स्मृतिका अभाव तुमने विपर्ययज्ञानमे भी माना है। और, जो थोडी बात है उसमे भी स्मरणका अभाव है। तो उसमे कुछ फर्क है या नही ? एक आदमी सो रहा है, और एक जगता खडा है तो खडा हुआ व्यक्ति रस्सीको साप जान रहा है तो इन दोनो व्यक्तियोंके ज्ञानमे कोई अन्तर है या नही ? स्मरणका अभाव तो उस सोये हुएके है और स्मरणके अभावसे ही तुम रस्सीको सापका ज्ञान मान रहे उस जगने वालेके भी, तो जब स्मरणका अभाव दोनोंमे बराबर है तो ये जुदे-जुदे प्रभाव प्रभाव क्यो हो रहे हैं उन पुरुषोमे ? स्मृतिप्रमोषका नाम विपर्ययज्ञान नही है किन्तु सामने जो नजरमे आया पदार्थ उसको हमने और पदार्थरूपसे जान लिया इसका नाम उल्टा ज्ञान है।

**स्मृतिके अभावरूप स्मृतिप्रमोषमे सुप्तजागृतका भेद सिद्ध करनेका व्यर्थ प्रयास**—शायद स्मृतिप्रमोष वाले यह कहें कि सोये हुए मनुष्यमे और उस जगने वाले मनुष्यके ज्ञानमे यह अन्तर है कि जानने वालेको तो 'इदम्' यह बोध हो रहा है कि 'यह है'-और सोने वालेको 'यह' ऐसा बोध ही नही है, इससे अलग-अलग प्रभाव है तो पूछते हैं कि 'यह' इसमे आया क्या, प्रतिभासमे आया क्या ? यदि उस जगने वाले पुरुषको यह है, यह साप है, ऐसा प्रतिभासमे यदि रस्सी ही आई तो रस्सी रस्सीरूपसे ग्रहणमे आयी है या सर्पके सन्निधानके रूपसे ग्रहणमें आयी है। यदि उस जानने वालेके ज्ञानमे रस्सी रस्सीके रूपसे ज्ञानमे आये तो वह स्मृतिप्रमोष नही रहा, सम्यग्ज्ञान ही रहा क्योकि रस्सी पडी थी और रस्सी ही जान लें तो सर्पका स्मरण उसे कैसे हो ? जिससे कि स्मृतिप्रमोष बन जाय। कभी ऐसा तो नही होता कि हम कमण्डलका तो ग्रहण कर रहे और हवाईजहाजका स्मरण करने लगे। जिस चीजका हम ग्रहण करेंगे उसका ही तो स्मरण होगा। विपर्ययज्ञानमे जैसे सीपको चाँदी जाना तो सीपका ग्रहण किया तो चाँदीका क्यों स्मरण हो बैठेगा ? यदि यह कहो कि सीप और चाँदी एक समान हैं अतएव प्रतिभासमे तो सीप ही आ रहा, पर चाँदीका स्मरण हो गया। जैसे रस्सी और सर्प एक समान हैं तो प्रतिभासमे तो रस्सी ही आ रही मगर सांपका स्मरण हो गया ऐसा यदि कहोगे तो यह बात युक्त नही है। यह सदृश्यता अकिञ्चित्कर है क्योकि वहाँ तुम्हें जो रस्सी ज्ञात हो रही है वह रस्सीके

स्वरूपसे ज्ञात हो रही है तो सदृश वस्तुका स्मरण कैसे हो जाय। पूरा पदार्थ हमारे ज्ञानमे आया और किसी अन्य पदार्थका स्मरण बनने लगे यह तो नही होता है।

**विपर्ययज्ञानकी स्वरूपसिद्धता**—विपर्ययज्ञान वास्तवमें कुछ चीज है। जैसे शरीरको जान लिया कि यह मैं जीव हू तो यहाँ यह बात नही है कि शरीरमें हम आत्माका ख्याल कर रहे हो और वह ख्याल विकल्प किया यह स्मृतिप्रमोष हुआ किंतु जैसे आत्माका अनुभव रखने वाले योगीश्वर आत्माको लक्ष्यमे लेकर यह मैं आत्मा हू ऐसी दृढतापूर्वक ज्ञान करते हैं इसी तरह अज्ञानी पुरुष भी उस शरीरको लक्ष्यमें लेकर यह मैं आत्मा हूँ ऐसा दृढता पूर्वक ज्ञान करता है, इसमें स्मरणकी कोई बात नही है, उल्टा ज्ञान भी एक साक्षात् ज्ञान है। सच्चा ज्ञान भी साक्षात् ज्ञान है। यह देख रहे हो उसमे कुछ ख्याल कर रहे हो, ऐसी बात नही किन्तु सामने आये हुए पदार्थमें हम जो भी ज्ञान कर रहे है, हम यदि वैसा ही ज्ञान करते रहे जैसा कि पदार्थ है तो वह हो जाता है सम्यग्ज्ञान और अन्य पदार्थोंके रूपसे हम ज्ञान करते है तो वह हो जाता मिथ्याज्ञान। मिथ्याज्ञान एक ज्ञान है वह जहाँ न हो वह ज्ञान सच्चा कहलाता है।

**स्मृतिप्रमोषमे बाधकप्रत्ययकी असिद्धि**—और, देखिये भैया! जब कभी हम कोई झूठ जान रहे हो तो थोडी देर बाद हम उसे यह भी समझ सकते हैं कि जो मैं यह जान रहा था वह झूठ था। तत्त्व तो यह है। जैसे मिथ्यादृष्टि जीव शरीरको आत्मा मान रहा है, धन वैभवको हितकारी मान रहा है तो जग जानेपर अर्थात् मोहनिद्रा टूटनेपर विवेक सूर्यका उदय होनेपर वह जान लेता है कि मैं जो जान रहा था सब झूठ है, अज्ञान है। जैसे कोई सोया हुआ पुरुष सोयी हुई हालतमे झूठ ज्ञान कर रहा है, न घर है, न जगल है, न साप है, न सिंह है किन्तु दिख रहे हैं ये सब कुछ लो यह सिंह मुझे खानेके लिए आना चाहता है, लो यह सर्प मुझे काटना चाहता है यों सोते हुएमे भी बडी घबडाहट रहती है। किसी भी प्रकार वह जग जाय तो नींद खुलनेपर उसे एक बडा आराम मिलता है, विश्राम मिलता है—ओह! कोई घबडानेकी बात नहीं। यह मैं तो अपने घरमे पडा हू, सब आरामके साधन हैं, यहाँ शेर वगैरह कुछ नही हैं, ऐसे ही जब मोहकी नींदमें, उल्टा ज्ञान हो रहा है तो घबडाहट होती है, मेरा यह सब वैभव है, यो मोहकी नींदमें एक कल्पना जगी। अब वह वैभव कुछ घटता सा है तो क्लेश होता है। कुछ बढता सा है तो कुछ खुशी मानता है। न यहाँ कोई खुशीका आधार है और न कोई क्लेशका आधार है, आत्मा तो अपने प्रदेशमात्र है। जितनेमें प्रदेश है, जितनेमे इसका फैलाव है उतनेमें ही तो उसका स्वरूप है। वह ही तो इसका सब कुछ वैभव है। इसके अतिरिक्त आत्माका अन्य कुछ नही है। लोग पर पदार्थोंमें कल्पना जगानेसे कभी क्लेश मानते हैं और कभी खुशी मानते हैं।

**योगीश्वरोकी अर्चाका कारण उनका गुणानुराग**—भैया! हम योगीश्वर

के चरणोकी पूजा क्यो करते है ? उनमे कौनसा गुण है ? उनमे यही तो गुण है कि उनके ऐसे सम्यग्ज्ञानका अभ्युदय हुआ और ऐसा सत्य बोध हुआ कि उनके किसी भी कल्पनामे न तो खेद जगता है और न खुशी जगती है। समस्त पदार्थोको अपने आप से न्यारा समझ रहे हैं। मेरा जो कुछ है वह मेरे परिणमनसे है, परका जो कुछ है वह परके परिणमनसे है ऐसा स्पष्ट ज्ञान होनेसे, मोहकी नीद न आनेसे भेदविज्ञान होने के कारण वे प्रसन्न रहा करते है। यह गुण है योगीश्वरोमे, और वैसी प्रसन्नता चाहते है हम तो जिसको योगीश्वरोके गुणोकी मालूमात हो वही पुरुष तो योगीके गुणोमे अनुरक्त होगा। यह चीज ससारके सङ्कटोसे छुटानेका कारण बनती है। विपर्ययज्ञान का जब अभाव होता है तो यह जीव सम्यग्ज्ञानी बनता है फिर रत्नत्रयमे प्रवृत्त होता है। उस रत्नत्रयके द्वारा यह सदा कालके लिए ससारके सङ्कटोसे छूटता है। हम प्रभु की भक्तिमे यह चाहे कि हे प्रभो ! मेरे मिथ्याज्ञानका अभाव हो, सम्यग्ज्ञानका विकास हो और फिर उस सम्यग्ज्ञानको जानते हुए अपने स्वरूपमे अपना अनुभव बनाये रहूँ। जो पथ आपने ग्रहण किया था, जिस रास्तेसे चलकर आपने ससारके सारे सङ्कटोका अभाव कर लिया वह रास्ता मुझे मिले उस रास्तेसे मेरा गमन हो और मैं ससारके समस्त सकटोसे छूट जाऊँ ऐसा मुझमे विवेक प्रकट हो। नाथ ! मैं यही चाहता हूँ प्रभुभक्ति करके इसके अतिरिक्त अन्य कुछ चाहे यह सब मूढता है।

**अनाकाक्ष प्रभुभक्तिसे लाभ**— भैया ! चाहनेसे मिलता भी नही। प्रभुका नाम जपते रहे और धन वैभव बढनेकी बात खूब सोचें तो सोचनेसे धन वैभव बढ जायगा क्या ? प्रभुभक्ति यदि हमारी निष्कपट चलती है, प्रभुके गुणोका अनुराग करके ही चलती है तो इतना विशिष्ट पुण्यका बध होता है कि जब तक लोकमे रहेगा लौकिक सम्पदा भी आगे बहुत मिलेगी, और यदि इन सासारिक सुखोकी ही चाह करली तो प्रभुभक्ति तो एक ढोग ही रहा। भजन तो उसका हो रहा है जिसकी अन्दरसे चाह है। लोग कहते है कि प्रभुका नाम लेनेसे मनोवाञ्छित वस्तुओकी प्राप्ति होती है, ठीक है पर प्रभुका नाम ले और किसी वस्तुके प्राप्त करनेकी चाह बना ले, किसी चीजकी तृष्णा बना ले तो वह चीज नही प्राप्त होती है। प्रभुका नाम लेते रहनेसे ही मनोवाञ्छित कार्योकी सिद्धि नही होती है। हे प्रभो ! अनादिकालसे चला आया हुआ परको निज माननेका उल्टा ज्ञान मेरा समाप्त हो और मैं निजको निज परको पर जान लूँ। यहाँ एक कामना रखिये प्रभुभक्तिमे। उससे प्रभुके गुणो का हमारे ज्ञानमे विकास होगा और हमारे गुण भी प्रकट हो जायेंगे। सम्यग्ज्ञानसे ही कल्याण होता है, ऐसा निर्णय करके एक सम्यग्ज्ञानका ही यत्न करना चाहिये।

**प्रमाण और प्रमाणभासकी परीक्षा**— परीक्षा मुखसूत्र नाम है इस ग्रन्थ का। परीक्षा करनेके लिये यह मुख है। जैसे किसी मनुष्यकी परीक्षा मुखके द्वारा होती है इसी प्रकार समस्त ज्ञानोकी परीक्षा इस ग्रन्थमे बताई गई है। अतएव सम-

स्त ज्ञानोके परिचय पानेके लिये यह एक मुख है। कौन ज्ञान समीचीन होता है कौन ज्ञान झूठा होता है इस बातका इस ग्रन्थमे वर्णन है। समीचीन ज्ञानका नाम है प्रमाण और मिथ्याज्ञानका नाम है प्रमाणाभास। तो इसमे प्रमाण और प्रमाणाभासका वर्णन किया गया है। प्रमाणका स्वरूप यह बताया गया कि जो स्व और अपूर्व अर्थ का निश्चय कराने वाला ज्ञान है वह प्रमाण है। अर्थात् जो अपने आपका भी निश्चय रखता है कि मैं सही हूँ और बाह्यमे जाननेमे आये हुए पदार्थका भी निर्णय रखता है कि यह पदार्थ यही है ऐसा जिस ज्ञानमे अपना और बाह्य निर्णय बसा हो उसे प्रमाण कहते हैं। और ऐसा जो निश्चयात्मक ज्ञान होता है वह संशय विपर्यय और अनध्यवसायका प्रतिषेध करता है।

विपर्ययज्ञानके स्वरूपकी साधनाका प्रकरण - प्रमाण स्वरूपके सम्बन्ध मे बहुत कुछ वर्णन हो चुका इस प्रसङ्गमे एक दार्शनिक शङ्काकार यह बात रख रहा था कि विपर्ययज्ञान नामक कोई चीज नही है फिर किसका निषेध करनेकी बात तुम व्यवसायात्मक शब्दसे कर रहे हो? अर्थात् यहाँ कुछ दार्शनिक विपर्ययज्ञानका स्वरूप नही बनने देते। जैसे पापका निषेध करना हो तो पापका स्वरूप तो बताना पडेगा ना। पाप बुरा है मगर पापके स्वरूपक तो समर्थन करना ही पडेगा कि इसका नाम पाप है, इसका त्याग करना चाहिए। इसी प्रकार संशय विपर्यय और अनध्यवसाय ज्ञानका स्वरूप तो बताना ही पडेगा और भली प्रकार बताना पडेगा जिसमे कोई दोष न आये ऐसा सच बताना पडेगा, तब तो यह कहा जा सकेगा कि संशय, विपर्यय और अनध्यवसाय जिस ज्ञानमे नही होते हैं वह ज्ञान प्रमाण होता है।

स्मृति प्रमोषवादके प्रयासका स्थल इस स्थलमे स्मृतिप्रमोषवादी कह रहा है कि विपर्ययज्ञान कुछ चीज नही है। केवल एक स्मृतिप्रमोष होता है। स्मृति मायने स्मरण और प्रमोष मायने अभाव, गडबड, अधूरापन। जैसे सामने पडी तो है सीप और जान गए चादी तो स्याद्वाद यह कहता है कि यह चाँदी है ऐसा जो ज्ञान हुआ वह विपर्ययज्ञान है किन्तु स्मृतिप्रमोषी यह कह रहे हैं कि वह विपर्ययज्ञान नहीं है किन्तु चाँदीका स्मरण हो रहा था और वह स्मरण फिर बीचमे चूँकि किया ऐसी झाँकी बनती है कि यह चाँदी है क्योकि चाँदी वहाँ है नही और चादीका स्मरण पूर्ण नही हो रहा तो उस स्मरणमे जो पूरा रूप नही बन सका जैसा कि स्मरण करता है मैं ठीक स्मरण कर रहा हूँ। चादी है इस प्रकारसे समझते हैं। सीपको चादी जानने वाला क्या यह ख्याल मनमे करता है कि मैं ठीक स्मरण कर रहा हूँ? जिस जिस घटनामे मैं स्मरण कर रहा उसमे मेरा ख्याल सही है, ऐसा तर्क उठे वह तो होता है सच्चा स्मरण ज्ञान लेकिन यहा स्मरण तो हो रहा था, किन्तु पूरा रूप नही बन सका, स्मृतिका अभाव हो गया तो यह हो गया स्मृतिप्रमोष, विपर्ययज्ञान कोई चीज नही है।

**स्मृतिके अभावरूप स्मृतिप्रमोषके निराकरणमे इदसे प्रतिभात अर्थके सम्बन्धमे विकल्पोद्घाटन** इसका आचार्यदेव निराकरण कर रहे है कि यदि स्मृतिके अभावका नाम ही विपर्ययज्ञान हो तो स्मृतिका अभाव तो सोये हुए मनुष्योके भी है, और जो जान रहे हैं कि यह चाँदी है उसे भी तुम स्मृतिका अभाव ही बता रहे तो फिर इन दोनो पुरुषोमे फर्क क्या रहा ? इसके उत्तरमे शंकाकारने यह कहा कि इस जगते हुए पुरुषको तो इद यह ऐसा अवभास होता है और सोये हुए पुरुषको ऐसा अवभास नही होता यह फर्क है, अर्थात् जगने वाला तो यो समझ रहा कि यह चाँदी है, तो 'यह' रूपसे अगर सोने वाला जागता होता तो कहते कि दोनोमे कोई अन्तर नही है पर सोने वालेको उस रूपका कोई प्रतिभास नही है ? इस उत्तरपर आचार्यदेव विकल्प उठाकर पूछ रहे हैं कि उस जगने वाले पुरुषको, इसमे प्रतिभास क्या हुआ ? सीप प्रतिभासमे आयी या चाँदी प्रतिभासमे आयी ? उस उल्टा ज्ञान करने वालेको क्या प्रतिभासमे आया यह' के सकेतके द्वारा ?

**सस्थित अर्थके रूपमे प्रतिभास होनेपर स्मृतिप्रमोषकी अनुपपत्ति—** स्मृतिप्रमोषमे यह इस सकेत द्वारा यदि सीप प्रतिभासमे आया तो क्या सीपके धर्मसे युक्त होता हुआ प्रतिभासमे आया या चांदीके सन्निहित रूपसे प्रतिभासमे आया ? अर्थात् इस जगने वाले, उल्टा ज्ञान करने वालेको 'यह' यो जो प्रतिभासमे आ रहा वह सीपके धर्मरूपसे प्रतिभासमे आ रहा क्या ? यदि सीपके ही धर्मरूपसे प्रतिभासमे आ रहा तो वहाँ स्मरणकी गु जाइश ही नही सीप ही पडी है और सीपके ही धर्मरूपसे 'यह' कहकर उसे प्रतिभासमे आ रहा तो स्मृति कहाँ हुई ? फिर स्मृतिका प्रमोष कहाँ रहा ? यदि फिर भी जबरदस्ती स्मृतिका प्रमोष मानोगे तो सभी ज्ञानोंके स्मृतिपना बन बैठेगा। हम जान रहे हैं कि यह चौकी है तो कोई कहेगा कि यह झूठा स्मरण है। किसी भी चीजको फिर हम नही जान सकेंगे। यदि यह कहो कि सामान्य मात्र का ग्रहण वहाँ किया तो यही तो तत्त्व निकला कि सामान्यका प्रतिभास हुआ और असाधारण स्वरूप नही मालूम पडा पर असाधारणस्वरूप उसमे लगा है अन्य वस्तुका प्रतिभासमे इसलिए विपर्ययज्ञान हुआ। "यह" कहकर जो हमने जाना उसमे यदि स्मृतिप्रमोष मानें उस विपर्ययज्ञानमे, तो जो पुरुष जन्मसे तिमिर रोग वाला है, आँखो मे जिसको एक इस प्रकारका रोग है कि उसे दो चन्द्रमा दिखाई देंगे तो 'यह' रूपसे भी देख रहा वह कि यह है चन्द्रमा और उस समय स्मरण कुछ नही हो रहा, क्योकि चन्द्रमा दुनियामे किसीके भण्डारमें नही रखे हैं कि किसी चन्द्रका स्मरण करलें, एक-दम प्रत्यक्ष हो रहा तो वह तुम्हारा सम्यग्ज्ञान बन जाना चाहिए, स्मृतिप्रमोष न रहना चाहिए पर स्याद्वादके यहाँ वह सम्यग्ज्ञान यो नही बनता कि वहाँ दो चन्द्र नही हैं और दो प्रतिभासमे आ रहे हैं। यो यहा भी नही कह सकते कि यह चाँदी है ऐसा जो ज्ञान बना है उसमे सीपके धर्म विशिष्टसे प्रतिभास हुआ है।

**अन्यके सन्निहितरूपसे अवभास माननेमे स्मृतिप्रमोषकी असिद्धि—**

यदि यह कहो कि वहाँ चाँदीका सन्निधान है चाँदी निकट पडी है तब जाना कि चादी है, निकट कुछ नही पडा है किन्तु एक चर्चा चल रही है, किसी तरह निकट पडी सही, उस भावसे निकट पडी या अन्य प्रकारसे, इस प्रकार अगर स्मृतिप्रमोप कहते हो तो यह बात एक तो यो सही नही कि चाँदीका वहा सन्निधान है ही नही। फिर चाँदीके सन्निधानरूपसे ज्ञान कह कैसे दोगे ? और फिर उसके पासमे जो पडा हो उस रूपमे पदार्थका ज्ञान यदि होता है तो उस सीपके निकट अनेक परमाणु आदिक पडे हैं, उनका प्रतिभास क्यों नही हो जाता । अथवा सीपके निकट अनेक चीजें पडी है, खम्भा भी है, पत्थर भी पडे हैं उन सबके रूपसे क्यो नही प्रतिभास हो जाता ? तो यह बात तुम्हारी युक्त नही है कि स्मृतिका अभावका नाम विपर्ययज्ञान है। विपर्ययज्ञान और कुछ चीज नही है। विपर्ययज्ञान तो ऐसा भ्रान्तिरूपमे दृढ ज्ञान है जैसा कि यथार्थ दृढतामे सम्यग्ज्ञान है। जैसे सम्यग्ज्ञानमे शका नहीं होती है ऐसे ही विपर्ययज्ञानमे भी विपर्यय करने वालेको शका नही होती है। और, जिस सम्यग्ज्ञानमे जो पदार्थ पडा है उसमे पदार्थका बोध हो रहा है ऐसे ही विपर्ययज्ञानमे जो पदार्थ पडा है उसका अन्य पदार्थके रूपसे बोध हो रहा है। विपर्ययज्ञान है, स्मृतिके अभावका नाम विपर्यय नही है।

**अन्यावभासरूप स्मृतिप्रमोषकी असिद्धि**—यदि यह कहो कि विपर्ययज्ञान और कुछ नही है। एक अन्य पदार्थका अवभास हो गया इसका नाम विपर्ययज्ञान है तो यह बतलावो कि अन्य पदार्थका अवभास उस ही कालमे होता है या उत्तर कालमे होता है ? यदि कहो कि तत्कालभावी अन्यावभासका नाम विपर्ययज्ञान है तो जिस समय पदार्थको देखा जाय कि सीप पडी है और पदार्थको देखते ही चाँदीका ज्ञान किया तो उस ही समयमे अन्यका अविभास हो यो तत्कालभावी, अन्यावभासका नाम यदि स्मृतिप्रमोष रखोगे, अशुद्ध ज्ञान रखोगे तो उस कालमें जो घट पट आदिक पदार्थ पडे हैं उनका भी ज्ञान हो रहा है। जैसे दूरपर एक चटाईपर रस्सी पडी हुई है उसे देखकर सर्पका अगर अवभास हो गया तो अन्यका अवभास तो होता है उस समय पर चटाईका भी तो अवभास हुआ है। तो जैसे रस्सीको निरखकर सर्पके अवभासका नाम स्मृतिप्रमोष कहते हो तो रस्सीको निरखकर भी जो चटाई आदिकका भी अवभास होता है वह भी स्मृतिप्रमोष हो जाय क्योकि अन्यके अवभासका नाम तुमने स्मृतिप्रमोष रखा। इतना कहनेमे क्यो डरते हो कि उस सामने पडे हुए पदार्थमे अन्यका अवभास हो जाय उसका नाम है स्मृतिप्रमोष क्योकि यदि ऐसा कहोगे तो विपर्यय ज्ञानका वही स्वरूप है। तो तत्कालभावी अन्यावभासका नाम स्मृतिप्रमोष नही। यदि यह कहो कि उत्तरकालभावी अन्यावभासका नाम स्मृतिप्रमोष है, तो वडी गडबडी यो होगी कि उत्तरकालमे अन्य पदार्थका अवभास होनेका नाम स्मृतिप्रमोप है तो पूर्वज्ञान को स्मृतिप्रमोप नही कह सकते। यदि पूर्वज्ञानका नाम स्मृतिप्रमोष रखोगे तो जितने भी पहिले ज्ञान हुए वे सब स्मृतिप्रमोष बन जायेंगे, तो अब पूर्वज्ञान जितने हैं वे सब स्मृतिप्रमोष बन गए। चाहे सम्यग्ज्ञान हो चाहे मिथ्याज्ञान हो।

विपर्ययज्ञानके स्वरूपके समर्थनका प्रयोजन —भैया ! चीज तो यों है कि कोई पदार्थ जिसे हमने लक्ष्यमे लिया जाननेके लिये, वह पदार्थ उस रूपसे जानने मे न आये, किन्तु अन्य रूपसे जाननेमे आये तो उसका नाम है विपर्ययज्ञान । जैसे शरीरको आत्मा जानते है तो यह विपर्ययज्ञान है अथवा इस जीवको शरीररूपसे जान रहे है तो वह भी विपर्ययज्ञान है। जीवको शरीररूप समझना विपर्ययज्ञान है, शरीरको जीवरूप समझना विपर्ययज्ञान है। इसमे स्मृतिप्रमोषकी क्या बात है कि किसीका स्मरण हो रहा था और वह अधूरा रह गया वह स्मृतिप्रमोष है। विपर्यय ज्ञान कुछ चीज नही। यह झगडा इस तरहका समझिये कि कोई पापके स्वरूपको मना करे अजी पापका कुछ स्वरूप ही नही बनता। अपनी दलीले दें, अजी पाप क्या चीज है। जो चीजे बनी है, मिली है वे सब भोगनेके लिए मिली है। जैसे बहुतसे लोग कहते है कि ये पदार्थ जो मिले हैं वे उपयोग करनेके लिए मिले है, जो इनका उपयोग न करे वे मूर्ख हैं। जैसे कहते है कि जिन आलू भटा न खाय वे काहेको जगमे आये ? पाप क्या चीज है जो चीज मिली है उसका उपभोग करलो, इसीलिये तो चीज मिली है। यों कहकर कोई पापके स्वरूपको मना करे तो उसने तो धर्मका ही निषेध कर दिया पाप बुरी चीज है पर पापका स्वरूप समझना लाजमी है। पाप का स्वरूप बनाना तो जरूरी है इसी कारण विपर्ययज्ञानके स्वरूपका समर्थन किया जा रहा है।

प्रत्यक्षाकारमे स्मरणकी भी अलब्धि—विपर्ययज्ञान वास्तवमे अपना स्वरूप रखता है। कोई ख्याल ख्यालकी बात नही, कोई स्मृतिप्रमोषकी बात नही, अन्यावभास भी नही है। क्योकि अन्य पदार्थका अवभास हो रहा है इसे तुम स्मृति-प्रमोष कहते हो तो यह तो बतावो कि वह जो अन्यावभास हो रहा है अर्थात् पडी है सीप, जान रहे है चाँदी और उस चाँदीकी जानकारी बन रही है तो वह बिल्कुल स्पष्ट बन रही है या नही ? यदि स्पष्ट बन रही है तो फिर चाँदीके ज्ञानमे स्मृति-प्रमोष क्यो कहते ? जब सामने वाली चीजका हम सामनेके रूपसे ही ज्ञान करते है उसका नाम तो स्मरण नही, स्मरण तो असमक्ष चीजका होता है, जो सामने न हो। और जब स्मरण होता है तो तत् रूपसे स्मरण होता है वह है चीज। और कदाचित् यह रूपसे भी हो तो यों कहेंगे कि यह है वह चीज ! तो स्मरणमे 'वह' जरूर लगा रहता है, चाहे उसे बोलें अथवा न बोले। यहाँ जब 'यह' शब्दसे जो जाना जा रहा है और उसमे रजतका जो प्रतिभास है वह है बिल्कुल स्पष्ट। तो स्मृतिप्रमोषकी गुञ्जा-इस नही, नही तो समस्त जितने भी प्रतिभास, जानकारी है सब स्मृतिप्रमोष बन जायेंगे। इससे कोई ख्यालके भूलका नाम विपर्ययज्ञान नही किन्तु विपर्ययज्ञान कुछ चीज है। समक्ष उपस्थित पदार्थमे अन्यरूपसे अन्य आकार आ जाय, उसका नाम विपर्ययज्ञान है।

स्मृतिप्रमोषके विकल्पोमे विपरीताकारवेदित्वका विचार—क्या इसका

नाम विपर्ययज्ञान कहते हो कि विपरीत आकार जाननेमे आ गया, यदि ऐसा कहते हो तं बिल्कुल सही बात है इसीका नाम है विपर्ययज्ञान । पदार्थ कुछ है और विपरीत आकार जाननेमे आ गया और यह भी देखलो कि जो विपरीत आकार ज्ञानमे आया है वह बिल्कुल स्पष्ट अर्थका प्रतिभासरूपसे आया है या नही ? यदि स्पष्टरूपसे आया है तो वह तो प्रत्यक्षका आकार है स्मृतिका आकार नही । तो जो चीज हमारे लक्ष्यमे है जिसके बारेमे हम कुछ जान रहे हैं, यदि हम उसे अन्य रूपसे जान जायें तो उसका नाम विपर्ययज्ञान है । जहाँ विपर्ययज्ञान नही होता वह ज्ञान सम्यग्ज्ञान है, निश्चयात्मक है, प्रमाणभूत है । विपर्ययज्ञानके निषेध करनेके लिये इस प्रथम सूत्रमे व्यवसायात्मक शब्द दिया है ।

प्रमाणमे स्वपरव्यवसायात्मकता व हिताहितप्राप्तिपरिहारसमर्थता– जो अपना निर्णय करे और परपदार्थोंका भी निर्णय करे उसका नाम है प्रमाण, सम्यग्ज्ञान । सम्यग्ज्ञानमे यह तारीफ होती है कि वह हितकी प्राप्ति कराये और अहित का परिहार कराये । और, कभी कभी ऐसा भी ज्ञान होता है कि जो जान तो ले, पर न वह कुछ प्राप्ति कराता है और न किसी चीजका त्याग कराता है, होता है ऐसा ज्ञान कि जिसमें केवल उपेक्षा भर रह जाती है, जानकारीमे आ गए पर न मतलब ग्रहणसे है न मतलब त्यागसे है, केवल उपेक्षा रह जाती है । तो भाई, उपेक्षा करना यह भी हितकी प्राप्ति है । सम्यग्ज्ञान जितने होते हैं उन सबमें यह विशेषता है कि हितकी तो प्राप्ति कराये और अहितका परिहार कराये ।

प्रभुस्वरूपके निर्दोष ज्ञानका प्रभाव –जब हम प्रभुके स्वरूपका निर्णय करते हैं तो उसमे यदि संशय हो जाय कि उससे तो हितकी प्राप्ति नहीं होती अथवा विपर्ययज्ञान हो जाय तो उससे भी हितकी प्राप्ति नही और अनध्यवसाय रह जाय कुछ तो उस ओर मुडे पर विकल्पमें कुछ न आये और ग्रहण करनेकी मनमे चाह भी नही है, जैसे कोई अधसोया सा रहता है, मालूम पडना न पडना सब बराबर सा रहता है, यो समारोपोंसे रहित प्रभुस्वरूपका निर्णय हो उसमे हित है । जैसे प्रभुज्ञान मे न तो संशय है न विपर्यय है, न अनध्यवसाय है वह ज्ञान प्रमाण है । प्रभु है केवल ज्ञानभाव और आनन्दभावका पुञ्ज । अब देखिये ! भगवानका ऐसा स्वरूप समझनेमे आनेपर कितना प्रभाव अपने आपमे आता है । प्रभु है केवल ज्ञान और आनन्दका पुञ्ज । जब हम किसी तत्त्वका ज्ञान बनाते हैं तो यह हमारा ज्ञान भी उस आकाररूप परिणम जाता है तब ज्ञान बनता है । जैसे हम चौकीको जान रहे तो यह ज्ञान चूकि ज्ञेयाकार बना । जब हम ज्ञानानन्दमय प्रभुस्वरूपको जानेंगे तो हमारा उपयोग ज्ञानानन्दमयका बनेगा, जब हम प्रभुस्वरूपको समझ सकेंगे तो जब हमारा ज्ञान ज्ञानानन्दमयाकार बना उस कालमे विकल्प नही रहे, आकुलता नही रही तत्काल प्रभाव हमपर पडा और हमने अपना वहाँ हित पाया और अहितका परिहार कर लिया । कोई पुरुष प्रभुस्वरूपको 'ये धन देते हैं, यह अमुक काम करा देते हैं, ये हमे

पैदा करते हैं, मारते हैं" इस तरहसे प्रभुका स्वरूप जानें तो हमारा ज्ञान इसी आकाररूप रहा। तो यह ज्ञान अपनेको न छू सका। है कोई ऐसा प्रभु जो हमे पैदा कर देगा? यदि इस ओर ही दृष्टि रही तो समझो कि हमने अपना कुछ हित नही पाया।

अयथार्थ ज्ञानके खण्डनमे ज्ञान स्वरूपके निर्णयका मुख्य आधार—जो पदार्थ जैसा हैं उसे उसी प्रकार जाननेसे हित मिलता है। तो जो हितकी प्राप्ति और अहितका परिहार कराये उस ज्ञानका नाम प्रमाण है। और तत्त्वके निर्णयके प्रसगमे दार्शनिक क्षेत्रमे जो आपसमे वाद विवाद होता है स्वरूप निर्णयके लिये वह स्वरूप निर्णय तब सम्भव है जब हम पहिले ज्ञानके स्वरूपका तो निर्णय करलें। क्योकि लोग किसी दूसरेसे झगड़ते हैं तो किसी चीजपर नही झगडते हैं किन्तु ज्ञानपर और अक्ल पर झगड़ते हैं। और कभी कभी कह भी दें कि हमने जो ऐस ज्ञान बनाया यह झूठ है। चीजको झूठ कोई नही कहता क्योकि चीज ऐसी है तो झूठ क्या कहे, और चीज नही है तो झूठ क्या कहे? चीज तो चीजकी जगह है। केवल उस वस्तुके विषयमे जो जानकारी बनायी जाती है विकल्प आकार बनता है उसका खण्डन किया जाता तो वाद विवादमे शब्दायमे न तो ईश्वरका खण्डन किया जाता न किसी अन्य पदार्थ का खण्डन किया जाता, किन्तु बोलने वालेकी जानकारीका खण्डन किया जाता कि तुम इस समयमें जो ऐसा अपना ज्ञान बना रहे हो वह झूठ है। तो किसी ज्ञानको झूठ साबित करनेके लिये ज्ञानके स्वरूपको तो हमे समझना होगा कि ऐसी बात जिस ज्ञानमे न मिले उस जानको हम झूठ कह सकेंगे।

समारोपविरोधी ज्ञानके प्रमाणत्वकी व्यवस्था—यो प्रमाणके स्वरूपमें यह समर्थन किया जा रहा है कि जो ज्ञान सन्देहसे रहित हो उसमे उल्टा ज्ञान न कर रहे हो और जिसके विषयमे कुछ निश्चय और निर्णय बना हो वह ज्ञान प्रमाण होता है। इस प्रकार प्रमाणके स्वरूपकी सिद्धिमे यह स्मृति प्रमोपका खण्डन किया जा रहा है कि स्मृतिप्रमोष नामका कोई ज्ञान नही किन्तु वह विपर्ययज्ञान है। और जो विपर्यय ज्ञानको हटा दे जो उल्टे ज्ञानको दूर कर दे उस ज्ञानका नाम है सम्यग्ज्ञान और वह प्रमाणभूत है। प्रमाणभूत अनुमान, तर्क आदिसे सत्य सिद्धान्तकी प्रतिष्ठा की जाती है। सत्य सिद्धान्तकी प्रतिष्ठा करना इस कारण अतीव आवश्यक है कि विश्वके मानव सत्य तत्त्वस्वरूप जानकर सत्पथसे चलकर समस्त सांसारिक सकटोसे मुक्त हो जावें।

विपरीताकारवेदित्वमे स्मृति प्रमोषरूपताकी असिद्धि—विपर्ययज्ञानके स्वरूपके खण्डनमें स्मृतिप्रमोपवादी अब यह विकल्प रख रहें हैं कि विपरीत आकार का ज्ञानमे आना इसका नाम स्मृतिप्रमोप है। इसपर आचार्यदेय कहते हैं कि यह बात तो युक्त ही है और इस हीका नाम विपरीत ख्याति है। विपरीत आकार जानने

में आना यही तो विपर्ययज्ञान है। अब जरा यह बतलावो कि विपरीत आकारका अर्थ क्या ? और उस विपरीत आकारके ज्ञानमे स्पष्ट अर्थका अवभास हो रहा है या नहीं ? जैसे पडी तो है सीप जान रहे चादी तो यहाँ जो अर्थमे विपरीत चांदीका आकार जाननेमे आ रहा है वह स्पष्ट अवभासरूपमे आ रहा है या नहीं ? स्पष्टरूपमे अवभासमे आ ही रहा है। जो जान रहा है उसको स्पष्ट समझमे है कि यह चांदी है तो जब स्पष्ट अर्थका अवभास है तो उसमें स्मृतिका सम्बन्ध कैसे कह सकते। स्पष्ट जो प्रत्यक्षमे झलक रहा है उसका स्मरण तो नही किया जा सकता, क्योंकि इस ज्ञानमें तो प्रत्यक्षका आकार है, प्रत्यक्षरूपसे ग्रहण है अथवा स्मृतिके सम्बन्धके नाम लेनेकी हठ न छोडे तो भी स्वरूप जब स्पष्ट अवभासका मान लिया तो यह स्वरूपसे प्रत्यक्ष ही तो रहा, इसमें स्मृतिरूपता नही रही। इस कारण विपरीताकारवेदित्व याने विपरीत आकारको जाना जाना, इस रूप भी तुम्हारा विकल्प तुम्हारे मन्तव्यको सिद्ध नही करता।

अतीतकालका वर्तमानमे ग्रहण होनेके अविवेकका स्मृतिप्रमोषमे पूर्व-पक्ष— अब चौथा विकल्प रखा जा रहा है इस प्रसङ्गमे कि देखो हुआ क्या ? जैसे पडी तो है रस्सी जान लिया सर्प, तो इस जानकारीके सिलसिलेमे होता है यह कि अतीतकालकी चीज वर्तमान कालमे ग्रहण आ रही है। इससे अतिरिक्त अन्य कुछ ज्ञान नही है, यही स्मृतिप्रमोष है। सर्पको पहिले देखा था, उसका वर्तमान रूपसे ग्रहण बन रहा कि यह सर्प है, इस ही का नाम स्मृतिप्रमोष है। देखिये विपर्ययज्ञानका स्वरूप मिटानेकी हठमे विपर्ययज्ञानके बारेमे क्या-क्या तर्क वितर्क सोचे जा रहे हैं। यह सर्प है ऐसा जो जाना सो स्मृतिप्रमोषवादी कह रहे हैं कि यह विपर्ययज्ञान नही है किन्तु पहिले सर्पको जाना था उस ही ज्ञानका, उस ही पदार्थका यह वर्तमान रूपसे ग्रहण किया जा रहा है कि यह है सर्प। सर्प तो अतीतकालमे था जबकि हमने देखा था, उस अतीतमें देखे हुए पदार्थका हम वर्तमानरूपमे ग्रहण कर रहे हैं बस यह बात है, विपर्ययज्ञान और कुछ चीज नही है।

अतीतकालका वर्तमानकालमे ग्रहण माननेपर स्पष्टवेदनके अभावका प्रसङ्ग—आचार्यदेव कहते हैं कि यदि अतीतकालका वर्तमानरूपसे ग्रहण होनेका ही नाम स्मृतिप्रमोष है, विपर्ययज्ञान है, तो जैसे अन्य-अन्य भी स्मरणमे आते हैं तो स्मरणमे आये हुए पदार्थका एक ऐसा प्रत्यक्ष स्पष्ट जानकारी तो नही हुई ना। जैसे आपका कोई भाई बम्बईमे काम करता है, आप यहाँ बैठे हुए उस भाईका स्मरण करोगे तो स्पष्ट वेदन तो न होगा। एक परोक्षरूपमे, ख्यालरूप विकल्प बनेगा। एक मित्रको सामने देख रहे हैं तो सामने बैठे हुएको देखनेमे जैसी स्पष्ट जानकारी बनती है ऐसा क्या ख्यालमे आने वाले पदार्थकी इतनी स्पष्ट जानकारी होती है ? नही होती है। लेकिन यहाँ जो रस्सीको साँप जान रहे हैं तो इस सर्पज्ञानकी तो स्पष्ट जानकारी बन

रही है, स्मरणकी तरह अस्पष्ट जा:कारी नही है। त। यदि अतीतलकामे वर्तमानरूप से ग्रहणका नाम स्मृतिप्रमोप हो तो उसका स्पष्ट वेदन न होना चाहिए लेकिन वेदन स्पष्ट होता है।

अतीन्द्रिय ज्ञानमे स्पष्टता माननेसे सर्वज्ञताकी सिद्धि - शायद यह कहो कि इस विपर्ययज्ञानमे इस स्मृतिप्रमोषके प्रसङ्गमे ऐसी ही विलक्षणता है कि अतीत कालकी बातोका स्पष्टरूपसे अधिक जानकारी बन रही है अर्थात् वहाँ सर्पका तो स्मरण है। उसे देखा था १० दिन पहिले, किन्तु उस भूतकालमे जाने हुए पदार्थकी आज सामने अधिक स्पष्ट जानकारी बन रही है। तो कहते है कि इस तरह तो सर्वज्ञसिद्धि हो जायगी। ये स्मृतिप्रमोषवादी प्रभाकर सर्वज्ञ नही मानते जब स्मरणमे भी इन्द्रिय का उल्लघन करके स्पष्ट सम्वेदन हो गया तो भूतकालके जितने भी पदार्थ हैं, भविष्य मे जितने भी होगे उनका भी यदि किसीको प्रत्यक्ष स्पष्ट सम्वेदन होता है तो उसका निपेध क्यो करते ? क्योकि जैसे यहाँ पर सर्पकी स्मृतिमे भी जब इन्द्रियके विना एक स्पष्टता आ गयी तो सर्वज्ञदेवके इन्द्रियाँ है नही तो अतीतकाल और भविष्यकालके पदार्थोकी जानकारीकी स्पष्टता आ जाना चाहिए। यदि यह कहो कि इस विपर्ययज्ञान मे तो परम्परासे इन्द्रियके ही कारण वैशद्य ह ता रहता है तो यह बात यो युक्त नही कि इसी प्रकार तो सभी हमारी स्मृतियाँ है, सबमे परम्परा इन्द्रियका सम्बन्ध है तो उसका भी स्पष्ट सम्वेदन हो जाना चाहिए। यो स्मृतिप्रमोष तुम्हारा सिद्ध नही होता।

अनुभवके साथ क्षीरोदकवत् अविवेकसे उत्पाद माननेका पूर्वपक्ष और उसके विकल्प - अब अन्तिम विकल्प है यह कि अनुभवके साथ पानी और दूधकी अविवेककी उत्पत्ति हो इसका नाम स्मृतिप्रमोष है। जैसे पानी और दूध मिल जाये तो उसमे एकताका अनुभव जगने लगना, अविवेक हो जाना, पानी कहाँ है, दूध कहाँ ऐसा अलग-अलग विवेक नही बनता इसी प्रकार यह चाँदी है इस प्रकारका जो विपर्ययज्ञान हुआ उसमे भी यह और चाँदी इन दोनो ज्ञानोका अविवेकमे एकमेकपना बन गया है तो पूछते हैं कि अविवेक नाम किसका है ? क्या भिन्न-भिन्न दो सत् पदार्थो का अभेदसे ग्रहण हो जानेका नाम अविवेक है ? या ने भिन्न-भिन्न सत् दो ज्ञानोका अभेदसे ग्रहण हो जानेका नाम अविवेक है या भिन्न-भिन्न सत् दो ज्ञानोका सयोग हो जानेका नाम अविवेक है ? अथवा एक ज्ञानके बाद अन्तरङ्ग हुए बिना दूसरा ज्ञान जग जानेका नाम अविवेक है ? यहाँ तीन विकल्प रखे है। अर्थात् जैसे वहाँ सीपको यह चादी है ऐसा ज्ञान किया तो स्मृतिप्रमोपवादियोका कहना यह है कि वहाँ हुए तो दो ज्ञान हैं- एक तो यह और दूसरा ज्ञान यह हुआ कि चाँदी है तो "यह" तो प्रत्यक्ष आया और चाँदीका स्मरण आया। यो जो दो ज्ञान होते हैं उन दो ज्ञानोका जहाँ अभेदरूपसे ग्रहण हो गया उसका नाम स्मृतिप्रमोष है, यदि अलग-अलग ही ये ज्ञान रहते तो एक कहलाता प्रत्यक्ष और एक कहलाता स्मृति, लेकिन इनका तो अभेदरूपसे

ग्रहण बन रहा। यह चांदी है, दो ज्ञान भिन्न नहीं दिख रहे किन्तु दो ज्ञानोंका एक बन रहा है।

क्षीरोदकवत् अविवेकसे उत्पादकके विकल्पोंका निरसन --अब यहाँ समाधानमें कहते हैं कि क्या वे दो ज्ञान भिन्न भिन्न हैं ? और, फिर अभेदका ग्रहण हो रहा क्या ? यदि ऐसा है तो इसका ही नाम विपरीत ख्याति है। दो ज्ञानोंमे सश्लेश होनेका नाम अविवेक कहा सो भी युक्त नहीं। ज्ञानोंमे सश्लेष तो बन ही नहीं सकता। जो मूर्त पदार्थ हो उनका सम्बन्ध हुआ करता है। प्रत्यक्ष ज्ञान हो वह भी ज्ञान है, स्मरण ज्ञान हो वह भी ज्ञान और ज्ञानका सम्बन्ध क्या ? आकाशका सम्बन्ध क्या ! तो ज्ञानोंमे सयोग सिद्ध नहीं होता। सयोग तो मूर्तिक पदार्थोंमे ही हुआ करता है। इस कारण यह भी पक्ष तुम्हारा सही नहीं है। अब अतिम बात कही जा रही है कि यदि यह मानो कि बिना अन्तरालके तुरन्त ही नया ज्ञान बन गया। इसका नाम स्मृति प्रमोष है याने जैसे आँखें खोलकर देखा और यह ज्ञान हो गया कि यह चांदी है तो पहिले तो हुआ ज्ञान 'यह" और ठीक अनन्तर तुरन्त ज्ञान हुआ कि चांदी है तो यह बिना अन्तरालके तुरन्त अनन्तर दूसरा ज्ञान बन गया इस का नाम स्मृति प्रमोष है। यदि यो कहते हो कि अनन्तर ज्ञान बन जानेसे स्मृतिप्र-मोष बन जाता तो समस्त स्मरणोके बाद होने वाले जितने भी ज्ञान हैं सबको स्मृति प्रमोष कह दो। जैसे जब हम अग्निका अनुमान कर रहे हैं कि इस पर्वतमे अग्नि होना चाहिये धुवा होनेसे। तो उस अनुमेय अग्निका पहिले कुछ स्मरण किया फिर उसका अर्थ किया। फिर थोडी देरमे अग्निको प्रत्यक्ष देख लें तो उस ही अग्निके स्म-रणके बाद कितने ज्ञान होते चले जा रहे हैं। तो वे सबके सब ज्ञान स्मृतिप्रमोष बन जायेंगे। केवल ख्याति बन जाय, झूठ बन जाय सो ऐसा तो है नहीं। तब आपका स्मृतिप्रमोष सिद्ध नहीं है।

विपर्ययज्ञानकी सीधी नीति--बात यह है कि कभी कभी इन्द्रियमे दोष होनेके कारण पदार्थका और प्रकारसे ज्ञान हो जाता है। किसीको कम दिखता हो या अन्यरूपसे दिखता हो कम चमत्कृत वस्तु भी अधिक चमत्कृत दिखती हो, ऐसे दोषकी स्थितिमे सीप चांदीरूपसे जाननेमे आ रही है यह है विपर्ययज्ञान और उस विपर्ययज्ञानके प्रतिषेधके लिए प्रमाणके स्वरूपमे व्यवसायात्मक शब्द दिया है। जो ज्ञान व्यवसायात्मक हो वह ज्ञान प्रमाण होता है। यह बात विपर्ययज्ञानके स्वरूपके समर्थनमें कही जा रही है।

द्विचन्द्रवेदनमे स्मृतिप्रमोषकी असिद्धि --इस प्रसङ्गमे एक निर्णयकी बात और रखी थी --यदि उल्टे ज्ञानमे स्मरणका सम्बन्ध माना जावे तो जब कोई जन्मसे नेत्रका दोष वाला पुरुष किसी चन्द्रको निरखता है तो दो चन्द्र दीखते हैं तो वहाँ स्मरण किसका हुआ ? किसीका नहीं ना। तो उसको कैसे स्मृतिप्रमोष सिद्ध करोगे?

इसके उत्तरमे यदि शङ्काकार यह कहे कि दो चन्द्रका जो वेदन होता है वह स्मरण ही है। दो चन्द्रका ज्ञान हो जाना यह सीधा स्मरण है। तो फिर इसका अर्थ यह हुआ कि इन्द्रियसे उस ज्ञानका कोई ताल्लुक नही रहा, आप देख लो जितने भी स्मरण ज्ञान होते हैं उन ज्ञानोमे क्या कान करते है? आपको बम्बईमे रहने वाले किसी मित्रकी याद आयी तो क्या इस स्मरणज्ञानमे आपके नेत्र, कान जिह्वा अथवा नासिका वगैरह इन्द्रिया काम करती हैं? ये कोई इन्द्रिया काम नही करती है। तो आखो से देखा चन्द्रमा और नेत्रोके दोपसे वहाँ दिख गए दो चन्द्रम तो उन दो चन्द्रमावोके दिखनेका नाम यदि स्मरण कह रहे हो तो इसका अर्थ यह हुआ कि दो चन्द्रमाका ज्ञान करनेमे इन्द्रियका कोई ताल्लुक नही रहना चाहिये, पर ताल्लुक है। और, इस इन्द्रियके ताल्लुक वाले इस कल्पित स्मरण मे तुम इन्द्रियका सम्बन्ध मानो तो सारे स्मरणमे इन्द्रियका सम्बन्ध बनना चाहिए अन्यथा इस द्विचन्द्र वेदनमे भी इन्द्रियसम्बन्ध नही होना चाहिये पर ऐसा तो देखा नहीं गया है। यहा तो नेत्रसे देखते है तो दो चन्द्र दीखा करते हैं। और, इसी कारण फिर इन्द्रियका विकार भी सिद्ध नही होता। यदि स्मरणसे दो चन्द्र दिख गए तो स्मरणमे इन्द्रिया कोई काम नही करती यह नियम है न नेत्र, न कर्ण, आदि फिर उसमे विकारकी बात ही क्या रही? तो यह भी सिद्धि नहीं बनती कि दो चन्द्रका वेदन होना ही स्मरण है।

**विपर्यय ज्ञानमे स्मृतिका असहयोग**—भैया! सीधी सी तो बात है। जैसे दो चन्द्रमा दिखे तो यह भी उल्टा ज्ञान बना। जैसे रस्सीको सर्प जाना तो यह भी उल्टा ज्ञान है, सीपको चाँदी जाना तो यह भी उल्टा ज्ञान है, सीपको चाँदी जाना तो यह भी उल्टा ज्ञान है, शरीरको जीव जाना तो यह भी उल्टा ज्ञान है, जीव ज्ञान है, ये सब मिथ्याज्ञान है, इसमे स्मरणकी कौनसी बात है। लक्ष्यमे जो चीज सामने आयी, जाना तो उसे ही ना। तो उस ही रूपसे जान लेते तब तो वह सम्यग्ज्ञान था, पर अन्यरूपसे जान लिया तो उसका नाम मिथ्याज्ञान हो गया।

**प्रत्यक्षाकारोको स्मृतिरूप माननेपर सभी ज्ञानोमे सदेहकी आपत्ति**—देखिये इन प्रत्यक्षाकारोको भी स्मृतिया माननेपर तो किसी भी बातमे हम प्रमाणत्व नही स्थापित कर सकते। यदि कही चादी भी पडी है और उसे चाँदी है यह जान लिया तो इसमे भी यह बात आ सकेगी कि क्या हमारा यह ज्ञान स्मृतिमे स्मृतिप्रमोष है। या सत्य प्रतिभासमे स्मृतिप्रमोष है क्योकि स्मृति माननेके लिए उत्तरकालमें प्रत्यय हुआ करता है। जैसे जाना कि यह चाँदी है, थोडी देरमे यह जाना कि अरे यह! चाँदी नहीं है। तो जो उत्तरकाल यथार्थ ज्ञान किया वह बाधक ज्ञान बना तब यह चित्तमे बैठा कि वह स्मृति प्रमोष था। तो जब हम किसी भी सही पदार्थको जान रहे हो तो जब हम किसी भी सही पदार्थको जान रहे हो तो जब तक यह निश्चय न हो जाय कि अब इस ज्ञानके बाद इस ज्ञानको झुठला देने वाला दूसरा ज्ञान नहीं बनेगा तब वह सही माना जायगा। तो यो तो सभी ज्ञानोमे प्रमाणता नही आ सकती,

जिस चाहेकी हम शङ्का कर बैठेंगे। बिल्कुल निकट यह चौकी है इसे जान लिया कि यह चौकी है। कुछ हम इसमे यह बाट देखें कि इस ज्ञानमे बाधा देने वाला दूसरा ज्ञान न हो तो हम जान सकेंगे कि यह चौकी है इतनी बाट हेरनेकी क्या जरूरत पडती है ? सीधा है, प्रत्यक्ष देखा और जान गए। पदार्थको यदि अन्य रूपसे जाना तो विपर्ययज्ञान है और उस ही रूपसे जाना तो वह सम्यग्ज्ञान है। तो विपर्ययज्ञानकी मनाई नही कर सकते। और, न यह कह सकते कि उल्टे ज्ञानमे दो ज्ञानोका सम्बन्ध है, यह चादी है यह भी ज्ञानमे आया और चांदी है यह स्मरण ज्ञानमें आया, यों दो ज्ञानोका नाम स्मृति नही है इस कारण यह बात बिल्कुल ही ठीक कही गई कि विपर्ययज्ञानका निराकरण व्यवसायात्मक विशेषणसे होता है।

अपूर्वार्थविशेषणसे धारावाही ज्ञानके प्रमाणत्वका निराकरण—अब स्वरूपको पुन समझ लीजिए। आचार्यदेवने प्रमाणका स्वरूप यह कहा है—जो निज का और अपूर्व अर्थका निश्चय कराये वह ज्ञान प्रमाण होता है। ऐसा स्वरूप बतानेमें सब दोष टल गए एक ज्ञान होता है धारावाही। धारावाही ज्ञान उसे कहते कि किसी एक पदार्थको जाना और जितने रूपसे जाना, उतने ही रूपसे उस पदार्थको बराबर जानते रहे तो उसका नाम धारावाही ज्ञान है। वही वही लगातार जाना जा रहा है उसे धारावाही कहते हैं। वह ज्ञान प्रमाण नही माना जाता है जैसे कोई पागल पुरुष किसी एक ही शब्दको ५० बार बोलता रहता है तो उसकी कोई कीमत भी समझता है क्या ? उसकी कोई कीमत नही है। इसी प्रकार जो पदार्थ हमारे एक बार जानने में आ गया, जाननरूपसे आ गया उससे कुछ भी न बढकर उस ही रूपसे पचासो बार जानना यह धारावाही ज्ञान प्रमाणभूत नही माना है। जैसे जान लिया कि यह चौकी है। अब इसे १०-२० बार बोलते जायें—यह चौकी है यह चौकी है, यह चौकी है यो कोई बार-बार वही शब्द बोलता जाय तो लोग तो सुनकर उसे ऊब जायेंगे। और, बादमे उस बोलने वालेको मूढ भी बतावेंगे। आज इसका चित्त क्या बन गया, तो एक ही पदार्थको बराबर उस ही रूपमे जानते जाये वह धारावाही ज्ञान है, वह प्रमाण नही है, यह बात इससे सिद्ध है कि इस स्वरूपमे अपूर्व विशेषण दिया है जो अपूर्व अर्थको जाने वह प्रमाण है। धारावाही ज्ञान अपूर्व अर्थको नही जानता जो पूर्वअर्थको जाने, एक उस ही एकको जाने, एक ही जाने वह प्रमाण नही है। अपूर्व अर्थ यह विशेषण देनेसे धारावाही ज्ञानकी प्रमाणताका निराकरण होता है, और व्यवसायात्मक शब्द देनेसे सशय, विपर्यय और अनध्यवसाय इन तीन कुज्ञानोका निराकरण होता है।

अपूर्वार्थके प्रस्तावमे शका—बात यह ज्ञानके स्वरूपकी कही जा रही है। ज्ञान कैसा होना चाहिए कि वह सम्यक् माना जा सके। इस प्रसङ्गमे यह बात कही जा रही है कि जो ज्ञान नये-नये पदार्थको जाने, नई-नई जानकारी किया करे वह

ज्ञान प्रमाण है। जिसे एक बार जान लिया उसे ही ५० बार जानते रहे उसे प्रमाण नही कहा। इस बातको सुनकर एक शंकाकार यह कहता है तो लोकमे प्रायः सभी मनुष्य एक पदार्थका बारबार ज्ञान करते दिखाई देते है तो फिर क्या वे सब अप्रमाण रूप हो जायेंगे। ऐसा तो नही है, क्योंकि वहाँ भी प्रवृत्ति देखी जाती है तो फिर इस तरह तुम्हारी बात यहाँ कैसे सिद्ध हो। जैसे जो भोजन आज जाना वही कल भी जाना था, वही रोज-रोज जानते है इसी प्रकार आगे भी वे सारे पदार्थ वैसेके ही वैसे जानें जायेंगे जैसा कि पहिले ज्ञान बना था। तो अपूर्व अर्थका जानना प्रमाण है ऐसा कहनेपर तो ये सब अप्रमाण बन जायेंगे। कल तो जान रहे थे कि यह दूकान हमारी है और आज भी जान रहे कि यह दूकान हमारी है तो बराबर उसी ज्ञानको जाननेका नाम प्रमाण नही रखा, इसे अप्रमाण कह दिया तो हम जो यह बराबर जान रहे हैं क्या यह प्रमाण नही है ?

**अर्थपरिच्छित्तिविशेषसे अपूर्वार्थताका परिचय**—इसपर आचार्यदेव उत्तर देते है कि यहा ये सब प्रमाण है क्योकि इन ज्ञानोसे हमारी प्रवृत्तियाँ भी बनती हैं वही भोजन आज जाना और हम खाने लगे, तो प्रवृत्ति प्रमाणमे ही तो होती है। सो वह सब प्रमाण तो यों बना कि कलका खाया हम भूल गये। कल जो बात हुई थी वह पुरानी बन गई। अब उसीको आज नये ढङ्गसे जान रहे हैं। जैसे वही भोजन आपने कल किया मान लीजिए, वही आज खानेको बैठेंगे तो आपको वहा कुछ अपूर्व मानना पड़ेगा, हम कुछ नई चीज खा रहे है, नया स्वाद ले रहे हैं, नया ज्ञान कर रहे है। यह चीज वही है यद्यपि, लेकिन समय गुजर जानेके बाद फिर उस ही पदार्थको जानने लगनेमे वह नई चीज सी बन जाती है। अर्थका हमने परिज्ञान किया वहा हमने विशेष बात जाना और लगातार जाने हुए पदार्थमे कुछ विशेष-विशेष जानते रहे तो यह भी प्रमाणभूत है। जैसे वृक्षको देखा पहिले तो यह जाना कि यह वृक्ष है, फिर जाना कि यह बडका वृक्ष है तो उस ही वृक्षको हमने अब भी जाना पर कुछ विशेष जाना। यह घडी है, फिर जाना कि यह अमुक कम्पनीकी है, यह ऐसी बढिया चलती है अथवा इतनी घटिया है। उस ही बारेमे कुछ विशेष बात जानते रहे तो तो यह सब प्रमाणभूत है।

**प्रमाणका प्रभाव**—प्रमाणका यह प्रभाव होता है कि वह किसी न किसी प्रकारकी प्रवृत्ति हितप्राप्ति, अहित परिहार या उपेक्षा बना दे। जैसे एक आत्माको हमने जाना तो पहिले सामान्यरूपसे जाना, आत्मा है, दर्शन है, चारित्र है, शरीरसे न्यारा है तो विशेष-विशेष जानना वह तो प्रमाणभूत है और उससे कुछ नई-नई बातें जानते हैं तो उसमें उमङ्ग बढती है और बडा संतोष उत्पन्न होता है। इतनी ही बात हमने कल जानी थी, वहीकी वही बात हम आज भी जान रहे है, जिन बातोंको पहिले जाना था अब भी हम उन ही बातोंको जान रहे हैं तो भी वही चीज कहला-

येगी पुरानी चीज न कहलायेगी। एक बार जाननेके बाद भी उसका विस्मरण हो जाय या उसके बाद अन्य अन्य जानकारी होने लगे और तब फिर हम पुरानी ही बात को यदि जाने तो उसे भी हम अपूर्व अर्थका ज्ञान कहेंगे।

**प्रमाणका फल और लाभ**—भैया ! अपूर्व पदार्थका ज्ञान होना यह प्रमाण है और इस ज्ञानमे प्रसन्नता है, हितकी प्राप्ति है, अहितका परिहार है और जहाँ उपेक्षा करने योग्य है वहाँ उसकी उपेक्षा रूप परिणमन है वही हित प्राप्ति है। यों सम्यग्ज्ञान संशय विपर्यय अनध्यवसाय तीन ज्ञानोका प्रतिषेध करता है। जो इस दोष से रहित हो ऐसा जो सच्चा निर्णय करने वाला ज्ञान है वह प्रमाणभूत होता है। इस ज्ञानकी परीक्षामे जो असत्यवादोके पक्ष आयेंगे उनका खण्डन किया जायगा। तुम्हारा यह ज्ञान यों सही नही है। इस प्रकार ज्ञानके दोष क्या हुए, ज्ञानके गुण क्या हुए इसकी परीक्षा कर लेना एक बहुत अधिक न्यायसे और दृढतासे ज्ञान करनेकी इच्छा करने वालेको पहिले आवश्यक है कि वह ज्ञानके गुण और ज्ञानके दोष समझले कि ऐसा गुण हो तो वह ज्ञान सही है और यदि दोष हैं तो वह ज्ञान झूठा है उस ही ज्ञानकी यहाँ परीक्षा की जा रही है।

**अपूर्वार्थका विवरण**—स्व और अपूर्व अर्थका निश्चय करने वाला ज्ञान प्रमाण है। इस प्रमाणके स्वरूपमे अब अपूर्व अर्थका विवरण चल रहा है। अपूर्व अर्थ सीधा भाव यह है कि जिसे नही जाना उसे जानना। जाने हुएको जानते रहना प्रमाण नही कहा गया है। जो पदार्थ एक बार जान लिया उस ही को बराबर जानते रहना इसमे प्रमाणका कोई फल नही है। प्रमाणका फल है हितकी प्राप्ति करना और अहित का परिहार करना, या उपेक्षा भाव करना और अज्ञान दूर होना। ज्ञानके ४ फल है तो जिस पदार्थको एक बार जान लिया उसको निरन्तर दुहरानेसे, जानते रहनेसे न तो हितकी प्राप्ति और न अहितका परिहार है वह तो एक उन्मत्त जैसी चेष्टा है। तथा उपेक्षा भाव भी नही आता है, और न अज्ञान निवृत्तिका फल है क्योंकि प्रथम बारके जान लेनेसे ही अज्ञान निवृत्ति हो गयी थी। तो ज्ञात अर्थको पूर्व अर्थ कहते हैं और अज्ञात पदार्थको अपूर्व अर्थ कहते हैं। जो नही जाना गया उसका जानना सो सम्यक् ज्ञान है और प्रमाण है। इस ही अपूर्व अर्थकी व्याख्या सूत्र द्वारा कर रहे हैं।

अनिश्चितोऽपूर्वार्थः ॥ ४ ॥

**अपूर्वार्थ शब्दका क्षेत्र**—जो अपने स्वरूपसे या आकार विशेष रूपसे अवगत न हो, अनवगत है ऐसा सब कुछ अपूर्व है। जो ज्ञान द्वारा समझा न हो वह सब-अपूर्व अर्थ है। इसमे यह जानना कि अपूर्व अर्थका एकाग्र हठ नही है। ज्ञात अर्थको फिरसे भी जानते रहना यद्यपि अप्रमाण है। मगर ज्ञात अर्थसे कुछ विशेषताको लेकर जानना, कुछ प्रयोजनको लेकर जानना सो प्रमाण है। जैसे आत्माका ज्ञान कर लिया

अब उस आत्माका ज्ञान कर लिया तो उस आत्माका ज्ञान निरन्तर करते रहना योग्य है। उसकी दृष्टि बनाये रहे तो उस ज्ञानने एक प्रयोजन बनाया बीच मे उपयोग बिगड़नेकी सम्भावना है रागादिक होनेकी सम्भावना है, उनके निराकरणका वहाँ प्रयोजन बना हुआ है और फिर बारबर आत्माके जानते रहनेसे विशुद्ध आनन्द होता है कुछ विशेष विशेष अन्त प्रवृत्तियाँ चलती रहती है और फिर लोकव्यवहारमे जिस किसी को भी जाना कि यह कोई मनुष्य आ रहा, फिर जाना कि यह अमुक आदमी है, इस तरह कुछ विशेषताको लेकर जानते रहे तो वह भी अपूर्व अर्थकी तरह है। ऐसा भी भाव अपूर्व अथमे भरा होता है। ऐसे अपूर्व अर्थका व्यवसाय करने वाला ज्ञान प्रमाण होता है।

**प्रमाणस्वरूपमे अपूर्वार्थ विशेषण देनेसे धारावाही ज्ञानके प्रमाणत्वका निरसन** – अपूर्व अर्थ शब्द देनेसे केवल उस ज्ञानका निराकरण किया है जो ज्ञान निष्प्रयोजन जाने हुएको ही उतनेके ही उतने रूपमे बराबर जानता रहे, न उसका कोई प्रयोजन है, ऐसे धारावाही ज्ञानकी प्रमाणता नही है। उसका निराकरण करनेके लिए अपूर्व अर्थ विशेषण दिया है। अब किन किन दशाओमे जाने हुए भी पदार्थ अज्ञातकी तरह है, अपूर्वकी तरह हो जाते हैं, उन स्थितियोको बतानेके लिए ५ वाँ सूत्र कह रहे है।

**दृष्टोऽपि समारोपात्ताहक् ॥ ५ ॥**

**ज्ञात पदार्थकी भी समारोपके सम्बन्धसे अज्ञातसमता** – 'दृष्ट अपि समारोपात् तादृग् भवति' प्रतिपन्न अर्थ भी, देखा जाता हुआ पदार्थ भी समारोप आ जानेके कारण न जानेकी तरह, अदृष्टकी तरह हो जाता है। किसी भी पदार्थको जान लिया था। बीचमे सशय हो गया या मिथ्याज्ञान बन गया या अनध्यवसाय बन गया तो फिर वह उसे जाने तो अपूर्व अर्थ है वह। जैसे कल भी भोजन किया था, आज भी भोजन करेंगे। तो ऐसा भोजन अनेक बार किया गया पर बीचमे अनध्यवसाय हो गया था। उसकी ओरसे चित्त हट गया था। तो जो कल खा चुकनेके बाद तुरन्त जो स्थिति थी वह अब तो आज नही है। जैसे मानो कल १० बजे भोजन किया था, आज भी उसी स्थितिमे वही भोजन करे तो उसमे क्या फर्क रहा? सिर्फ स्थिति बदल गयी, अनध्यवसाय हो गया था, बल्कि यहाँ तक हो गया कि बिना खाये उस भोजनके रसका भी परिज्ञान नहीं हो सक रहा है। जैसे कल भी खाया था तो ऐसी जब स्थितियाँ बन जाती हैं तो ज्ञात किए हुए भी पदार्थ अज्ञातकी तरह हो जाते हैं।

**आत्माके निरन्तर ज्ञानमें ज्ञानफल**—कल आत्माकी निरन्तर बात सुनी थी, अब २३ घटा समय गुजर जानेपर आत्माकी ही बात फिर सुनी जा रही है। तो

क ई कहे कि यह क्या रोज–रोज आत्मा–आत्माका ही व्याख्यान दिया जा रहा है। तो उससे यह कहो कि यह क्या रोज–रोज ऊधम मचा रखा है कि वही द ल रोटी जो कल खाया था आज भी वही खाया, जब देखो तब वही दा न रोटी खाते, यह क्या ऊधम सा मचा रक्खा है ? तो वहाँ तो यह समाधान मिल जाता कि हमारा यह ऊधम नही है, क्षुधा है वेदना है, उसके बिना शरीर चलता नही है वह ऊधम नहीं है। तो ऐसे आत्माका भी यह बारबारका परिज्ञान यह सब सप्रयोजन है और इतना सप्रयोजन हैं कि होना तो यह चाहिए कि निरन्तर बिना अन्तराल अधिकसे अधिक समय आत्माका निर्विकल्परूपसे एक स्वरूप परिज्ञान चलता रहे, उसका फल यह हूं गा कि सदाके लिये ससारके सकटोसे छूट जायेंगे, निर्वाण प्राप्त होगा।

अपूर्व अर्थके ऐकान्तिक अर्थका निषेध— तात्पर्य यह है कि जो पदार्थ एक बार जान लिया वह भी अज्ञातकी तरह हो जाता है यदि सशय विपर्यय और अनध्यवसाय वहाँ आ जाय। केवल अज्ञात अर्थका ही नाम अपूर्व अर्थ नहीं है किन्तु ज्ञात भी अर्थ हो और उसमे सशय आदिक आ जाये तो वह भी अज्ञात अर्थात् अपूर्व अर्थ हो जाता है। जैसे कि जिन शास्त्रोका अध्ययन किया है, पढ चुके हैं, पर बीचमे अभ्यास छ ट जानेसे वे शास्त्र भी न पढेकी तरह हो जाते हैं, इस प्रकार भी अपूर्व अर्थका निश्चय कराने वाले जितने भी ज्ञान है वे सब ज्ञानप्रमाणरूप हैं। तब यह बात सामान्यरूपसे तो कहना चाहिये कि अज्ञात अर्थको जानसे वाला ज्ञान प्रमाण है पर इसमे अज्ञातका अर्थ लगानेमे सर्वथा एकान्त हठ न करना चाहिए। ज्ञात अर्थ भी समारोप होनेके कारण अर्थात् सशय, विपर्यय, अनध्यवसाय ज्ञान आ जानेके कारण अज्ञात हो जाता है और फिर उसका ज्ञान प्रमाणभूत हो जाता है। चाहे वस्तु जान ली गई हो अथवा न जानी गई हो, जिसमे निर्दोष अर्थ परिच्छेद बने, पदार्थका विज्ञान बने कुछ अपूर्व तत्त्वकी झाँकी आये तो वह प्रमाणभूत है, उसमे कोई दोष नही आता।

विशेष अर्थ परिच्छित्तिसे अपूर्वार्थका निर्णय—कोई यह पूछे कि जो पदार्थ जान लिया गया है। उस ज्ञात पदार्थमे जो दूसरा ज्ञान बनाया है तो कौनसी विशेषता कर रहा है जिससे वह प्रमाण बन जाय ? एक बार जिस पदार्थको जान लिया उसे फिर दुबारा जान लिया तो इस द्वितीय ज्ञानने कौनसी विशेषता उत्पन्न कर दी जिससे वह प्रमाण कहा जाने लगा ? उत्तर यह देख लीजिये, अगर विशिष्ट प्रमा उत्पन्न हुई है अर्थात् पदार्थका कोई विशेष मर्म ज्ञात हुआ है तो उसे प्रमाण मान लीजिये और वरीना वही बिना प्रयोजन उतने ही रूपमे बारबार ज्ञान कररहा हो कोई तो वह मान लीजिये। यो समझ लीजिये कि जिसे बिना प्रयोजन बिना किसी परिणामके उन्मत्त पुरुष पचासो बार कहता रहता है उनका कोई फल नही मिलता ऐसे ही जो जाने वह तो अप्रमाणभूत है। और विशेष विशेष अर्थका मर्म जानते जायें तो वह सब ज्ञान कार्यकारी है और प्रमाणभूत है, हाँ विशिष्ट उसमे कुछ परिच्छेदन हो

ज्ञान हो तो वह प्रमाण है। न हो विशेषज्ञान तो वह प्रमाण नही है। विशेषज्ञान होनेपर भी अधिगत जाने हुए पदार्थमे भी यदि यह कहने लगे कि कुछ नही किया तो, जो नही जाना गया है उसमे भी विशेष जानकारी बने तो वहाँ भी कुछ नही किया समझिये। सो कुछ विशेष जानकारी आ जाय वही ज्ञानका करना कहलाया। चाहे जाने हुए पदार्थमे विशेष जानकारी आये चाहे न जानेमे विशेष जानकारी आवे, जहाँ विशेष तत्त्वकी जानकारी बनती उसे प्रमाण कहते हैं।

केवलज्ञानके प्रमाणत्वका शकासमाधान अब यहाँ यह शका हुई है कि केवलज्ञान तो ज्ञात-ज्ञातको ही बारबार जानता रहता है उसे प्रमाण कैसे माना जाय ? उसे धारावाही ज्ञान मान लेना चाहिये क्योकि जो जाना था उसीको बारबार जाना गया ना। उत्तर - प्रथम बात तो यह है कि दार्शनिक क्षेत्रकी कोटिमे केवलज्ञानमे न हम प्रमाणताका ख्याल करे, न अप्रमाणताका ख्याल करें, जहाँ पदार्थका निर्णय किया जा रहा है वहा प्रमाणताका और अप्रमाणताका दार्शनिक क्षेत्रमे विश्लेषण किया जाता है और फिर केवलज्ञानमे उस ही पदार्थको बारबार जानते रहने का फल वहा अनन्त आनन्द पडा ही हुआ है। ऐसा फल यहा धारावाही ज्ञान करने वालेको नही मिलता। एक वहा ऐसी स्वाभाविक बात है, उनका वह अनन्त आनन्द अविशेष आनन्द है, विशिष्ट आनन्द नही किन्तु व्यापक सामान्य आनन्द है। विशिष्ट आनन्दका अर्थ है तरगित आनन्द। जिसमे चढाव उतार हो, विषय बदले वहा जो आनन्द होता है उसे तो समझिये विशिष्ट आनन्द और जहा चढाव उतार नही, परका विषय नही, परका आश्रय नही वहा यद्यपि वह आनन्द सब आनन्दोसे विलक्षण है लेकिन उसे विशिष्ट नही कहा किन्तु एक सामान्य कहा। जो कि अनन्त काल तक वहीका वही बना रहेगा। ऐसे विलक्षण व्यापक सामान्य एक स्वरूप आनन्दकी प्राप्ति मे समर्थ ऐसा ही यह ज्ञान हो रहा है।

सर्वज्ञदेवका विलक्षण अविशिष्ट ज्ञानानन्द— सर्वज्ञदेवका आनन्द विशिष्ट आनन्द नही है और उनका ज्ञान भी विशिष्ट ज्ञान नही है, विलक्षण ज्ञान जरूर है। जैसा कि साधारण समस्त ससारी जीवोमे नही पाया जाता ऐसा अलौकिक विलक्षण ज्ञान है किन्तु उस ज्ञानको हम विशिष्ट यो कहते कि जिस ज्ञानमे चढाव उतार नही है, जिस ज्ञानमे विषयकी बदल नही है, अब कुछ जाना फिर कुछ जाना, जिस ज्ञान परिवर्तन भी नही चलते ऐसा एकस्वरूपज्ञान सामान्यज्ञान है। और, यही कारण है कि केवलज्ञान जैसी परिणतिकी ज्ञानस्वभावमे मग्नता हो जाती है। हम लोगोका स्वभाव है एकस्वरूप। और, ज्ञान चल रहा है नानारूप। हमारे ज्ञानस्वभावमे जो एक रसता और साम्य है, हमारी वर्तमान ज्ञानपरिणतिमे एकरसता और साम्य नही है तो हम लोगोके ज्ञान और आनन्द तो विशिष्ट होते है, पर भगवानका ज्ञान और आनद अविशिष्ट है। अविशिष्ट ज्ञान और आनन्दमे निराकुलता है और विशिष्टज्ञान और

आनन्दने क्षोभ भरा हुआ है। लोकमें विशेषका महत्त्व है, पर अध्यात्ममे सामान्यका महत्त्व है। किसी मनुष्यका परिचय देनेके लिए लोग यदि उसका महत्त्व न माने देना चाहे तो कहते—अजी यह तो साधारण मनुष्य है, और किसीका महत्त्व बढाना हो तो कहते कि साहब यह तो हमारे गावके विशिष्ट पुरुष है। लोकमे विशिष्टताका महत्त्व बढाया जाता है, पर अध्यात्मक्षेत्रमे कुछ भी विशिष्टताकी बात बनाये तो वह तो वह तरङ्ग है, औपाधिक है, स्वभावके प्रतिकूल है, एक फिट होने वाली बात नही, मग्नताके प्रतिकूल है अतएव सब विशिष्ट परिणतियाँ महत्त्वहीन हैं।

विशिष्ट प्रमासे प्रमाणत्वकी व्यवस्था यहा दार्शनिक क्षेत्रमे प्रमाणकी व्यवस्था की जा रही है। उत्सर्ग रूपमे यह बात रखी है कि जो अज्ञात अर्थका ज्ञान करे वह ज्ञान प्रमाण है पर इससे सर्वथा अज्ञात न ले लेना। अज्ञात अर्थका ज्ञान करना भी प्रमाण है, और ज्ञात अर्थमे, जाने हुए अर्थमे, कुछ विशेष ज्ञान करना सो भी प्रमाण है और जाना हुआ अर्थ यदि भूल जायें, उस बीच संशय आ जाय, विपर्यय आ जाय या कुछ अनध्यवसाय हो जाय तो उसका भी ज्ञान करना प्रमाणभूत है।

अपूर्वार्थके अज्ञातैकान्तवादमे अप्रमाणसे प्रमाणव्यवस्थाकी आपत्ति—एकान्तसें यदि अनधिगत अर्थको जानने वाले ज्ञानको ही प्रमाण माना जाय तो यह बात सिद्ध यो न होगी कि देखिये किसी भी पदार्थका हमने ज्ञान किया तो यह ज्ञान किया तो यह ज्ञान हमारा प्रमाणभूत है ऐसा निश्चय होता है सम्वादसे। सम्वादका अर्थ है कि उस ज्ञानकी मजबूतीके लिए जो एक और नई झलक बनी जिसमे विसम्वाद हट गया उस सम्वाद ज्ञानसे निश्चय होता है कि यह ज्ञान सही है, वहाँ अपने आपके लिए सो जिस समय ज्ञान हुआ उस ही समय वह ज्ञान सम्वाद कर लेता, निर्णय रख लेता कि मैं सही हू। पर जब कोई विसम्वादकी कोटिमे रख दे कि तुम्हारा ज्ञान सही है क्या, जरा निर्णय करो तो उसके निर्णयके लिए दूसरा ज्ञान बनता कि नही बनता। तो प्रमाणकी प्रमाणता द्वितीय सम्वादी ज्ञानसे होती है। तो द्वितीय जो निर्णय करने वाला ज्ञान बना, उसने किसके बारेमे निर्णय किया ? ज्ञात पदार्थके बारेमे, और ज्ञात पदार्थके बारेमे निर्णय करने वालेको तुम सर्वथा अप्रमाण कर रहे तो इसका अर्थ यह हुआ कि प्रमाणकी प्रमाणताका निर्णय करने वाला अप्रमाण ज्ञान है। तो भला अप्रमाणसे प्रमाणका कोई निर्णय भी बन सकता है ? कितनी सूक्ष्मता के साथ बात रखी गई है। इससे यह हल न करें कि सर्वथा अज्ञात अर्थको ही जानने वाला ज्ञान प्रमाण है। प्रमाणका यह अर्थ रखिये, स्वरूप बनाइये कि विशिष्ट अर्थका जो जानन करे वह प्रमाण है। चाहे अज्ञात अर्थमे कुछ विशेष मर्मको जनाया हो चाहे ज्ञात अर्थमें कुछ विशेष मर्मको जनाया हो, विशेष अर्थको जो जाने उसे प्रमाण कहते हैं।

आत्मलाभहेतुतासे सम्यग्ज्ञानकी व्यवस्थाकी एक दृष्टि—यहाँ तक यह

बात कही गई है कि देखिये प्रमाण करना क्यो जरूरी है ? सच्चा ज्ञान बनानेसे लाभ क्या होता है ? वह लाभ जहाँ जहाँ मिले उससे तो निश्चय करिये कि यह सम्यग्ज्ञान है। प्रयोजनीभूत ज्ञान है। सम्यक् जा निज आत्मा हो उसका सम्यक् करनेके लिये भला करनेके लिये जो ज्ञान बनता है वह सम्यक् ज्ञान है, इस तरह भी अर्थ कर दें तो कोई अत्युक्ति न होगी। इसमे थोडा यह तो कहा जा सकता कि लोक व्यवहारमे तो लाभ और किस्मके भी माने जाते और मोक्ष मार्गमे लाभ और किस्मके माने जाते। तो भाई जहाँ सुखप्राप्ति होती हो और जिस ढङ्गसे होती हो उस ढङ्गके लिए वहाँ वहाँ वे सब ज्ञान प्रमाण हैं।

सत्यके विशिष्ट कक्षोका एक उदाहरण— देखिये जैसे सत्यके बारेमे चार जगह वर्णन किया है, सत्य महाव्रत, भाषासमिति, उत्तम सत्य और वचन गुप्ति, इन चारका प्रयोजन सत्यसे है, और इन चारमे सत्यकी प्रतिष्ठा बढती जाती है। महाव्रतसे भाषासमितिमे, उससे बढकर उत्तम सत्यने, उससे बढकर वचनगुप्तिमे, सत्य महाव्रतमे सत्य बोलना है इतना नियन्त्रण है। चाहे वहाँ किसी भी बारेमे बोला जाय, सत्य महाव्रतका उद्देश्य नही मिटा, पर भाषा समितिमे नियन्त्रण और बढ गया कि आप सत्य महाव्रतके अन्तर्गत सत्य तो बोलिये किन्तु परिमित वचनोसे बोलिये और प्रिय वचनोसे बोलिये और हितके प्रसङ्गमे बोलिये। उत्तम सत्यमे अब और नियन्त्रण बढा कि केवल आत्महितमे ही बोलिये। जितना मात्र आत्मासे सम्बन्ध हो उतना बोलिये, उत्तम सत्यका यह नियन्त्रण और बढ गया। और वचनगुप्तिमे समस्त नियन्त्रण हो गया कि बोलिये ही नही, मौनपूर्वक रहिये।

सम्यक् असम्यक्की किन्ही स्थितियोमे उपेक्षाकृत भी व्यवस्था— जैसे चार प्रकारोमे सत्यके दर्जे बढ गए और इन दर्जोके मुकाबलेमे कोई गृहस्थ अपना व्यापार दूकान बिल्कुल सत्य बोलकर करता है, एक दाम बोलेगा वही लिखा पढी करेगा जो गृहस्थीमे सत्य कहा जाता है। पूर्ण सत्यके साथ अपना व्यापार करता है लेकिन वे आत्माके ससर्गी वचन नही हैं। वे लोक व्यवहार और आजीविकाके वचन हैं अतएव असत्य हैं। सत्य बोलकर भी व्यापारके वचन असत्य कहलाते है। जहाँ आत्मलाभ होता हो बस उन ज्ञानको ज्ञान कहा है और प्रमाणभूत कहा है। ऐसे ज्ञानके फलमे ४ बातें ही हुआ करती हैं अज्ञानका विनाश हो जाना, यह तो लाजमी रहता है। इसके अतिरिक्त फिर तीन बाते ऐसी है कि किसीके तीन भी हो जाये, किसीके दो भी हो जायें और किसी के एक भी रहे। वह है हितकी प्राप्ति और अहितका परिहार और उपेक्षा भाव, ये चार परिपाक सम्यग्ज्ञानके होते है इसको दृष्टिमे रखतेहुए प्रमाणके स्वरूपकी यहाँ व्यवस्था की जारही है और यह समर्थन किया जा रहा है कि जो अपूर्व अर्थ का परिज्ञान करे वह ज्ञान प्रमाण होता है।

अपूर्व अर्थकी दृष्टान्तपूर्वक व्याख्या—प्रकरण यह चल रहा है कि अपूर्व

अर्थका निश्चय करने वाला ज्ञान प्रमाण तो है, किन्तु उसका सर्वथा अपूर्व अर्थका निश्चय करने वाला यह अर्थ न लगाना चाहिए। जाना हुआ भी पदार्थ बीचमे संशय, विपर्यय, अनध्यवसाय हो जानेसे न जाने हुएकी तरह हो जाता है और जाने हुए पदार्थमे भी कुछ और विशेषता मर्मकी जानकारी बननेपर वह भी अपूर्व अर्थ कहलाता है इस कारण सर्वथा अज्ञान करना यह इसका भाव नही है। और, भी देखिये जैसे पहिले वृक्षको जाना फिर थोडी देर बाद जाना कि यह बडका वृक्ष है तो यह वड है इस तरहका ज्ञान ज्ञात अर्थमे हुआ या अज्ञात अर्थमे ? सर्वथा एकान्तवादी तो यह कह रहे है कि वह ज्ञात अर्थमे हो गया तो क्या वह अप्रमाण हैं। किसीने पहिले अज्ञातदशाके अनन्तर ही वृक्षमे जाना जब भी वह प्रमाण ज्ञान है। पश्चात् उस ज्ञात वृक्षमे वटवृक्ष है ऐसा जाना तब भी वह प्रमाण है। वृक्ष है यह तो सामान्य ज्ञान हुआ और वटवृक्ष है यह विशेष ज्ञान हुआ।

सामान्य विशेषका तादात्म्य होनेसे अपूर्वार्थं विशेषणकी व्यापक क्षेत्रता—और भी सोचिये वृक्षमे और वटमे सामान्य विशेषका परस्पर तादात्म्य है या नही कि वृक्ष अलग पडा है और वट अलग खडा है ? उस ही पदार्थमे सामान्य ज्ञान तो बना वृक्ष और विशेषज्ञान बना यह वट वृक्ष है। तो सामान्य और विशेषका तादात्म्य हुआ ना ? तो जब सामान्य विशेषका तादात्म्य हुआ तो सामान्य जान लिया गया था पहिले। तो ज्ञान अर्थका ही ज्ञान अर्थका निश्चय करनेको ही प्रमाण कहते हैं, यह बात युक्त नही बैठती। उस ही वृक्षमें पहिले यह जान लिया कि यह वृक्ष है तो पूर्व ज्ञानमे तो वृक्षका अस्तित्व आया और पश्चात् जाना कि यह वट है सो उत्तर ज्ञानमे वटका अस्तित्व आया तो इस समयका अस्तित्व याने वटका अस्तित्व पूर्वके अस्तित्वसे भिन्न है या अभिन्न है भिन्न तो नही है, उस ही वृक्षमे वह वटपना है और वह पहिले जान लिया था तो इससे यह निश्चय करिये कि चाहे वस्तु पहिले जान ली हो अथवा न जान ली हो उसमे किसी विशेष तत्त्वका, पदार्थका परिज्ञान हो तो वह अपूर्व अर्थका ही परिज्ञान है। यदि ऐसा कहो कि कथचित अज्ञात हो गया, था तो वह ज्ञात ही मगर किसी दृष्टिसे अज्ञात बन गया तो यही तो स्याद्वादमत है। वह ज्ञात भी है और अज्ञात भी है। सामान्यरूपसे जाना हुआ है, विशेषरूपसे नही जाना हुआ है तो अपूर्व अर्थका यह भाव समझना कि कोई विशेष जानकारी बने उसका नाम प्रमाण है।

निश्चयान्तरोकी भी सप्रयोजनता—भैया ! इस प्रसगमे यह भी नही कह सकते कि जो पदार्थ एक बार निश्चित हो चुका उसमे फिर अन्य निश्चय करनेसे क्या प्रयोजन है अर्थात् जो एक बार जान लिया गया फिर उसका और और निश्चय करनेसे क्या लाभ है, यह तो एक मूर्खता भरी बात बनेगी, यह भी नहीं कह सकते क्योकि किसी पदार्थका दुबारा निश्चय करनेपर दृढ आदिककी साधकता बनती है।

जैसे पहिले तो वस्तुमात्रका निश्चय किया और फिर बादमे निश्चय और करते हैं तो यह सुखका साधन है या दु खका साधन है इस प्रकारका और विशेष निश्चय बनता है और इस निश्चयके बाद फिर यदि दु खका कारणभूत है-तो उसको छोड दिया है और सुखका साधनभूत है तो उसे ग्रहणकर लिया जाता है। प्रमाणके स्वरूपमे यह बात बताई जा रही है कि कुछ नवीन मर्मका ज्ञान हो वह प्रमाण है और उस नवीन मर्मके ज्ञानके साथ हित प्राप्ति अहित परिहार ये लगे हुए है और इसीसे वह सुखका अथवा दु खका साधन है यह भी निर्णय बन जाता है। तो किसी पदार्थको बारबार जानना कोई दोष नही है लेकिन कुछ न कुछ विशेषताके लेकर जाननेसे यहाँ प्रमाणता आती। सुखका साधन जानकर सुखमे प्रवृत्त हुई, दु खका साधन जान कर उसका परिहार हुआ तो बारबार समझना, निश्चय करना यह प्रयोजन नही है।

**निश्चयान्तरोकी मान्यता बिना विपर्ययज्ञानसे भी हिताहितप्राप्ति-परिहारका प्रसङ्ग**—अन्य अन्य निश्चय न मानेगे तो विपर्ययज्ञानके द्वारा भी इष्टका उपादान और अनिष्टका परिहार करनेका प्रसङ्ग आ जायगा। जैसे पडी तो थी सीप जान लिया चाँदी, एक बार जान लिया दुबारा जाननेकी जरूरत नही समझते तो जाननेपर फिर चाँदी उठा ली तो क्या चाँदी मिल जायगी ? तो विपर्ययज्ञानसे भी इष्टका उपादान और अनिष्टके त्याग बन जानेका प्रसङ्ग आ जायगा। तो अपूर्व अर्थसे मतलब है कोई नये तत्त्वकी झलक बनना, नई पद्धतिसे जानकारी बनना। इष्टका ग्रहण अनिष्टका परिहार हो जाय यह सब अपूर्व अर्थ ही कहलाता है। और, देखिये यह तो जानने वाले लोगोकी विशेषता है। किसीको एकबारके देखनेमे ही पदार्थका पूर्ण पुष्ट ज्ञान हो जाता है और किसीको उस पदार्थके जाननेमे अनेक ज्ञान जगते है तब उसका निश्चय होता है। तो अनेक ज्ञान जगें इससे कही भी सब ज्ञान अप्रमाण न बन जायेंगे। उन सब ज्ञानोमे उत्तरोत्तर कुछ विशेषताकी जानकारी चल रही है।

**एक पदार्थमे उत्तरोत्तर अनेक ज्ञानोकी प्रवृत्ति**—जैसे किसी पर्वतमे धुवाँ उठता है तो उसे देखकर जाना कि यह अग्नि है। तो सर्वप्रथम तो एक व्याप्ति ज्ञानमे इस तरह अग्निका स्मरण बनता है कि देखो जहाँ धुवाँ होता है वहाँ अग्नि पायी जाती है और जहाँ अग्नि है वहाँ धुवाँ पाया जाता है, अग्नि न हो तो धुवा नही होता, धुवा नही हो तो अग्नि नही होती। इस तरहसे अग्निका एक सामान्य रूपसे परिज्ञान बना ना, फिर उसका इस पर्वतमे अग्नि है ऐसे किसी क्षेत्रका सम्बन्ध जुडा कर अग्निका ज्ञान बना और फिर प्रचुर मात्रामे है या कम रूपमे है इस प्रकारके आकारको लेकर ज्ञान बना और जब आगे जाकर वहा अग्निको देख लिया तो प्रत्यक्ष आकारमे वहाँ अग्निका ज्ञान बना। एक ही पदार्थमे जो उत्तरोत्तर विशेष पद्धति लेकर ज्ञान बनता गया वह ज्ञान प्रमाण है। अत. जो सर्वथा अपूर्व अर्थका विज्ञान है वह प्रमाण है ऐसा कहना युक्त नही है। यद्यपि प्रमाणभूत ज्ञान अपूर्व अर्थ सम्बन्धी होता

है, बाधासे रहित होता है, लेकिन उसमे सर्वथा एकान्तवाद कर लीजिए कि जो बिल्कुल ही अज्ञान हो अब तक न जाना गया हो, उसका ज्ञान प्रमाणभूत है ऐसा एकान्त न कर सकेंगे।

**प्रत्यभिज्ञानमे ज्ञात अर्थका विज्ञान**—और भी देखिये - एक ज्ञान होता है प्रत्यभिज्ञान। प्रत्यक्षसे कुछ चीज देखी और उसके सम्बन्धमें यह ख्याल आया कि वह वही चीज है जिसे हमने कल निरखा था या अमुक देशमे देखा था तो यहाँ जो यह प्रत्यभिज्ञान हुआ यह तो जाने हुए पदार्थके बारेमे ही ज्ञान हुआ तो प्रत्यभिज्ञान अप्रमाण हो जाना चाहिए। किसी मनुष्यको आपने कलकत्तामे देखा था, आज वह सामने आया तो उसको निरखकर यह ज्ञान बनता कि हमने उसे कलकत्तामें निरखा था तो यह ज्ञान सही ही तो है। लेकिन जाने हुए पदार्थका ही तो ज्ञान किया ना। और तुम यह एकान्त कर रहे हो कि जाने हुए पदार्थका ज्ञान करना प्रमाण नही है। जो न जाना हो उसे जानना प्रमाण है। जब प्रत्यभिज्ञान अप्रमाण बन बैठेगा तो किसी पदार्थको तुम नित्य नही सिद्ध कर सकते। आत्मा नित्य है यह कब सिद्ध कर सकेंगे ? आत्मा यह वही है जो पहिलेसे था ऐसा वर्तमान अवस्थामे और पूर्व अवस्थावोंमें एकत्वका ज्ञान बनेगा तभी तो नित्यता सिद्ध होगी। यह सर्वथा अपूर्व अर्थको जानने वाले ज्ञानको प्रमाण कहने वाले नित्यवादी सिद्धान्तके हैं तो सर्वथा अज्ञात अर्थको प्रमाण माननेपर फिर नित्यताकी सिद्धि नहीं बन सकती। तो नित्य तो तब माना जायगा जब यह ध्यान आये कि यह पहिलेसे चला आया आगे तक रहेगा तो पूर्व और उत्तर अवस्थावोमे रहने वाले एकत्वका परिज्ञान होनेसे नित्य समझा था। तब ज्ञात अर्थकी जानकारी भी प्रमाण है यह भी तो सिद्ध हुआ और इसमे अपूर्व अर्थ भी बसा हुआ है और ज्ञात अर्थको भी जाना है।

**एकत्व सादृश्य आदि प्रत्यभिज्ञानोमे ज्ञात अर्थके ज्ञानकी प्रमाणता**—कलकत्तामे निरखा था जिस पुरुषको उसका स्मरण हुआ यही हुआ एक पूर्व अवस्था का बोध और वर्तमानमे निरख रहे हैं कि यह है यह हुआ प्रत्यक्ष। अब इन दोनो अवस्थावोमे कुछ एकत्वका ज्ञान किया जा रहा यह वही है, यह हुआ अपूर्व अर्थ। ज्ञात भी अर्थ हुआ किन्तु उसके सम्बन्धमे अपूर्व अर्थका ज्ञान हो तो वह प्रमाण होता ही है। सर्वथा अपूर्व अर्थकी बात युक्त नही बैठ सकती। प्रत्यभिज्ञान तो अनुभूत अर्थको ग्रहण करता है। जैसे जङ्गलमे जा रहे हैं वहाँ रोझ देखा, रोझको देखकर यह ज्ञान किया कि यह तो गायके समान जानवर है तो यहा यह रोझ है यह जाना और गायके समान है यह जाना तो इसमें प्रत्यक्षमे आया हुआ है रोझ और उसमें उस स्मरण किये हुए गायकी सदृशता बैठायी गयी है। तो इसमे रोझको एक बार देख लिया तब तो वह ज्ञात हो गया ना और गायको पहिले देखा ही था वह भी ज्ञात है तो ज्ञात अर्थको जाननेपर भी यह उसके समान है ऐसा जो परिज्ञान है वह तो बराबर

प्रमाणभूत है। उसमे अपूर्व अर्थ भरा है प्रत्यक्षमे स्मृतिकीका सादृश्य।

प्रत्यक्ष और स्मरणसे ज्ञात अर्थमे ही प्रत्यभिज्ञानकी उद्भूति—अनुभूत अर्थको ही ग्रहण करता है यह प्रत्यभिज्ञान क्योकि जो स्मरणसे और प्रत्यक्षसे जाना गया है उस ही पदार्थमे प्रत्ययभिज्ञानकी प्रवृत्ति होती है। न प्रत्यक्षमे आया हो न स्मरणमे आया हो वहाँ तो प्रत्यभिज्ञान नही बनता क्योकि विना प्रत्यक्षके, विना स्मरणके यदि प्रत्यभिज्ञान बन जाय तो जैसे हम यहाँके भाईमे यह ज्ञान करते है कि यह आदमी वह है जिसे कलकत्तामे निरखा था तो इसी प्रकार मेरु आदिकमे भी प्रत्यभिज्ञान करलें जिसका न कभी प्रत्यक्ष हुआ, न स्मरण हुआ उसको भी प्रत्यभिज्ञानसे जान लें। यो अटपट अनेक प्रत्यभिज्ञान होने लगेगे। इस कारण यह ठीक ही है कि प्रत्यभिज्ञान अनुभूतमे, जाने हुए पदार्थमे ही होता है।

प्रत्यभिज्ञानके विषयको अज्ञात बतानेका प्रयास और निराकरण— शायद यह कहो कि पूर्व अवस्था और वर्तमान अवस्थामे रहने वाला जो एकत्व है उस एकत्वको जाना प्रत्यभिज्ञानने। जाने हुएको नही जाना, जानी हुई तो प्रथम अवस्था है और उत्तर अवस्था है, प्रत्यभिज्ञानने न तो प्रथम अवस्थाको जाना और न उत्तर अवस्थाको जाना किन्तु उन दोनो अवस्थावोमे जो एकत्व है उसको जाना। इस कारणसे यहाँ यह दोष न लग सकेगा कि ज्ञातको जाना। अज्ञातको ही नही जाना गया है। तो उत्तरमे पूछा जा रहा है कि पूर्व अवस्था और उत्तर अवस्थामे रहने वाला जो एकत्व है, वह एकत्व उन दोनो अवस्थावोसे न्यारा है अथवा अभिन्न है? यदि कहे न्यारा है तो यह बात तो अयुक्त है। कहाँ न्यारा है? पूर्व और उत्तर अवस्थाओसे न्यारे किसी एकत्वमे प्रत्यभिज्ञानकी प्रवृत्ति नही हो सकती क्योकि प्रत्यभिज्ञान तो प्रत्यक्ष और स्मरणको जाने गए पदार्थके सम्बन्धमे ही हो रहा है। अन्यथा याने यदि पूर्व और उत्तर अवस्थासे जुदा कही एकत्व है और उसका प्रत्यभिज्ञान किया तो किसी अन्य पदार्थमे क्यो नही एकत्व जोड दिया? यह मनुष्य वही है जिसे कलकत्तामे देखा था ऐसा जो एकत्व जोडा जा रहा है वह एकत्व उस कलकत्तामे दृष्ट अवस्थासे जुदा है और वर्तमानमे देखी गई अवस्थासे भी जुदा है तो कोई तीसरा चौथा आदमी है वह भी उन अवस्थावोसे जुदा है तो अन्य मनुष्यमे क्यो न एकत्व जोड दिया, उसमे ही क्यो एकत्व जाना जा रहा जिसे पहिले देखा था और अब देखा जा रहा है, इस तरह एकत्व भिन्न नही है। तो यह मानना होगा कि वह एकत्व अभिन्न है। यदि प्रत्यभिज्ञानने ज्ञातको जाना यह सिद्ध हो गया तब दोनो अवस्थावोसे वह एकत्व कथंचित् अभेद सिद्ध हो गया तो यह बात आयगी कि अनुभूत अर्थको ग्रहण किया प्रत्यभिज्ञानने। अत. यह बात नही कहना था कि जो सर्वथा अज्ञात हो उस ही पदार्थको जानना प्रमाण है न ज्ञात हो फिर भी उसमें कुछ नवीन-नवीन बात समझी जाय अथवा विशेष सुखका साधन बने इस शैलीसे समझा जाय तो वह सब ज्ञान प्रमाण है।

**सर्वथा अज्ञात अर्थके ज्ञानको ही प्रमाण माननेपर अनुमान ज्ञानकी अप्रमाणताका प्रसङ्ग**—यदि सर्वथा अज्ञात अर्थको ही जाननेसे प्रमाणता मानोगे तो जितने अनुमान हैं वे सब अप्रमाण बन जायेंगे, क्योंकि अनुमान जितने बनते हैं वे व्याप्तिज्ञानपूर्वक बनते है। जैसे जाना कि इस पर्वतमे अग्नि है धुवां होनेसे, यह बात तब जानी गयी जब चित्तमे यह निर्णय बना है कि जहाँ अग्नि नही होती वहाँ धुवां नही होता और जहाँ धुवां है वहाँ अग्नि होती है। व्याप्तिज्ञानके बाद अनुमान बन सकेगा तो उस अग्निका ज्ञान पहिले भी तो तर्कके रूपमे कर लिया गया था। अब उस अग्निको अनुमान ज्ञानने जाना तो ज्ञात अर्थका ज्ञान बन गया। तो क्या वह अप्रमाण बन बैठेगा ? नही, ज्ञात अर्थ भी जाननेसे अप्रमाण नहीं है किन्तु संशय, विपर्यय या अनध्यवसाय रूपमे पदार्थका जान लेना यह अप्रमाण है अथवा जिसमे कुछ फल नही है, उन्मत्त पुरुषोकी भाति एक जाने हुए पदार्थको जितना जाना था उतने रूपमे निरन्तर रटना धारावाही ज्ञान होना यह अप्रमाण है, तो इस प्रकार यह सिद्ध किया गया कि जो स्वका और अपूर्व अर्थका निश्चय कराये वह प्रमाण होता है।

**सर्वथा अपूर्वार्थके एकान्तकी अनुपपत्ति**—इस सम्बन्धमे यदि सर्वथा अपूर्ववादी यह कहे कि प्रत्यभिज्ञानसे शब्द और आत्माकी नित्यता तो जानी गई है वहाँ यद्यपि ज्ञात अर्थको जाना है तिसपर भी चूँकि बीचमे संशय आ गया था, विपर्यय आ गया था अथवा कोई वादविवाद कर रहा था, किसीको समझाना था इस कारणसे वह प्रत्यभिज्ञान उन संशय आदिकका व्यवच्छेद करनेके लिए हुआ अतएव प्रमाण है। तो कहते है कि यह बात तो स्याद्वादमे है, एकान्तका त्याग तो हो ही गया। जो सर्वथा अज्ञात हो, कभी न जाना हो वह प्रमाण है यह बात तो नही बन सकती। ज्ञातका ज्ञान हो अथवा अज्ञातका ज्ञान हो जिसमे कोई समारोप बसा हो वह अप्रमाण है। इस प्रत्यभिज्ञानको यदि प्रमाण सिद्ध करना चाहो तो इस एकान्तका त्याग करना होगा कि अज्ञात अर्थका निश्चय करने वाला ज्ञान ही प्रमाण है, क्योकि स्मरण उसी चीजका होता है, जो जाना हुआ है और तुम ज्ञानज्ञानको अप्रमाण कहते हो। जिसे कभी जाना नही था और स्मरण करलें, यो किसी असत् पदार्थका भी स्मरण होता है क्या ? तो सर्वथा अज्ञात पदार्थका तो स्मरण नही होता ना ? ज्ञातका होता। तो स्मरण या तो अप्रमाण बन बैठेगा या ज्ञात अर्थका ज्ञान करना भी प्रमाण है यह मानना पडेगा जो कि मानना ही ठीक है।

**अधिगत अर्थके अधिगन्तास्मरण ज्ञानके प्रामाण्यकी सिद्धि**—भैया ! स्मृति अप्रमाण नही है क्योकि स्मृतिको अप्रमाण माननेसे तो सब लोक व्यवस्था मिट जायगी। यदि स्मरण अप्रमाण हो जायगा तो रिस्तेदारी, व्यापार आदिके सभी काम कैसे चल पायेगे। आप अभी यहाँ बैठे है। अभी अपने घर जायेंगे, वहाँ आपको यह स्मरण है कि यह मेरा ही घर है, और आपने स्मरणको मान रखा है अप्रमाण

